चन्द्रोदय ग्रन्थमाला—ग्रन्थ १

हिन्दी

# व्याकरणचन्द्रोदय ।

( उच्च कक्षाओं केलिये )



लेखक,

रामलोचनशरण ।



प्रकाशक,

हिन्दी पुस्तकभण्डार,

लहेरियासराय, दरभंगा ।

बी० एल० पावगी द्वारा

हितचिन्तक प्रेस, रामघाट, बनारस सिटी में मुद्रित ·

मूल्य चिकना कागज ॥।≈)

जिल्द केलिये ।) अधिक ।

# Hindi Grammar Series.

Book I. *( Seventh Edition. )*

**Upper Vyakarana Bodha.** = 2 =

*( Approved by the Directors of Public Instruction, Punjab, U. P., C. P. and Bihar & Orissa. )*

Book. II. *( Fifth Edition. )*

**Middle Vyakarana Bodha.** = 4 =

*( Approved by the Directors of Public Instruction, Punjab, C. P. and Bihar & Orissa. )*

Book III. *( Second Edition. )*

**Pravesika Vyakarana Bodha.** 1 =

*( Intended for High Schools & Colleges. )*

*Hindi Pustak Bhandar,*

*Laheriasarai.*

# भूमिका ।

यह व्याकरण उच्चकक्षाओं के शिक्षार्थियों केलिये रचागया है। यों तो इस के सभी विषय मनोयोगपूर्वक लिखेगये हैं, परन्तु उन * पर विशेष ध्यान रक्खागया है जो हिन्दी सीखने केलिये अत्यन्त उपयोगी हैं।

हम ने 'अपर व्याकरणबोध' और 'मिड्ल व्याकरण-बोध' नाम की दो छोटीछोटी पुस्तकें भी लिखी हैं। ये पुस्तकें पंजाब, युक्तप्रदेश, × मध्यप्रदेश और बिहार की टेक्स्टबुक-कमीटियों से पाठ्यपुस्तकों में निर्वाचित होचुकी हैं। हमारी यह पुस्तक उन्हीं दोनों का बड़ा संस्करण है, परन्तु शैली में भिन्न है। कारण, उच्चकक्षाओं केलिये 'अवरोहविधि' का प्रयोग अनुचित प्रतीत होता है।

हिन्दी व्याकरण की कई बातों में विद्वानों का मतभेद है। जहाँ ऐसा असमंजस आन पहुँचा है वहाँ प्रयोग पर ध्यान रखकर हम ने अपना विचार दिया है और अन्य वैयाकरणों के मत भी उद्धृत करदिये हैं। इस पुस्तक में उदाहरणों के जितने वाक्य आये हैं वे प्रायः प्रसिद्ध विद्वानों के ग्रन्थों से लियेगये हैं। कहीं कहीं तो हम ने एक या अधिक अनुच्छेद भी अविकल या कुछ परिवर्तन के साथ उद्धृत कर लिये हैं। ऐसा करने में हमें भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र, राजालक्ष्मणसिंह, पण्डित

* ऐसे विषयों की सूची अलग दीगई है।

× युक्तप्रदेश के शिक्षाविभाग ने अपर व्याकरणबोध केलिये ग्रन्थकर्त्ता को १६७) रु० का पारितोषिक भी दिया है। सम्पादक।

अम्बिकादत्त व्यास, बाबू रामचरणसिंह, परिडत केशवराम भट्ट, परिडत रामावतार शर्मा, परिडत कामताप्रसाद गुरु, परिडत अम्बिकाप्रसाद बाजपेयी, परिडत महावीरप्रसाद द्विवेदी, बाबू मैथिलीशरण गुप्त, परिडत अयोध्यासिंह उपाध्याय, परिडत रामजीलाल शर्मा और बाबू श्यामसुन्दरदास इत्यादि विद्वानों के ग्रन्थों और सामयिक पत्रों से विशेष सहायता मिली है, इसलिये हम उन के बड़े ही ऋणी हैं।

'साहित्यसागर में जितने ही गोते लगायेजायँ उतनी ही "गूढ़ विषयों की बारीकियाँ" दृष्टिगोचर होनेलगती हैं। यदि उन बारीकियों की ओर ध्यान दें तो यह पुस्तक विद्वानों की दृष्टि में अयोग्य ठहरेगी। ऐसी अवस्था में समझते हैं कि हम ने इस के लिखने में अनधिकार चेष्टा की है, परन्तु साथ ही यह सोचकर मन को धीरज भी होता है कि मातृभाषा की सेवा करने का अधिकार सभी को है, बने या न बने। यदि बड़े विद्वान पुष्पों की मला चढ़ाकर उसकी आराधना करते हैं तो हमें भी एक साधारण पुष्प द्वारा उस की पूजा करनी चाहिये।

शुभङ्करपुरनिवासी 'विमाता' के लेखक बाबू अवधनारायण तथा अपने सहयोगी परिडत सिद्धिनाथ मिश्र और बाबू भूषणसिंह की प्रेरणा से हम ने यह पुस्तक लिखी है, इसलिये इन बन्धुवरों का तथा हिन्दीप्रचारिणी सभा के मन्त्री श्री परिडत गिरीन्द्रमोहन मिश्रजी का, जिन्हों ने अपना अमूल्य समय लगाकर इस का संशोधन किया है, हम अत्यन्त कृतज्ञ हैं।

पाठकों से प्रार्थना है कि वे इस पुस्तक में यदि किसी प्रकार की भूल पावें तो कृपा कर हमें लिख भेजें कि पुनरावृत्ति में उसे सुधारने का प्रयत्न कियाजाय।

१. १. १९२०

रामलोचनशरण।

# मेरा वक्तव्य ।

" द्वितीयावृत्ति होने के पूर्व ग्रन्थकर्त्ता के अनुरोध से मैंने यह पुस्तक आद्यान्त पढ़ली है । जहाँ तहाँ संशोधन और परिवर्तन करदिये गये हैं ; मुझे यह लिखते हर्ष होता है कि ग्रन्थकर्त्ता ने जिस उद्देश्य से यह पुस्तक लिखी है वह यथेष्ट रूप से चरितार्थ हुआ है । समय की जैसी मांग थी पुस्तक भी-वैसी ही बनी है । आशा है हिन्दी चन्द्रिकाचकोर छात्रगण इस व्याकरण-चन्द्रोदय से अपनी तृषा शान्त करते हुए ग्रन्थकर्त्ता के उत्साह को ऐसे बढ़ायेंगे, जिससे उन्हें अपनी रचनासुधा के पान करने का अवसर दिनानुदिन मिलता रहे । "

**श्री पण्डित जीवनाथ राय,**

**हेडपण्डित, नौर्थब्रुक स्कूल, दरभङ्गा ।**

---

# सम्मति ।

" आपकी रीति समीचीन है, आजकल की प्रचलित पद्धति के लिये अत्यन्त अनुकूल है । मेरी राय में आपकी पुस्तकें प्रचलित समस्त व्याकरणों से कई अंशों में अच्छी हैं । और भी अधिक विस्तार से एक चौथे भाग के लिखने की बड़ी आवश्यकता है । "

**श्री पण्डित रामदास गौड़, एम्. ए.,**

**हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी ।**

# द्वितीयावृत्ति की भूमिका ।

केवल एकही मासमें यह पुस्तक पुनः छपने जारही है। माँग ऐसी हुई कि प्रायः एक सप्ताह से भंडार में इसकी एक प्रति भी नहीं है । हमें ऐसी आशा नहीं थी । यह केवल हिन्दीहितैषी शिक्षकों की गुणग्राहकता और शिक्षाप्रेम के कारण हुआ है । अतः हम उन्हें हृदय से अनेकानेक धन्यवाद देते हैं ।

इस शीघ्रता में हमें अवकाश नहीं मिला कि इस पुस्तक को कम से कम एक बार भी पढ़जाते और संशोधन तो दूर रहा । संयोग से स्थानीय नौर्थब्रूक स्कूल के हेडपण्डित और हिन्दी के मार्मिक लेखक श्री जीवनाथ राय जी से इसकी चर्चा हुई । उन्होंने आनन्द से इसका भार लिया और जहां-तहां उचित संशोधन करदिये । हम इस कार्यके लिये पण्डित जी के बड़े आभारी हैं ।

इस समय इस "माला" का दूसरा ग्रन्थ "रचना" पर लिखा जारहा है । इसमें उक्त पण्डित जी भलीभाँति हाथ बटा रहे हैं । आशा है, यदि ईश्वर की दया बनी रही तो हिन्दी-हितैषी उसे भी अपनावेंगे ।

२१. १. १९२० ।

रामलोचन शरण ।

# प्रेस की भूलें ।

कई कारणों से फर्मों की अन्तिम प्रूफ नहीं देखा जासका, जिससे प्रेस की कुछ भूलें रहगई हैं । पाठकों से नम्र निवेदन है कि वे इस बार भी क्षमा करें और 'शुद्धिपत्र' से सन्तोष करलें । आशा है, अगले संस्करण में ऐसी भूलें नहीं रहेंगी ।

प्रकाशक ।

# शुद्धिपत्र ।

| पृष्ठ | पंक्ति | मुद्रित | उचित | पृष्ठ | पंक्ति | मुद्रित | उचित |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ | ५ | से | ० | १४४ | १० | भगोड़ा | भगोड़ा |
| १५ | ६ | ऋ | ऋ | १५२ | ३ | बिगरैल | बिगड़ैल |
| २१ | ६ | नि+ | निः+ | १५४ | २ | लघावार्थक | लाघवार्थक |
| ३४ | ८ | हैं कुछ | हैं और कुछ | ,, | ३ | प्रत्ययों | दो प्रत्ययों |
| ३४ | १* | पुल्लिङ्ग | शब्द पुँल्लिङ्ग | १५८ | ५ | खेला | खेली |
| ३६ | १३ | नंगों | नगों | १६१ | ६ | दो दोगे | दोगे |
| ३७ | ७* | तहीर | तहरीर | १६७ | ३ | वबन्धन | भवबन्धन |
| ४१ | १* | देगची | ० | १७४ | ५* | भै । | भैया |
| ४३ | १३ | मड़या | मड़ैया | १८३ | ६ | मैत्र | मैत्री |
| ,, | १८ | पतियारी | पतियारो | १८६ | ५* | पतढ़ा | पढ़ना |
| ,, | ३* | ताम | तान | २३३ | ८ | और हैं | हैं और |
| ८० | ७* | लड़की | लकड़ी | २३६ | १३ | आयाज | आजाय |
| १०६ | १५ | होय | होयँ | २४० | २ | श्रीमान् | श्री-मान् |
| १२० | २ | रहता | रखता | २४० | १४ | कोशल्या | कौशल्या |
| १२४ | ४* | अन्न | अन्न | २४८ | २* | ताटङ्ग | ताटङ्क |
| १२६ | ६ | विथार्थी | विद्यार्थी | २५३ | १० | यहु | वहु |
| १३८ | ३ | का ह | का ह् | ,, | ६* | थे | ये |
| १४५ | १ | तीं...तीं | नी...नी | २६० | ६ | वाडर | वाडव |

* चिन्हित पंक्तियाँ नीचे से गिनिये ।

# विषयसूची ।

# विशेष मनन करनेयोग्य अंश ।

(१)



(२)

( ३ )



( ४ )

॥ १ ॥

# हिन्दी व्याकरण ।

## उपक्रमणिका (Introduction)

भाषा उसे कहते हैं जिस के द्वारा मनुष्य अपने मन के विचार स्पष्ट रूप से प्रकट करता है।

अपने विचारों को प्रकट करने के मुख्य दो प्रकार हैं—एक बोलना और दूसरा लिखना। जब मुझे भूख लगती है तब मैं दूसरों को कहता हूँ—"मुझे भूख लगी है, भोजन दो।" यह है बोलना। जब मैं परदेश रहता हूँ तब पत्र द्वारा घर से समाचार मँगाता हूँ। यह है लिखना।

बोलना ध्वनियों से और लिखना अक्षरों से बनता है। ध्वनियों और अक्षरों से शब्द, शब्दों से वाक्य × और वाक्यों से भाषा बनती है।

**नोट**—संकेतों से भी विचार प्रकट हो सकते हैं, परन्तु इस व्याकरण से उनका सम्बन्ध नहीं।

**व्याकरण उस शास्त्र का नाम है जिसमें शब्दों के रूपों और प्रयोगों का निरूपण हो।**

**व्याकरण पढ़ने से शुद्ध शुद्ध बोलना और लिखना आता है।**

---

× शब्दों से पद और पदों से वाक्य बनते हैं, वह सूक्ष्म विचार आगे दिया गया है।

व्याकरण के मुख्य तीन भाग हैं-वर्णविचार, शब्दविचार और वाक्यविचार।

वर्णविचार में अक्षरों के आकार, उच्चारण और उन के मिलने की बातें बताई जाती हैं। शब्दविचार में शब्दों के भेद, अवस्था और बनावट का वर्णन रहता है। वाक्यविचार में शब्दों के द्वारा वाक्य बनाने की रीतियाँ दिखाईजाती हैं।

**नोट**–इन दिनों हिन्दी में भी विरामादि चिन्हों की आवश्यकता हो गई है, तथा इन का कुछ कुछ सम्बन्ध व्याकरण में है भी। 'छन्दविचार' अंगरेजी व्याकरण का एक अङ्ग है, परन्तु संस्कृत में एक स्वतन्त्र शास्त्र है। कई हिन्दी व्याकरणों में छन्दविचार को भी स्थान मिला है। अतएव हमने भी ये दोनों विषय इस व्याकरण में दिये हैं।

## अभ्यास।

१ भाषा किसे कहते हैं? २. भारतवर्ष में भाषा शब्द से क्या समझा जाता है? ३. अपने विचार दूसरों पर कैसे प्रकाशित कर सकते हैं?

४ व्याकरण किसे कहते हैं? ५. व्याकरण के मुख्य भाग कितने हैं? ६. भाषा और शब्द किस प्रकार बनते हैं? ७. वाक्यविचार में क्या बताया जाता है?

# वर्णविचार।

## अक्षर ( Letters )

शब्द के उस खण्ड का नाम वर्ण ( अक्षर ) है जिस का विभाग नहीं हो सकता और उस के पहचानने के लिये जो चिन्ह बनाये गये हैं वे भी अक्षर कहलाते हैं।

**नोट**-अक्षर मूल ध्वनि है, जिसके खंड नहीं हो सकते।

हिन्दी भाषा जिन अक्षरों में लिखी जाती है उन्हें देवनागरी कहते हैं।

देवनागरी के ४९ अक्षर हैं—

अ आ इ ई उ ऊ °ऋ ॠ ऌ ॡ+ए ऐ ओ औ
क ख ग घ ङ च छ ज झ ञ ट ठ ड ढ ण
त थ द ध न प फ ब भ म
य र ल व श ष स ह
ं ( अनुस्वार ) : ( विसर्ग )

ऊपर लिखे अक्षरों में ऌ और ॡ ये दो, हिन्दी में कभी नहीं आते तथा ॠ का प्रयोग भी कदाचित् * ही मिलता है।

ड, ढ, क, ख, ग, ज और फ के नीचे बिन्दी लगाकर आगे के अक्षर बनाये गये हैं–

ड़ ढ़ क़ ख़ ग़ ज़ फ़।

इन में क़ ख़ ग़ ज़ फ़ ये पाँच हिन्दी में प्रयुक्त फ़ारसी, अंगरेज़ी इत्यादि भाषाओं के शब्दों में मिलते हैं। इन दिनों हिन्दी के कतिपय लेखक अ, आ, इ, उ, आदि अक्षरों के साथ बिन्दी या अर्द्धचन्द्र ( ॅ ) लगाकर मअ़लूम, इ़ल्म, उ़म्र, लॉर्ड, जॉर्ज इत्यादि शब्द लिखने लगे हैं।

**नोट**–ड़ और ढ़ को छोड़ शेष अक्षरों के साथ बिन्दी और चिन्हों का प्रचार सर्वत्र नहीं है।

## अभ्यास।

१. अक्षर क्या है? २. हिन्दी में देवनागरी के कौन कौन अक्षर आये हैं? ३. बिन्दीवाले अक्षर कौन कौन हैं? ४. फ़ारसी, अंगरेज़ी आदि भाषाओं

---

+ ऌवर्णस्य द्वादश भेदाः तस्य दीर्घाभावात, परन्तु कलापव्याकरण और सारस्वत में ॡ का दीर्घत्व माना गया है।

० मातॄण, पितॄण इत्यादि शब्द सन्धि के उदाहरण में लिखे गये हैं, परन्तु इनका प्रयोग विशेषकर संस्कृत ही में होता है।

के शब्दों में बिन्दीवाले कौन कौन अक्षर मिलते हैं ? ५. किन किन अक्षरों के साथ बिन्दी आदि चिन्हों का प्रचार सर्वत्र नहीं है ?

## अक्षरों के भेद ( Kinds of Letters ).

१. अक्षरों के दो भेद हैं-स्वर और व्यञ्जन।

२. स्वर उसे कहते हैं जो आप बोला जाय और जिस की सहायता से व्यञ्जन का उच्चारण हो। जैसे—

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ए ऐ ओ औ

३. व्यञ्जन उसे कहते हैं, जिस का उच्चारण स्वर की सहायता से होता है, चाहे यह व्यञ्जन के पहले हो या आगे। जैसे-प्+अ=प, अ+ज्=अज्। ऊपर क से ह तक सस्वर व्यञ्जनवर्ण हैं, क्योंकि उच्चारण करने केलिये उनमें अ मिला दिया गया है। यदि स्वर नहीं मिलावें तो वे नीचे के रूपों में लिखे जायँगे।

क् ख् ग् घ् ङ् च् छ् ज् झ् ञ् ट् ठ् ड् ढ् ण्
त् थ् द् ध् न् प् फ् ब् भ् म्
य् र् ल् व् श् ष् स् ह्

व्यञ्जन के इस ( ् ) चिन्ह को हल् अर्थात् अ की मात्रा के काटने का चिन्ह कहते हैं।

४. (ं) अनुस्वार और (:) विसर्ग भी व्यञ्जन * हैं, क्योंकि ये भी अन्य व्यञ्जनों के समान स्वर की सहायता से बोले जाते हैं। जैसे-अ+ ं =अं. अ+:=अः। ('अ+ज्=अज्' से मिलाओ)।

---

*(ं) और (:) समय पर क्रम से ङ् ञ् ण् न् म और श् ष् स् र् होजाते हैं. इस से भी जानपड़ता है कि ये व्यञ्जन हैं।

नोट—अनुस्वार और विसर्ग के पहले स्वर सर्वदा आते हैं। परन्तु अन्य व्यञ्जनों से आगे भी।

संस्कृत में अनुस्वार ( ं ) और विसर्ग ( : ) को अयोगवाह कहते हैं।

किसी अक्षर के आगे 'कार' मिलाकर बोलने से भी वही अक्षर समझा जाता है। जैसे-रकार, मकार, इत्यादि।

## अभ्यास।

१. स्वर और व्यञ्जन में क्या भेद है? २. हल् किसे कहते हैं? ३. अनुस्वार और विसर्ग को स्वर क्यों नहीं कह सकते? ४. सस्वर व्यञ्जन किसे कहते हैं? ५. स्वररहित व्यञ्जन के आगे अनुस्वार और विसर्ग ला सकते हो?

## स्वर ( Vowels ).

स्वरों में 'अ, इ, उ, ऋ, ऌ,' मूल ( ह्रस्व ) और आ, ई, ऊ, ॠ, ॡ, ए, ऐ, ओ और औ दीर्घ हैं।

अ के बोलने में जितना समय लगता है उसे मात्रा कहते हैं। मात्रा का अर्थ काल का परिमाण है। जिस स्वर के उच्चारण में एक मात्रा हो उसे ह्रस्व या एकमात्रिक और जिस के उच्चारण में एक मात्रा का दूना काल लगे उसे दीर्घ या द्विमात्रिक कहते हैं।

'ए, ऐ, ओ और औ' को संयुक्त स्वर भी कहते हैं। जैसे-अ + इ = ए, अ + ए = ऐ, अ + उ = ओ, अ + ओ = औ।

चिल्लाने और पुकारने में स्वर के उच्चारण में कभी कभी एक मात्रा का तिगुना काल लगता है उसे प्लुत कहते हैं। बापरे३ बाँप! रे३ सोहना३!

कोई स्वर जब व्यञ्जनों से मिलाया जाता है तब उसका रूप बदलजाता है और मात्रा कहलाता है। जैसे-

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ
× ा ि ी ु ू ृ ॄ ॢ ॣ े ै ो ौ

**नोट**-( १ ) अ की कोई मात्रा नहीं है। इस के मिलाने से व्यञ्जन के नीचे का चिन्ह ( ् ) गिरजाता है। जैसे-प्+अ=प।

( २ ) अनुस्वार या विसर्ग मात्रा का काम कभी नहीं दे सकता, क्योंकि दोनों व्यञ्जन हैं। 'कं, कः' वास्तव में नीचे लिखी रीति से बने हैं—

कं=क्+अ+ं

कः=क्+अ+ः

## अभ्यास।

१. संयुक्त स्वर कौन कौन है? २. मात्रा के कौन कौन अर्थ हैं? ३. अ की मात्रा क्या है? ४. अनुस्वार या विसर्ग मात्रा का काम क्यों नहीं देता? ५. कं और कः की बनावट बताओ।

## व्यञ्जन ( Consonants ).

१. व्यञ्जनों के तीन प्रकार हैं-स्पर्श, अन्तस्थ और ऊष्म

जो अक्षर कण्ठ, तालु आदि स्थानों को छूकर बोले जाते हैं उन्हें स्पर्शवर्ण कहते हैं। जिन अक्षरों के बोलने में एक प्रकार के घर्षण के साथ ऊष्मा अर्थात् गर्मवायु निकलती है उन्हें ऊष्मवर्ण कहते हैं। स्पर्श और ऊष्म के बीचवाले अक्षरों को अन्तस्थवर्ण कहते हैं।

**नोट**-स्वर के उच्चारण में वागिन्द्रिय का द्वार बन्द, स्पर्श के उच्चारण में खुला और अन्तस्थ या ऊष्म के उच्चारण में कुछ खुला रहता है।

स्पर्शवर्ण पाँच वर्गों में विभक्त हैं-कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग और पवर्ग।

| | |
|---|---|
| क ख ग घ ङ-कवर्ग | स्पर्शवर्ण। |
| च छ ज झ ञ-चवर्ग | |
| ट ठ ड ढ ण-टवर्ग | |
| त थ द ध न-तवर्ग | |
| प फ ब भ म-पवर्ग | |

य र ल व—अन्तस्थवर्ण।

श ष स ह—ऊष्मवर्ण।

अनुस्वार ( ं ) स्पर्शवर्ण और विसर्ग ( : ) ऊष्मवर्ण हैं।

२. जिन अक्षरों में प्रायः ह की ध्वनि से सुनाई देती है उन्हें महाप्राण और शेष को अल्पप्राण कहते हैं। वर्गों के पहले, तीसरे और पाँचवें अक्षरों को तथा अन्तस्थ और अनुस्वार को अल्पप्राण और शेष व्यञ्जनों को महाप्राण कहते हैं।

नोट--स्वर भी अल्पप्राण हैं।

३. जिन वर्णों के उच्चारण में केवल नाद का उपयोग होता है उन्हें घोष और जिनमें नाद के बदले केवल श्वास का उपयोग होता है उन्हें अघोष कहते हैं।

वर्गों के पहले, दूसरे और श, ष, स वर्णों को अघोष और शेष वर्णों को घोषवर्ण कहते हैं।

जब किसी व्यञ्जन के साथ स्वर की मात्रा मिलाई जाती है तब उस का रूप लिखने में कुछ विकृत होजाता है। जैसे-

क का कि की कु कू कृ कॄ के कै को कौ। इत्यादि।

नोट-जब उ या ऊ की मात्रा र के साथ मिलाई जाती है तब उसका रूप कुछ विकृत होजाता है। जैसे–रु, रू।

## अभ्यास।

१. अन्तस्थ और ऊष्मवर्णों में क्या भेद है? २. स्पर्शवर्ण किसे कहते हैं? ३. महाप्राण और अल्पप्राण में क्या भेद है? ४. कौन कौन वर्ण अल्पप्राण हैं? ५. घोष और अघोष वर्णों में क्या भेद है? ६. अनुस्वार को स्पर्शवर्ण में क्यों गिनते हैं? ७. विसर्ग ऊष्मवर्ण क्यों है?

## उच्चारणस्थान ( Seats of Utterance ).

मुख के जिस भाग से जिस अक्षर का उच्चारण होता है उस भाग को उस अक्षर का उच्चारणस्थान कहते हैं।

'अ, आ, क, ख, ग, घ, ङ, और ह' × कण्ठ से बोले जाते हैं, इसलिये ये कण्ठ्य कहलाते हैं।

'इ, ई, च, छ, ज, झ, ञ, य और श' तालु पर जीभ लगाने से बोले जाते हैं, इसलिये ये तालव्य कहलाते हैं।

'ऋ, ॠ, ट, ठ, ड, ढ, ण, र और ष' मूर्द्धा * पर जीभ लगाने से बोले जाते हैं, इसलिये ये मूर्द्धन्य कहलाते हैं।

'ऌ, ॡ, त, थ, द, ध, न, ल और स' दाँतों पर जीभ लगाने से बोले जाते हैं, इसलिये ये दन्त्य कहलाते हैं।

'उ, ऊ, प, फ, ब, भ, और म' ओठ से बोले जाते हैं, इसलिये ये ओष्ठ्य कहलाते हैं।

ए और ऐ कण्ठ और तालु से बोले जाते हैं, इसलिये ये कण्ठतालव्य कहलाते हैं।

'ओ और औ' कण्ठ और ओठ से बोले जाते हैं, इसलिये ये कण्ठोष्ठ्य कहलाते हैं।

'व' दाँत और ओठ से बोला जाता है, इसलिये यह दन्त्योष्ठ्य कहलाता है।

( ं ) अनुस्वार नाक से बोला जाता है, इसलिये यह अनुनासिक कहलाता है।

जब अनुस्वार पूर्णरूप से तानकर उच्चरित होता है, तब यह ( ं ) चिन्ह लगाते हैं, परन्तु जहाँ कुछ भी तानना नहीं पड़ता वहाँ यह ( ँ ) चिन्ह लगाते हैं, जिसे अर्द्धानुस्वार या चन्द्रबिन्दु कहते हैं। जैसे—हंस, हँसी। आजकल लिपि में चन्द्रबिन्दु के बदले प्रायः अनुस्वार ही का प्रयोग होने लगा है।

---

× संस्कृत में 'क, ख, ग, घ, और ङ, को जिह्वामूलीय कहते हैं।

* मूर्द्धा का स्थान तालु के ऊपर है।

'ङ, ञ, ण, न और म' इन में से प्रत्येक, अपने वर्ग के स्थान और नाक से उच्चरित होने के कारण अनुनासिक भी कहलाता है।

( : ) विसर्ग को आश्रयस्थानभागी कहते हैं, क्योंकि यह जिस स्वर के आगे आता है उसी का उच्चारण स्थान पाता है।

'ड़ और ढ़' जीभ के अग्रभाग को उलट कर मूर्द्धा में लगाने से उच्चरित होते हैं।

क़, ख़, ग़, ज़, फ़, आदि अक्षरों के बोलने में कुछ शिथिलता रहती है। ज़ और फ़ में दाँत भी लगाने पड़ते हैं. ये क्रम से दन्ततालव्य और दन्त्योष्ठ्य कहलाते हैं।

---

**नोट**-(१) ऋ, ण, ष, ये अक्षर **केवल संस्कृत के शब्दों में** आते हैं जैसे-ऋण, ऋषि, पुरुष, गण, रामायण, इत्यादि। 'ङ, ञ और ण, हिन्दी के शब्दों के **आरम्भ में नहीं** आते। विसर्ग केवल **थोड़े से हिन्दी के शब्दों में** आते हैं जैसे--छिः, छः, इत्यादि।

( २ ) 'ढ़, ड़' का महाप्राण है। ये दोनों अन्तस्थवर्ण भी है। ये प्रायः शब्द के **अन्त अथवा बीच** में आते हैं। जैसे-घोड़ा, बाढ़, बड़ाई, चढ़ाई। अनुनासिक दीर्घ स्वर वाले व्यञ्जन के आगे **ड़ या ढ़ के बदले क्रम से ड या ढ** भी ला सकते हैं। जैसे-मेंढ़ा--मेंढा, खाँड़-खाँड, इत्यादि।

( ३ ) 'ऐ और औ' हिन्दी में प्रायः अय् और अव् तथा संस्कृत शब्दों में अ इ और अ उ के समान उच्चरित होते हैं। जैसे-कै, चौथा-सदैव, कौतुक।

(४) ऋ का उच्चारण 'रि' की भाँति होता है, भेद नहीं जानपड़ता। य और ष को कहीं कहीं ज और ख की भाँति भी बोलते हैं। जैसे--सूर्य, मनुष्य। मूर्द्धन्य ण को दन्त्य न और तालव्य श को दन्त्य स के सदृश उच्चारण करना अशुद्ध है। व और ब के बोलने और लिखने में भेद अवश्य रखना चाहिये। ×

---

× आगे 'मूर्द्धन्य ण,' 'मूर्द्धन्य ष' और 'ब या व' के पाठ देखो।

(५) अनुस्वार का उच्चारण प्रायः हल् नकार के समान और विसर्ग का हकार के समान होता है।

( ६ ) व्यञ्जनों के साथ बालकों को 'क्ष, त्र और ज्ञ' ये तीन अक्षर भी पढ़ाये जाते हैं, परन्तु ये संयुक्त वर्ण हैं। ( आगे देखो। )

## अभ्यास।

१. ड़, ढ़, ज़, फ़, और श के उच्चारणस्थान बताओ। २. ऐ और औ किस प्रकार उच्चरित होते हैं? ३. कौन कौन अक्षर केवल संस्कृतशब्दों में आते हैं? ४. कहाँ ड़ के बदले ड भी आता है? ५. अनुस्वार ( ं ) कहाँ लगाते हैं और चन्द्रबिन्दु कहाँ?

## संयुक्त व्यञ्जन (Compound Consonants).

जब व्यञ्जनों में स्वर नहीं रहते तब वे मिलाकर लिखे जाते हैं। इस मिलने को संयोग कहते हैं और मिले हुए अक्षरों को संयुक्तवर्ण या युक्ताक्षर कहते हैं। युक्ताक्षर का केवल अन्तिम व्यञ्जन सस्वर बोला जाता है। जैसे—चम्पा, लम्बा, इत्यादि।

संयोग में जिस व्यञ्जन का उच्चारण पहले होता है वह पहले और जिसका पीछे होता है वह अन्त में लिखा जाता है। संयोग के पूर्व व्यञ्जन का रूप आधा और अन्त का पूरा लिखा जाता है, परन्तु ङ् , छ् , ट् , ठ् और ड् आरम्भ में भी पूरे ही लिखे जाते हैं, जैसे—गङ्गा, चिट्ठी, टिड्डी, इत्यादि।

यदि किसी व्यञ्जन का संयोग उसी व्यञ्जन से हो तो इस प्रकार बना हुआ युक्ताक्षर द्वित्व कहलाता है। जैसे—क्क, त्ता, ङ और ञ ये दो अक्षर कभी द्वित्व नहीं होते।

किसी वर्ग के दूसरे या चौथे अक्षर ( महाप्राण ) के द्वित्वाक्षर का उच्चारण नहीं हो सकता, इसलिये संयोग का पूर्ववर्ण क्रमशः पहला या तीसरा अक्षर ( अल्पप्राण ) रहता है। जैसे—अच्छा, शुद्ध, रक्खा, इत्यादि।

**नोट** - बोलचाल में **उच्चारण का झुकाव**, वर्ग के पहले और दूसरे या

तीसरे और चौथे अक्षरों के पूर्व और ह्रस्वस्वर के परे, **क्रमशः उसी वर्ग के प्रथमाक्षर के बिठाने की ओर है** । जैसे–कुत्ता, रक्खा, अच्छा, खट्टा, चिट्ठी, कत्था, इत्यादि । पता, चचा, छठा, चखा, लखा, टपा इत्यादि इस नियम के अपवाद हैं, परन्तु इनपर भी झुकाव का प्रभाव पड़ रहा है जिस से कोई चच्चा, छट्ठा मिट्ठा इत्यादि बोलबैठते है । *

**युक्ताक्षर के आदि में यदि पंचम वर्ण हो तो इसे लोग अनुस्वार में भी बदलने लगे हैं । जैसे–गङ्गा–गंगा, चञ्चल–चंचल, घण्टा–घंटा, नन्द–नंद, चम्पा–चंपा ।**

**नोट**–( १ ) वाङ्मय, सम्राट्, तिन्हे, उन्हे इत्यादि शब्दों मे आये **पंचमवर्ण अनुस्वार में नहीं बदलते ।**

( २ ) अंतस्थ और ऊष्मवर्णो के पहले का **अनुस्वार नहीं बदलता ।** जैसे-संयोग, संसार, इत्यादि ।

**संस्कृतनियमानुसार प्रायः दन्त्य स् के साथ त, थ का, तालव्य श् के साथ च छ का और मूर्द्धन्य ष् के साथ ट ठ का संयोग होता है । जैसे–स्थान, निश्चय, पुष्ट, इत्यादि ।**

**नोट**–यह नियम अंगरेज़ी शब्दों के लिये ग्राह्य नहीं है । मास्टर को माष्टर वेस्ट को वेष्ट, मजिस्टर को मजिष्टर इत्यादि लिखना हम उचित नहीं समझते ।

**रकार जब संयोग के आदि में रहता है तब वह अपने साथी के ऊपर इस ( ꣳ ) रूप से लिखा जाता है, परन्तु जब संयोग के अन्त में रहता है तब वह अपने आदि व्यञ्जन के नीचे इस ( ्र ) रूप से लिखाजाता है । जैसे–सूर्य, कर्म, चक्र, मुद्रा, इत्यादि ।**

---

* दिल्लीवाले प्रायः वर्ग के दूसरे और चौथे अक्षरों को क्रमशः पहले और तीसरे में बदलकर उच्चारण करने की ओर झुकते हैं । वे भूख, धंधा, धोखा और ठंडा इत्यादि शब्दों को क्रमशः भूक, धंदा, धोका और ठंडा बोलते और लिखते हैं ।

नोट-र्+य=र्य । जैसे-मार्यो ।

स्वर के आगे र के साथ इभिन्न किसी व्यञ्जन का संयोग हो तो वह व्यञ्जन विकल्प से दुहरा सकता है । जैसे-कर्म या कर्म्म, धर्म या धर्म्म, कार्य या कार्य्य, सूर्य या सूर्य्य, कर्ता या कर्त्ता, इत्यादि । ( दुहरा लिखने की चाल कम हो रही है । )

जिन जिन अक्षरों की मिलावट से युक्ताक्षर बनाते हैं वे संयोग होने पर किसी न किसी अंश में अवश्य दिखाई पड़ते हैं, परन्तु क्ष ( क्+ष ), त्र ( त्+र ) और ज्ञ ( ज्+ञ ) के लिये यह बात नहीं है । यही कारण है कि ये तीन अक्षर वर्ण-माला ही में पढ़ाये जाते हैं ।

संयुक्त व्यञ्जनों में क्ष और ज्ञ केवल संस्कृतशब्दों ही में आते हैं । जैसे-परीक्षा, आज्ञा ।

हिन्दी में ज्ञ का उच्चारण बहुधा ग्यँ के तुल्य होता है, परन्तु इसका शुद्ध उच्चारण कुछ कुछ ज्यँ के समान है ।

ङ् और ञ् हिन्दी में सदा संयुक्त ही लिखे जाते हैं, परन्तु ण्, न् और म् अलग और संयुक्त दोनों लिखे जाते हैं । जैसे-गङ्गा, चञ्चल, लवण, मन, राम, घण्टा, दन्त, चम्पा ।

हिन्दी भाषा में संयोग बहुधा दो अक्षरों के मिलते हैं परन्तु कभी कभी तीन अक्षरों के भी आते हैं । जैसे-स्त्री, मन्त्री, मूर्द्धा, इत्यादि ।

## अभ्यास ।

१. कौन कौन वर्ण संयोग के आदि में भी पूरे लिखे जाते हैं ? २. 'अच्छा, खट्टा, और रक्खा' इन तीन शब्दों के युक्ताक्षर केलिये तुम ने क्या सीखा है ? ३. 'स्थान, निश्चय और पुष्प' इन तीन शब्दों में 'स, श और ष' केलिये तुमने क्या सीखा है ? ४. किस अवस्था में पञ्चमवर्ण अनुस्वार में बदल जाता है ? ५ कर्म और कर्म्म दोनों लिख सकते हैं, क्यों ? ६. क्या 'क्ष और ज्ञ' संस्कृत शब्दों को छोड़ अन्य भाषाओं के शब्दों में भी मिलते हैं ?

## अनुच्चरित्त अ ( Silent अ ).*

१. हिन्दी के अकारान्त शब्दों में अन्त्य अ का उच्चारण नहीं होता। जैसे-रात, दिन, मोहन, क़लम, लटकन, गपड़चौथ, इत्यादि।

**अपवाद**-एकाक्षरी शब्द का, शब्द के संयुक्त अन्त्याक्षर का और इ, ई या ऊ के आगे के य का अ पूर्ण उच्चरित होता है। जैसे-व, न, धर्म, इन्द्र, प्रिय, सीय, राजसूय, इत्यादि।

२. चार अक्षरों के आकारान्त शब्द में दूसरे अकारान्त वर्ण का अ अनुच्चरित रहता है। जेसे-झटपट, कामरूप, इत्यादि।

**अपवाद**-यदि दूसरा अक्षर संयुक्त हो या पहला अक्षर उपसर्ग हो तो दूसरे अक्षर का अ पूर्ण उच्चरित होता है। जैसे-सत्यलोक, प्रचलित।

३. अकारान्तभिन्न तीन अक्षरों के शब्द के दूसरे या चार अक्षरों के शब्द के तीसरे अकारान्त वर्ण का अ अनुच्चरित रहता है। जैसे-कपड़ा, भागना, निकलना, समझना, इत्यादि।

४. यौगिक शब्दों के मूल अवयवों का अन्त्य अ अनुच्चरित रहता है। जैसे-देवलोक, प्रबलता, लड़कपन।

५. शब्द के आदिवर्ण का अ सदा उच्चरित रहता है।

### अभ्यास।

१. शब्दों में कहाँ कहाँ अ का उच्चारण नहीं होता? २. कहाँ कहाँ अ का उच्चारण होता है? ३. 'काम, मोहन, अनबन, राजघाट' इन शब्दों में कहाँ कहाँ अनुचरित अ हैं? ४. चार वर्णों के शब्दों में कहाँ कहाँ अनुच्चरित अ आते हैं?

## स्वराघात (Accentuation of Vowels).

किसी शब्द के उच्चारण में प्रत्येक अक्षर पर स्वर का जो धक्का लगता है उसे स्वराघात कहते हैं।

---

* या 'शब्द का उच्चारण।'

**संयुक्त व्यञ्जन के पूर्वाक्षर का या अनुच्चरित अकारवाले अक्षर के पूर्वाक्षर का स्वर बोलने में तनजाता है। जैसे-पत्र, अन्न, पर, बोलकर।**

**संयोग के पूर्व का स्वर जहाँ तानकर बोलने में क्लेशकर होता है, वहाँ बोलना और लिखना पलट भी देते हैं। जैसे-विपत्ति-विपत्, सम्पत्ति-सम्पद्, दुःख-दुख, इत्यादि।**

**इ, उ या ऋ के पूर्ववर्ती वर्ण का स्वर भी बोलने में तन जाता है। जैसे-हरि, लघु, मातृ, इत्यादि।**

**विसर्गवाले अक्षर का उच्चारण झटके के साथ होता है; जैसे-दुःख, निःसन्देह, दुःशासन।**

**नोट**-भिन्न भिन्न अर्थवाले एकही रूप के शब्दों के अर्थ स्वराघात ही से जाने जाते हैं। जैसे-तू मेरे लड़के को **पढ़ा**। मैंने ग्रन्थ **पढ़ा**।

## अभ्यास।

१. विसर्ग का उच्चारण कैसा होता है? २. स्वराघात किसे कहते हैं? ३. बोलने में स्वर को कहाँ कहाँ तानते हैं? ४. स्वराघात से क्या लाभ है?

## सन्धि ( Conjunction of Letters ).

**दो वर्ण निकट होने से प्रायः मिलजाते हैं. उन के मिलने से जो कुछ विकार होता है उसे सन्धि कहते हैं।**

संयोग और सन्धि में यह अन्तर है कि संयोग के अक्षर नहीं बदलते, परन्तु सन्धि में उच्चारण के अनुसार एक या दोनों अक्षरों में परिवर्तन होता है और कभी दोनों के बदले एक तीसरा ही अक्षर आजाता है। संयोग केवल व्यञ्जनों में होता है।

**सन्धि के तीन भेद हैं-स्वरसन्धि, व्यञ्जनसन्धि और विसर्गसन्धि।**

**(१) स्वर के साथ स्वर के संयोग को स्वरसन्धि कहते हैं।**

(२) व्यञ्जन के साथ स्वर या व्यञ्जन के संयोग को व्यञ्जन-सन्धि कहते हैं।

(३) विसर्ग के साथ स्वर या व्यञ्जन के संयोग को विसर्ग-सन्धि कहते हैं।

## स्वरसन्धि ( Coujunction of Vowels ).

स्वरसन्धि के पाँच भेद हैं—दीर्घ, गुण, वृद्धि, यण् और अयादि।

(१) दीर्घ। (आ, ई, ऊ, ॠ.)

ह्रस्व या दीर्घ अ, इ, उ या ऋ से परे क्रम से ह्रस्व या दीर्घ अ, इ, उ, या ऋ आवे तो दोनों मिलकर उसी क्रम से दीर्घ आ, ई, ऊ, या ॠ हो जाते हैं। जैसे - परम + अर्थ = परमार्थ, देव + आलय = देवालय, विद्या + अर्थी = विद्यार्थी, विद्या+आलय = विद्यालय, गिरि + इन्द्र = गिरीन्द्र, कपि + ईश = कपीश, मही + इन्द्र = महीन्द्र, नदी+ईश = नदीश, विधु+ उदय = विधूदय, लघु + ऊर्मि = लघूर्मि, स्वयम्भू + उदय = स्वयम्भूदय, पितृ + ऋण = पितॄण।

**नोट**—पितॄण, मातॄण इत्यादि के बदले पितृण, मातृण इत्यादि भी लिखते हैं।

(२) गुण। ( ए, ओ, अर् )

ह्रस्व या दीर्घ अकार से परे ह्रस्व या दीर्घ इ, उ, या ऋ रहे तो ह्रस्व या दीर्घ अ इ मिलकर ए, अ उ मिलकर ओ और अ ऋ मिलकर अर् हो जाते हैं। इस विकार को गुणसन्धि कहते हैं। जैसे-देव + इन्द्र = देवेन्द्र, परम + ईश्वर = परमेश्वर, महा + ईश = महेश, हित + उपदेश = हितोपदेश, जल + ऊर्म्मि = जलोर्म्मि, महा+उत्सव = महोत्सव, गङ्गा+ऊर्म्मि

गङ्गोर्म्मि, हिम + ऋतु = हिमर्तु, महा + ऋषि = महर्षि ।

**अपवाद**–अक्ष + ऊहिणी = अक्षौहिणी, प्र + ऊढ़ = प्रौढ़, इत्यादि ।

( ३ ) वृद्धि । ( ऐ, औ )

ह्रस्व या दीर्घ अकार से परे ए, ऐ, ओ या औ रहे तो अ ए या अ ऐ मिलकर ऐ और अ ओ या अ औ मिलकर औ होजाते हैं। इस विकार को वृद्धिसन्धि कहते हैं । जैसे–एक + एक = एकैक, परम + ऐश्वर्य = परमैश्वर्य, तथा + एव = तथैव, महा + ऐश्वर्य = महैश्वर्य, सुन्दर + ओदन = सुन्दरौदन, महा + ओषधि = महौषधि, परम + औषध = परमौषध ।

**विकल्प**–यदि आगे ओष्ठ शब्द हो तो विकल्प से ओ भी होता है। जैसे–कण्ठ+ओष्ठ्य = कण्ठोष्ठ्य या कण्ठौष्ठ्य, दन्त्य+ओष्ठ्य = दन्त्योष्ठय या दन्त्यौष्ठ्य, इत्यादि ।

( ४ ) यण् ( य्, व्, र )

ह्रस्व या दीर्घ इ, उ या ऋ से परे कोई भिन्न स्वर हो तो क्रम से ह्रस्व या दीर्घ इ का य्, उ का व् और ऋ का र् होकर आगे के स्वर से मिलजाता है। इस विकार को यण्सन्धि कहते हैं। जैसे–यदि + अपि = यद्यपि, इति + आदि = इत्यादि, प्रति + उपकार = प्रत्युपकार, नि + ऊन = न्यून, प्रति + एक = प्रत्येक, अति + ऐश्वर्य = अत्यैश्वर्य, युवति + ऋतु = युवत्यृतु, गोपी + अर्थ = गोप्यर्थ, देवी + आगम = देव्यागम, सखी + उक्त = सख्युक्त, अनु + अय = अन्वय, सु + आगत = स्वागत, अनु + इत = अन्वित, अनु + एषण = अन्वेषण, बहु + ऐश्वर्य = बह्वैश्वर्य, सरयू + अम्बु = सरय्वम्बु, पितृ + अनुमति = पित्रनुमति, मातृ + आनन्द = मात्रानन्द ।

( ५ ) अयादि । ( अय्, आय्, अव्, आव् )

'ए, ऐ, ओ और औ' के आगे कोई स्वर रहने से वे क्रम से

अय्, आय्, अव्, आव् हो जाते हैं। इस विकार को अयादि-सन्धि कहते हैं। जैसे-ने + अन = नयन, नै + अक = नायक, पो + अन = पवन, पो+इत्र = पवित्र, पौ + अक = पावक, भौ+ इनी = भाविनी, भौ + उक = भावुक।

**नोट**-संस्कृत में पदान्त के ए और ओ से परे अ रहने से इस का लोप हो जाता है और उसके स्थान में लुप्ताकार (ऽ) चिन्ह अपनी इच्छा से ला सकते है। जैसे-ते+अत्र = तेऽत्र, ते+अपि = तेऽपि।

## अभ्यास।

(१) सन्धि करो और नियम लिखो—
महा + आत्मा, नै + अक, अनु + अय, तथा + एव।

(२) सन्धि अलगाओ—
तेऽपि, इत्यादि, नयन, अधरोष्ठ, गणेश।

## व्यञ्जनसन्धि ( Conjunction of Consonants ).

यदि किसी वर्ग के प्रथम या तृतीय वर्ण से परे अनुनासिकवर्ण रहे तो वह निजवर्ग का अनुनासिक होकर आगे के वर्ण से मिलजायगा। जैसे-वाक् + मय = वाङ्मय, प्राक् + मुख = प्राङ्मुख, जगत् + नाथ = जगन्नाथ, उत्+मत्त = उन्मत्त षट् + मास = षण्मास, अप् + मय = अम्मय, इत्यादि।

पदान्त म् आगे स्पर्शवर्ण रहने से उसी वर्ग का पञ्चमाक्षर और अन्तस्थ या ऊष्मवर्ण रहने से अनुस्वार होजाता है। जैसे-सम् ( सं [१] )+आचार = समाचार, सं + उदाय = समुदाय, सं + ऋद्धि = समृद्धि, अहं + कार = अहङ्कार, सं + गम = सङ्गम, किं + चित् = किञ्चित्,

---

१. हिन्दी में पदान्त म् के बदले अनुस्वार भी लिखते हैं, इसीलिये आगे के उदाहरणों में अनुस्वार रक्खा है।

सं + चय = सञ्चय, सं + तोष = सन्तोष, सं + ताप = सन्ताप. सं + वत् = सम्वत्, सं + बन्ध = सम्बन्ध, सं + बुद्धि = सम्बुद्धि. सं + भव = सम्भव. सं + यम = संयम, सं + वाद = संवाद. सं + लय = संलय. सं + सार = संसार, सं + हार = संहार. इत्यादि ।

क्, च्, ट्, त् या प् के आगे स्वर, अन्तस्थ या वर्गों के तीसरे चौथे व्यञ्जनों में से कोई एक आवे तो क् इत्यादि प्रथम वर्ण क्रम से ग् इत्यादि तीसरे वर्ण होजाते हैं, परन्तु त् के आगे ल, ज, झ, ड, या ढ रहने से यह नियम नहीं लगता ; जैसे—दिक् + गज = दिग्गज, वाक् + दत्त = वाग्दत्त, दिक् + अम्बर = दिगम्बर, वाक् + ईश = वागीश, धिक् + याचना = धिग्याचना, अच् + अन्त = अजन्त, षट् + दर्शन = षड्दर्शन. उत् + अय = उदय, सत् + आनन्द = सदानन्द, सत् + आचार = सदाचार, जगत् + इन्द्र = जगदिन्द्र, जगत् + ईश = जगदीश. सत् + उत्तर = सदुत्तर, महत् + ओज = महदोज, महत् + औषध = महदौषध, उत् + योग = उद्योग, भविष्यत् + वाणी = भविष्यद्वाणी. सत् + वंश = सद्वंश, पशुवत् + गामी = पशुवद्गामी, उत् + घाटन = उद्घाटन, महत् + धनुष = महद्धनुष, जगत् + बन्धु = जगद्बन्धु. अप् + ज = अब्ज, अप् + भूति = अब्भूति, इत्यादि ।

' त्, द्, या न् ' आगे ल् रहने से ल् होजाता है, परन्तु न् के लिये अर्द्धानुस्वार भी लगता है। जैसे—उत् + लङ्घन = उल्लङ्घन, उत् + लेख = उल्लेख, महान् + लाभ = महाँल्लाभ, इत्यादि ।

त् या द् आगे च छ रहने से च्, ज झ रहने से ज्, ट ठ रहने से ट् और ड ढ रहने से ड् होजाता है । जैसे = उत् + चारण, उच्चारण, सत् + चिदानन्द = सच्चिदानन्द, सत् + जाति = सज्जाति, उत् + ज्वल = उज्ज्वल, उत् + छिन्न = उच्छिन्न, विपद् + जाल = विपज्जाल, तत् + टीका = तट्टीका, तत् + जय = तज्जय,

उत् + डयन = उड्डयन, इत्यादि ।

त् या द् के आगे श् रहने से त् या द् का च् और श् का छ् तथा ह् रहने से त् या द् का त् और ह् का ध् होजाता है जैसे-सत् + शास्त्र-सच्छास्त्र,उत् + शिष्ट = उच्छिष्ट,तत् + शरण= तच्छरण,तद् + शरीर=तच्छरीर, उत्+हार=उद्धार, तत् + हित= तद्धित, उत् + हत=उद्धत, इत्यादि ।

ह्रस्व स्वर के आगे छ रहने से छ के पहले च् बढ़जाता है, परन्तु दीर्घ स्वर के आगे विकल्प से बढ़ता है । जैसे=वि + छेद=विच्छेद, परि + छेद= परिच्छेद, अव + छेद = अवच्छेद, वृक्ष + छाया = वृक्षच्छाया,श्री + छाया = श्रीच्छाया या श्रीछाया, लक्ष्मी + छाया = लक्ष्मीच्छाया या लक्ष्मीछाया, इत्यादि ।

च् या ज् के आगे न् का ञ् होजाता है । जैसे-याच् + ना = याच्ञा, यज् + न = यज्ञ ।

मूर्द्धन्य ष् के आगे त् का ट् और थ् का ठ् होजाता है जैसे-आकृष् + त = आकृष्ट, उत्कृष् + त उत्कृष्ट, षष्+थ = षष्ठ

स्वर के आगे का ढ् या र् अपने आगे ढ या र पाकर लुप्त हो जाता है और यदि ह्रस्व स्वर हो तो वह दीर्घ हो जाता है । जैसे-मुढ् + ढ = मूढ, निर्[1]+रस = नीरस, पुनर्+रचना= पुनारचना, निर्+रोग = नीरोग ।

**नोट**-संस्कृत में व्यञ्जनसन्धि का विस्तार ऐसा बढ़ाकर किया गया है कि उस का बोध बड़ी कठिनता से होता है । यहाँ जितने नियम दिये गये हैं वे बहुत ही थोड़े हैं ।

## अभ्यास ।

( १ ) सन्धि अलगाओ—

नीरोग, सन्तोष, उच्चारण, तद्धित, अब्ज, सदाचार, उन्मत्त, उच्छिन्न, अजन्त

---

१ विसर्गसन्धि देखो ।

( २ ) सन्धि करो—

जगत् + नाथ, वाक् + ईश, उत् + योग, तत् + शरण, अत्र + छेद, यज् + न ।

## विसर्गसन्धि (Conjunction of Visargas).

यदि इ या उ पूर्वक विसर्ग से परे क, ख, प या फ रहे तो विसर्ग का ष् होजाता है, परन्तु और स्थानों में विसर्ग ही बना रहता है । जैसे-निः + कपट = निष्कपट, निः + पाप = निष्पाप, निः + फल = निष्फल, दुः + कर = दुष्कर । अन्तः + पुर = अन्तःपुर, अधः + पतन = अधःपतन ।

**अपवाद**—दुः+ख=दुःख, नमः+कार=नमस्कार, पुरः+कार=पुरस्कार, भाः + कर=भास्कर,

यदि विसर्ग से परे च्, छ या श रहे तो विसर्ग का श्—ट्, ठ् या ष् रहे तो ष् और त्, थ् या स् रहे तो स् होजाता है, परन्तु श्, ष् या स् रहने पर विकल्प है । जैसे—निः + चल = निश्चल, निः + चय = निश्चय, निः + छल = निश्छल, दुः + शासन = दुश्शासन ( दुःशासन ), धनुः + टङ्कार = धनुष्टङ्कार, बहिः + षट् = बहिष्षट् ( बहिःषट् ), मनः + ताप = मनस्ताप, निः + तार = निस्तार, दुः + तर दुस्तर, निः + सन्देह = निस्सन्देह ( निःसन्देह ) ।

यदि विसर्ग के पहले अ, आ को छोड़कर कोई दूसरा स्वर हो और आगे वर्गों के प्रथम, द्वितीय और श, ष, स वर्णों को छोड़ कोई व्यञ्जन वा स्वरवर्ण हो तो विसर्ग के स्थान में र् हो जाता है, परन्तु विसर्ग के आगे र रहने से विसर्गवाले र् का लोप और इसके पहले का स्वर दीर्घ होजाता है । जैसे—निः + गुण = निर्गुण, निः + धिन = निर्धिन, निः + जल = निर्जल, निः + झर = निर्झर, बहिः + देश = बहिर्देश, निः + धन = निर्धन,

निः + बल = निर्बल, निः + भय + निर्भय, निः + नाथ = निर्नाथ, निः + मल = निर्मल, निः + युक्ति = निर्युक्ति, निः + विकार = निर्विकार, निः + हस्त = निर्हस्त, निः + अर्थ = निरर्थ, निः + आधार = निराधार, निः + इच्छा = निरिच्छा, निः + उपाय = निरुपाय, निः + औषध = निरौषध, दुः + नीति = दुर्नीति, निः + रस = नीरस, निः + रोग = नीरोग, नि + रन्ध्र = नीरन्ध्र, निः + रेफ = नीरेफ, पितः + रक्ष = पितारक्ष, मातुः + रोदन = मातूरोदन।

विसर्ग के पहिले 'अ' हो और आगे वर्गों के प्रथम, द्वितीय और श, ष, स वर्णों को छोड़ कोई व्यञ्जन हो तो अ और विसर्ग दोनों मिलकर ओ हो जाते हैं। जैसे–मनः + गत = मनोगत, मनः + भाव = मनोभाव, मनः + ज्ञ = मनोज्ञ, मनः + योग = मनोयोग, मनः + रथ = मनोरथ, मनः + विकार = मनोविकार, मनः + नीत = मनोनीत, तेजः + मय = तेजोमय, मनः + हर = मनोहर, सरः + ज = सरोज, पयः + द = पयोद।

अ पूर्वक विसर्ग के आगे अ हो तो तीनों के बदले ओ आता है और विसर्ग के आगे के अ के लिये लुप्ताकार (ऽ) भी लाते हैं, परन्तु आगे अ भिन्न कोई दूसरा स्वर रहे तो केवल विसर्ग का लोप होता है और फिर सन्धि नहीं होती। जैसे–नवः + अङ्कुर = नवोऽङ्कुर, प्रथमः + अध्याय = प्रथमोऽध्याय, मनः + अनुसार = मनोऽनुसार, मनः + अवधान = मनोऽवधान, यशः + अभिलाषी = यशोऽभिलाषी, तेजः + आभास = तेजआभास, यशः + इच्छा = यशइच्छा, देवः + ऋषि = देवऋषि, अतः + एव = अतएव।

यदि अ के आगे (र्) के बदले का विसर्ग रहे और उसके आगे वर्गों के प्रथम, द्वितीय और श, ष, स वर्णों को छोड़ कोई वर्ण हो तो विसर्ग फिर र् में बदल जाता है। जैसे–पुनः + अपि = पुनरपि, पुनः + आगतः = पुनरागतः, अन्तः + [illegible] =

अन्तर्धानम्, पुनः + जन्म = पुनर्जन्म, अन्तः + गत = अन्तर्गत।

'भोः' पद के आगे वर्गों के प्रथम, द्वितीय और श, ष, स वर्णों को छोड़ कोई वर्ण हो तो विसर्ग का लोप होजाता है और कभी आगे स्वर रहने से विसर्ग का य भी होता है। जैसे-भोः + गदाधर = भोगदाधर, भोः + माधव = भोमाधव, भोः + ईशान = भोयीशान।

**नोट**–अन्त्य स् के बदले भी विसर्ग होता है, इसलिये विसर्ग सम्बन्धी सब नियम ऐसे 'स' केलिये भी कामआते हैं। ऊपर के उदाहरणों में स् वाले विसर्ग के 'निर्गुण, मनोविकार' इत्यादि कई शब्द आये हैं।

## अभ्यास।

(१) सन्धि करो—

अन्तः + करण, दुः + तर, निः + धन, देवः + ऋषि।

(२) सन्धि अलगाओ—

प्रथमोऽध्याय, मनोहर, पुनर्जन्म, निर्गुण, दुस्तर।

## शब्द और प्रत्यय × का मेल

जब शब्द और प्रत्यय संयुक्त होते हैं तब शब्दान्त वर्ण के साथ प्रत्यय का आदिवर्ण, यदि मिलने योग्य हो तो मिला देते हैं। जैसे-लड़का + आई = लड़काई, बाप + औती = बपौती, इत्यादि।

शब्द और प्रत्यय की मिलावट में कहीं तो संधि * के नियम लगते हैं और कहीं नहीं। मिलावट में यदि शब्द के

---

× जिनके जोड़ने से शब्द की अवस्था और अर्थ में अन्तर पड़ता है उन्हें उपसर्ग और प्रत्यय कहते हैं, परन्तु उपसर्ग शब्द के पूर्व और प्रत्यय अन्त में आते हैं। जैसे-दुर्जन में 'दुर' उपसर्ग और धनवान् में 'वान्' प्रत्यय हैं।

* पीछे सन्धि के जितने नियम दिये गये हैं वे सब के सब संस्कृत भाषा के हैं।

अन्त्याक्षर के पूर्व दीर्घ स्वर हो तो ह्रस्व होजाता है, ऐसी अवस्था में ए को इ से और ओ को उ से बदल देते हैं। शब्द के अन्त्य वर्ण को कहीं लुप्त, कहीं ह्रस्व और कहीं स्वररहित कर देते हैं। नीचे उदाहरण दिये जाते हैं—

**स्वरयोग—**

(१) लड़ + आई = लड़ाई, बूढ़ा + आपा = बुढ़ापा, गोड़ + ऐत = गोड़ैत, सिल + औटा = सिलौटा, पी + आस = प्यास, लखनऊ + ई = लखनवी, गुरु + आनी = गुरुवानी, इत्यादि।

(२) गाई + इया = गईया = गैया, खाट + इया = खटिया, घर + ऊ = घरू, चौबे + आइन = चौबाइन, इत्यादि।

**स्वर और व्यञ्जनयोग—**

( १ ) ब और ह मिलकर भ तथा त और द् मिलकर द्द होजाते हैं। जैसे—तब + ही = तभी, जब + ही = जभी, पोत + दार = पोद्दार, इत्यादि।

( २ ) वह + ही = वही, यहाँ + ही = यहीं, हम + ही = हमी, तुम + ही = तुमी या तुम्ही, उस + ही = उसी, तिस + ही = तिसी, जिन + ही = जिन्ही, दूध + हाँडी = दुधाँड़ी, इत्यादि।

## अभ्यास।

( १ ) मिलाओ—

बड़ा + आई, माई + इया, अब + ही, जहाँ + ही।

( २ ) विच्छेद करो—

कभी, उसी, मिठास, भूखा, गोला।

## मूर्द्धन्य ण ( Changes of न into ण ).

ऋ, र् और ष् के आगे न् के बदले ण् आता है। जैसे—ऋण, तृष्णा।

यदि स्वर, कवर्ग, पवर्ग, य, व, ह और अनुस्वार में से

कोई 'ऋ, र् या ष्' और 'न' के बीच में आवे तो भी न् के बदले ण् आता है। जैसे-रण, वरुण, रामायण, रावण, ग्रहण श्रवण, प्रमाण।

अपवाद-दुर्नाम, दुर्निवार, दुर्नीति, इत्यादि।

## मूर्द्धन्य ष ( Changes of स into ष ).

अ, आ को छोड़ और किसी स्वर, क् या र् के आगे स् के बदले ष् होता है। जैसे-जिगीषा, विवक्षा=विवक्षा, निषिद्ध, विषम, सुषुप्ति।

अपवाद-विस्मरण, अनुसरण, विसर्ग, इत्यादि।

## ब या व ( ब or व )

बोलने और लिखने में ब और व में भेद अवश्य रखना चाहिये। जो वेद को बेद और बात को वात लिखते हैं वे भूल करते हैं। प्रायः अधिकतर विद्यार्थी तो ब कभी लिखते ही नहीं। जहाँ ब आना चाहिये वहाँ व और जहाँ व लिखना चाहिये वहाँ ब लिखते हैं, यह बड़ी भूल है। ब और व के उच्चारणस्थानों पर सदा ध्यान रखना उचित है।

संस्कृत के निम्नलिखित बकारादिक शब्द हिन्दी में बहुधा आते हैं-ब्रह्म, बोध, ब्रह्मा, बधिर, ब्राह्मण, बहुधा, बुद्ध, ब्रह्मचर्य, बुध, बन्धु, बहु, बुद्धि, बृहस्पति, बन्ध्या, बाला, बाहु, बलि, बाल ( बालक ), बड़वानल, बन्धन, बन्ध, बिम्ब, बीज, बिल्व, बीभत्स, बालुका, बिल, बिन्दु, बलात्कार, इत्यादि।

संस्कृत के निम्न लिखित शब्द वैकल्पिक हैं—

वाल्मीकि ( बाल्मीकि ), वाणिज्य ( बाणिज्य ), वल ( बल ), वाली ( बाली ), वाधा ( बाधा ), वाण ( बाण ), वाल ( बाल=केश ), वक ( बक ), वाष्प ( बाष्प ), इत्यादि

## अभ्यास

शुद्ध करो—

ब्राह्मनी, विस्फोस्ट, सूर्यग्रहन, मनुस्य, वेद, भववन्धरण, धनुसवान, विस्मरन, चेस्टा, विसमकोन ।

## मिश्रित अभ्यास ।

१. नीचे जहाँ अशुद्ध वर्ण हो उसे शुद्ध करो और कारण दो—

गन्डक में बाढ आई है। गुफ्फा में साधु रहता है। अच्छी पुश्तक पढो। सन्सार में बुरे लोग् भी हैं। निस्चय नहीं हुआ है कि यह किस श्थान का पुस्प है। अक्षोहिनी एक बड़ी सेना का नाम है। आप को नमष्कार है। राम को पुरष्कार दो। भाषाभाष्कर के कई नियम अब नहीं मानेजाते। इस चिन्ह को विशर्ग कहते हैं। यह बात निश्सन्देह है। मैं आप को अन्तष्करण से आशीर्वाद देता हूँ। निरोग रहने के नियम कहिये। बूढ़ापा आगया। पीआस लगी है। रामायन में राम और रावन की कहानी है। इस का क्या प्रमान है? त्रिसमकोन किसे कहते हैं? ब्राह्मन से ग्रहन की बात पूछो। मुझे यह बात स्मरन नहीं। चार वेद हैं और अठारह पुरान।

# शब्दविचार ।

## शब्द ( Words ).

**कान से जो सुन*पड़े उसे शब्द कहते हैं। शब्द दो प्रकार के हैं-सार्थक और निरर्थक। सार्थक शब्द उसे कहते हैं जिसका कुछ अर्थ हो। जैसे-जल, घर। निरर्थक शब्द उसे कहते हैं जिसका कुछ अर्थ न हो। कभी कभी निरर्थक शब्दों का भी व्यवहार होता है। वे वाक्य की थोड़ी सी शोभा बढ़ा देते हैं या कभी उनसे कोई अर्थ ( जैसे-अनुकरण या इत्यादि का ) समझ लिया**

---

* सुने हुए शब्द या तो ध्वन्यात्मक होते हैं या वर्णात्मक। जिनके अक्षर स्पष्ट न सुन पड़ें वे ध्वन्यात्मक और जिनके अलग अलग सुन पड़ें वे वर्णात्मक शब्द कहलाते हैं। व्याकरण में वर्णात्मक शब्दों का विचार होता है।

जाता है। जैसे-अरे राम, कुछ पानी वानी पिलाओगे या नहीं ? क्या अलबल बकता है !

अर्थ भी तीन प्रकार के हैं-वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्य।

१. जिस शब्द का जो अर्थ नियत है, जब वह उसी अर्थ में बोला जाय तब वाच्य*कहलाता है। जैसे-बैल एक पशु है। यहाँ बैल शब्द का अर्थ पैर, सींग और खुर आदिवाला स्वनामप्रसिद्ध पशु है, इसलिये यह अर्थ 'वाच्य' हुआ और बैल शब्द 'वाचक'।

२. यदि कोई शब्द नियत अर्थ का बोध न कराके अपने सादृश्य या गुण का बोध करावे तो ऐसा अर्थ लक्ष्य कहलाता है। जैसे-वह मनुष्य बैल है। यहाँ बैल शब्द अपने नियत अर्थ का बोध नहीं कराता, क्योंकि मनुष्य कभी चार पैरोंवाला पूँछदार बैल नहीं हो सकता। यहाँ बैल शब्द 'बैल के सदृश' इस अर्थ का बोध कराता है अर्थात् इससे उस मनुष्य की जड़ता, मूर्खता इत्यादि का बोध होता है। वह मनुष्य बैल है= वह मनुष्य मूर्ख है, इसलिये यह अर्थ 'लक्ष्य' हुआ और बैल शब्द 'लक्षक'।

३ एक अर्थ व्यङ्ग्य भी होता है। जैसे-किसी ने कहा कि 'सूर्यास्त हुआ'। इतने में छात्रों ने समझा कि सन्ध्योपासन केलिये आचार्य आज्ञा देते हैं।

**नोट**-हिन्दी में जितने शब्द बोलेजाते हैं वे व्युत्पत्ति के अनुसार चार प्रकार के हैं—तत्सम, तद्भव, देशज और विदेशी।

---

* वाच्यार्थ के कई भेद हैं - १. सामान्य- ( उदाहरण ऊपर देखो )। २. विशेष-( जैसे-पङ्कज। यहाँ पङ्क=कीच,ज=जन्मा, इसलिये पङ्कज का अर्थ हुआ-'कीच से जन्मा हुआ पदार्थ.' परन्तु इस शब्द से कीच से जन्मे हुए सब सामान्य पदार्थों के अर्थ छोड़कर 'विशेष अर्थ' कमल का बोध होता है। ( आगे योगरूढ़ि संज्ञा देखो )

(१) तत्सम वे संस्कृत शब्द हैं जो अपने असली स्वरूप में हिन्दी में आये हैं। जैसे-माता, कवि, वायु ( २ ) तद्भव वे हैं जो संस्कृत शब्दों से बने हैं। जैसे-खेत, राय, मेह। ( ३ ) देशज शब्द संस्कृत से नहीं निकले हैं, वे भरतखण्ड के आदिम निवासियों की बोलियों से लियेगये हैं। जैसे—डाभ, पेट। ( ४ ) विदेशी शब्द फ़ारसी, अंगरेजी इत्यादि अन्य भाषाओं से आये हैं। जैसे-आदमी, इम्तिहान, तोप, नीलाम, नोटिस, इत्यादि।

## सार्थकशब्द ( Articulate Words ).

**रूपान्तर के अनुसार सार्थक शब्दों के दो भेद हैं—**

**विकारी और अविकारी।**

**लिङ्ग, वचन और पुरुष के कारण जिस शब्द के रूप में कोई विकार होता है उसे विकारीशब्द कहते हैं। जैसे—**

| | |
|---|---|
| लड़का—लड़की, लड़के, लड़कों। | विकारीशब्द। |
| वह—उस, उन, वे, उन्हों। | |
| अच्छा—अच्छी, अच्छे, अच्छों। | |
| पढ़—पढ़ना पढ़ा, पढ़ी, पढ़ूँ, पढ़ंक। | |

**लिङ्ग, वचन इत्यादि के कारण जिस शब्द के रूप में कोई विकार नहीं होता उसे अविकारी ( अव्यय ) कहते हैं। जैसे-**

| | |
|---|---|
| अभी, अब, तब ... ... ... ... | अविकारीशब्द। ( अव्यय ) |
| पास, समीप, आगे, ... ... ... ... | |
| और, व, या, वा, ... ... ... ... | |
| हाय! अरे! वाह!... ... ... ... | |

**प्रयोग के अनुसार 'संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण और क्रिया' विकारी के तथा क्रियाविशेषण, सम्बन्धबोधक, समुच्चयबोधक और विस्मयादिबोधक, अविकारी ( अव्यय ) के भेद हैं। इस प्रकार सब मिलाकर सार्थकशब्दों के आठ भेद होते हैं।**

१. संज्ञा किसी वस्तु के नाम को कहते हैं। जैसे—पुस्तक, काशी।

२. जो शब्द संज्ञा के स्थान में आता है उसे सर्वनाम कहते हैं। जैसे-राम ने कहा कि मैं जाऊँगा। कौन जायगा ? जो आवेगा वह पढ़ेगा।

३. जो संज्ञा की विशेषता बतलावे उसे विशेषण कहते हैं। जैसे- काली गाय आती है। वह अच्छे ग्रन्थों को पढ़ता है। ×

४. जिससे किसी व्यापार या काम का बोध हो उसे क्रिया कहते हैं। जैसे-मैं कहता हूँ। राम सोता है।

५. जो क्रिया के अर्थ में कोई विशेष बात पैदा करे उसे क्रियाविशेषण कहते हैं। जैसे-काम झटपट करडालो। राम धीरेधीरे पढ़ता है।

६. जो अव्यय सम्बन्ध दिखाता है उसे सम्बन्धबोधक कहते हैं। जैसे-इस कविता का अन्वय सहित अर्थ लिखो। राम अपने परिवार समेत घर चलागया।

७. जो अव्यय दो वाक्यों, वाक्यखण्डों या शब्दों का परस्पर अन्वय दिखाता है उसे समुच्चयबोधक या उभयान्वयी कहते हैं। जैसे-राम और लक्ष्मण वन से आये। जाओ या बैठो।

८. जो मनोविकार को अर्थात् आश्चर्य, हर्ष, पीड़ा आदि

---

× विशेषण संज्ञा की व्यापकता को बाँध देता है। विशेषणरहित संज्ञा से जितनी वस्तुओं का बोध होता है, विशेषणसहित से उससे कम का होता है। गाय शब्द जितने प्राणियों का बोध कराता है 'काली गाय' से उतने का नहीं होता, क्योंकि 'काली' शब्द 'गाय' की व्यापकता को बाँध देता है।

**को प्रकट करता है उसे विसमयादिबोधक कहते हैं** । ओह **तुम आगये** । वाह ! हाय ! *

**नोट**- व्युत्पत्ति के विचार से शब्दों के भेद आगे संज्ञाप्रकरण की टिप्पणी में देखो ।

### अभ्यास ।

१. शब्द किसे कहते हैं ? २. शब्द कितने प्रकार के हैं ? ३. व्युत्पत्ति के अनुसार कितने प्रकार के शब्द हिन्दी में बोलेजाते हैं ? ४. अर्थ कितने प्रकार के हैं ? उदाहरण दो । ५. रूपान्तर के अनुसार सार्थक शब्दों के कुल कितने भेद हैं ? प्रत्येक की परिभाषा और उदाहरण दो । ६. विशेषण संज्ञा को क्या करता है ? ७. गाय और काली गाय में क्या भेद है ?

# विकारीशब्द (Declinable Words).

## संज्ञा (Nouns).

### ( १ ) व्युत्पत्ति के विचार से भेद ।

**व्युत्पत्ति के विचार से संज्ञाओं के तीन भेद हैं-रूढ़, यौगिक और योगरूढ़ ।**

**जिस शब्द के खण्ड × सार्थक न हो सकें उसे रूढ़ संज्ञा**

---

* संस्कृत भाषा में शब्दों के केवल तीन ही भेद हैं-संज्ञा, क्रिया और अव्यय । हमने ऊपर लिखे आठ भेद अंगरेज़ी पढ़नेवाले विद्यार्थियों के लाभ केलिये करदिये हैं ।

* व्युत्पत्ति के विचार से संज्ञा से भिन्न शब्द दो ही प्रकार के होते हैं-रूढ़ और यौगिक ।

× कोष के विचार से अक्षर का भी अर्थ होता है, परन्तु वह अर्थ रूढ़ शब्द के अर्थ से कुछ भी सम्बन्ध नहीं रखता । यही कारण है कि रूढ़ शब्द के खण्ड सार्थक नहीं समझेजाते ।

कहते हैं। जैसे–धन, गज, इत्यादि। धन शब्द में ध और न दोनों निरर्थक हैं। इसी प्रकार उदाहरण के शब्दों के सब खण्ड अलग अलग निरर्थक हैं, परन्तु प्रत्येक समूचा शब्द एक अर्थ का बोधक है।

किसी रूढ़शब्द में उपसर्ग, प्रत्यय या दूसरे शब्द के मिलाने से जो संज्ञा बने उसे यौगिक संज्ञा कहते हैं। ऐसे शब्द के खण्ड सार्थक होते हैं तथा खण्डार्थ और शब्दार्थ में पूर्ण सम्बन्ध भी रहता है। जैसे–दुर्जन (दुर्+जन), धनवान् (धन+वान्), पाठशाला (पाठ+शाला), इत्यादि।

जो यौगिक संज्ञा के समान ही बने, परन्तु सामान्यार्थ को छोड़ विशेषार्थ का प्रकाश करे उसे योगरूढ़ संज्ञा कहते हैं। जैसे–पङ्कज, जलज, चक्रपाणि, इत्यादि।

पङ्क=कीच, ज=जन्मा, इसलिये पङ्कज का अर्थ हुआ कीच से जन्मा हुआ पदार्थ, परन्तु इस शब्द से कीच से जन्मे हुए सब सामान्य पदार्थों के अर्थ छोड़ विशेषार्थ कमल का बोध होता है।

चक्रपाणि में चक्र एक अस्त्र का नाम है और पाणि, हाथ का। इस का सामान्य अर्थ हुआ 'जिसके हाथ में चक्र हो,' परन्तु इसका विशेषार्थ केवल विष्णु होता है।

ऐसी यौगिक संज्ञा को योगरूढ़ कहते हैं। यह संज्ञा भी दोहरी होती है, परन्तु इसके शब्दार्थ और खण्डार्थ में पूर्ण सम्बन्ध नहीं रहता।

### ( २ ) अर्थ के विचार से भेद।

अर्थ के विचार से संज्ञाओं के पाँच भेद हैं–जातिवाचक, व्यक्तिवाचक, भाववाचक, समूहवाचक और द्रव्यवाचक।

१. जिस शब्द से जातिभर का बोध हो उसे जातिवाचक

संज्ञा कहते हैं। जैसे-हाथी, मनुष्य, कुत्ता, बालक, घोड़ा इत्यादि।

इन शब्दों में प्रत्येक किसी एक ही वस्तु केलिये नहीं आता, किन्तु उस प्रकार की सब वस्तुओं को प्रकट करता है। हम सब हाथियों को हाथी शब्द से पुकारते हैं। बालक शब्द प्रत्येक बालक केलिये आता है। इत्यादि।

२. जिस शब्द से केवल एक ही पदार्थ का बोध हो उसे व्यक्तिवाचक संज्ञा कहते हैं। जैसे-राम. पटना, हिमालय, गङ्गा, भारत।

इन शब्दों से एक मनुष्य, एक नगर, एक पहाड़, एक नदी और एक देश से अधिक का बोध नहीं हो सकता। राम एक पुरुषविशेष का नाम है और गङ्गा एक नदीविशेष का। सब नदियों को गङ्गा नहीं कह सकते। इसी प्रकार सब पहाड़ों को हिमालय भी नहीं कह सकते। इत्यादि।

३. जिस शब्द के कहने से पदार्थ में पाये जानेवाले किसी धर्म (गुण, अवस्था या व्यापार) का बोध हो उसे भाववाचक संज्ञा कहते हैं। जैसे-लड़कपन, शीतलता, उष्णता, लम्बाई, चढ़ाव. इत्यादि।

प्रत्येक पदार्थ में कोई न कोई धर्म अवश्य पायाजाता है। लड़के में लड़कपन, जल में शीतलता. आग में उष्णता और किसी पदार्थ में लम्बाई रहती है। "कोई कोई धर्म कई पदार्थों में पायेजाते हैं। जैसे-लम्बाई, चौड़ाई, मुटाई. आकार. इत्यादि।"

**नोट**-किसी पदार्थ का धर्म उससे अलग नहीं रह सकता, अर्थात् हम यह नहीं कह सकते कि यह लड़का है और वह लड़के का लड़कपन, यह जल है और वह जल की शीतलता, इत्यादि। तौभी हम अपनी कल्पनाशक्ति द्वारा परस्पर सम्बन्ध रखनेवाली भावनाओं को अलग कर सकते हैं। हम जल के और और धर्मों की भावना न कर केवल उस की शीतलता की भावना मन में ला सकते हैं और इसे किसी दूसरे पदार्थ (जैसे-पाला)

रना के साथ मिला सकते हैं।

**४. जिस शब्द के कहने से बहुत से पदार्थों के एक समूह का बोध हो उसे समूहवाचक संज्ञा कहते हैं। जैसे—भीड़, सभा, झुंड, गुच्छा, मेला, इत्यादि।**

**५. जिस शब्द के कहने से किसी द्रव्य का बोध हो उसे द्रव्यवाचक संज्ञा कहते हैं। जैसे—पानी, दूध, घी, आटा, सोना इत्यादि। व्यवहार में इन द्रव्यों को नापते या तौलते हैं।**

**नोट**—संज्ञाओं के पाँच भेद हिन्दी और अंगरेजी भाषाओं का एकीकरण करके कियेगये हैं, परन्तु समूहवाचक और द्रव्यवाचक वास्तव में जातिवाचक ही के अन्तर्गत हैं।

## विशेषता—

कुछ जातिवाचक संज्ञाएँ प्रयोग में व्यक्तिवाचक के समान आती हैं। जैसे—पुरी ( जगन्नाथ ), देवी ( दुर्गा ), दाऊ ( बलदेव ), संवत् ( विक्रमी संवत् ), इत्यादि। कुछ उपनाम के शब्द—सितारेहिन्द ( राजा शिवप्रसाद ), भारतेन्दु ( बाबू हरिश्चन्द्र ), गुसाईंजी ( गोस्वामी तुलसीदास ) दक्षिण ( दक्षिणी हिन्दुस्थान ), इत्यादि। कुछ योगरूढ़ संज्ञाएँ—गणेश, हनुमान, हिमालय, गोपाल, इत्यादि।

कभी कभी व्यक्तिवाचक संज्ञा व्यक्तिविशेष के गुण की प्रसिद्धि के कारण उस गुण के रखनेवाले सब पदार्थों केलिये आती है, ऐसी अवस्था में वह जातिवाचक होजाती है। जैसे—'अलप्स यूरोप का हिमालय है। शेक्सपियर यूरोप के कालिदास थे।' इन वाक्यों में हिमालय का अर्थ है 'ऊँचा पहाड़' और कालिदास का अर्थ 'महाकवि'। इसलिये यहाँ इनको व्यक्तिवाचक न कहकर जातिवाचक कहेंगे।

व्यक्तिवाचक, भाववाचक, समूहवाचक और द्रव्यवाचक का बहुवचन नहीं होता। जब इनका प्रयोग बहुवचन में होता है तब ये संज्ञाएँ जातिवाचक होजाती हैं। जैसे—मेरे वर्ग में तीन राम हैं पानीपत में तीन लड़ाइयाँ हुईं। दोनों सेनाओं में यह समाचार फैलगया। तेली के पास भिन्न भिन्न प्रकार के तेल बिकते हैं। आश्चर्य है कि छोटी मोटी कृपाएँ मन को मुग्ध करलें! उनकी

जानतोड कोशिशें प्रजा को मनुष्यकोटि में लाने का यत्न कर रही हैं। उसके आगे सब रूपवती स्त्रियाँ निरादर हैं। ये सब कैसे अच्छे पहिरावे हैं!

**नोट**–गुप्तों की शक्ति क्षीण होने पर यह स्वतन्त्र होगया था। इस वाक्य में गुप्तों शब्द से अनेक का बोध होने पर भी वह व्यक्तिवाचक संज्ञा है, क्योंकि उस से कुछ व्यक्तियों के एक विशेष समूह का बोध होता है।

## भाववाचक शब्द तीन प्रकार से बनते हैं—

१. संज्ञा से—लड़का–लड़कपन, शत्रु–शत्रुता, मनुष्य–मनुष्यत्व, मित्र–मित्रता, चोर–चोरी, इत्यादि।

२. विशेषण से—मीठा–मिठास, गर्म–गर्मी, बुद्धिमान्–बुद्धिमानी, सरल–सरलता, मूर्ख–मूर्खता, इत्यादि।

३. क्रिया से—लड़ना–लड़ाई, दौड़ना–दौड़, मारना–मार, कूदना–कूद, लेना देना–लेनदेन, इत्यादि।

## अभ्यास।

१. व्युत्पत्ति के विचार से संज्ञाओं के कितने भेद हैं? प्रत्येक के दो दो उदाहरण दो। २. अर्थ के विचार से संज्ञाओं के कितने भेद हैं? प्रत्येक की परिभाषा कहो। ३. व्यक्तिवाचक संज्ञा, जातिवाचक कब होती है? उदाहरण दो। ४. पांच उदाहरण ऐसे दो, जिनसे जानपड़े कि प्रयोग में जातिवाचक संज्ञाएँ भी व्यक्तिवाचक होती हैं। ५. किन किन संज्ञाओं का बहुवचन नहीं होता। ६. 'ये सब कैसे अच्छे पहरावे हैं!' इस वाक्य में 'पहरावे' कौन संज्ञा है? ७. भाववाचक शब्द किन किन शब्दभेदों से बनते हैं? उदाहरण दो।

## संज्ञाओं के हेरफेर (Inflections of Nouns).

**लिङ्ग, वचन और कारक इत्यादि के कारण प्रायः संज्ञा के रूप और अर्थ में विकार होजाते हैं। जैसे–घोड़ा–घोड़ी, घोड़ा–घोड़े, घोड़े ने–घोड़ों ने, घोड़ी ने, घोड़ियों ने, इत्यादि।**

**लिङ्ग उसे कहते हैं जिस से पुरुष या स्त्री का ज्ञान हो। जैसे–घोड़ा (पुरुष)–घोड़ी (स्त्री)।**

वचन उसे कहते हैं जिससे एक या अनेक का ज्ञान हो। जैसे-घोड़ा ( एक )-घोड़े ( अनेक ), घोड़ी ( एक )-घोड़ियाँ ( अनेक )।

कारक उसे कहते हैं जो क्रिया की उत्पत्ति में सहायक हो अर्थात् जो किसी शब्द का सम्बन्ध क्रिया से बतावे। जैसे-घोड़े ने खाया। घास को खाया। खेत में खाया।

रूपों में विकार या हेरफेर होजाने के कारण कुछ संज्ञाएँ विकृत होजाती हैं कुछ अविकृत ही रहती हैं। जैसे-घोड़े ने खाया। पिता ने पुकारा। ( आगे शब्दों की रूपावली देखो )।

## लिङ्ग (Genders).

लिङ्ग दो हैं-पुल्लिङ्ग * और स्त्रीलिङ्ग।

पुरुषजातिबोधक शब्द पुल्लिङ्ग और स्त्रीजातिबोधक शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे-घोड़ा ( पुल्लिङ्ग ) और घोड़ी ( स्त्रीलिङ्ग )।

संस्कृत तथा अन्य कई भाषाओं में तीन लिङ्ग होते हैं—पुलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग, परन्तु हिन्दी में नपुंसकलिङ्ग इसलिये नहीं माना जाता कि इस भाषा में सब सजीव निर्जीव पदार्थों के लिङ्ग व्यवहारानुसार पुल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग के अन्तर्गत हो जाते हैं।

जिन जीवधारियों के जोड़े होते हैं उनके लिङ्ग जानने में कठिनता नहीं होती। जैसे-घोड़ा ( पु० ) घोड़ी ( स्त्री० ), पुरुष ( पु० )-स्त्री ( स्त्री० ), नर ( पु० )-नारी ( स्त्री० )। ( आगे स्त्रीप्रत्यय देखो )।

जोड़ेवाले शब्दों को छोड़ शेष शब्दों के लिङ्गसूचक नियम नीचे दिये गये हैं।

---

* शुद्ध संस्कृत 'पुल्लिङ्ग' है।

पुँल्लिङ्ग होते हैं—

**१. थोड़े से प्राणिवाचक शब्द—**

**चीलर, तीतर, नीलकण्ठ, बेंग, झींगुर, काग, भेड़िया, छुछुँदर, कौआ, चीता, झिंगा, पक्षी, पंछी, पिल्लू, आदि।**

**नोट**–( १ ) नीचे लिखे शब्द दोनों लिङ्गों केलिये हैं, परन्तु पुल्लिङ्ग ही बोलेजाते हैं—

बछरू ( बाछा–बाछी), पठरू ( पाठा–पाठी ), शिशु ( लड़का-लड़की ), कुतरू ( कुत्ता–कुत्ती ), दम्पति ( पति–पत्नी ), परिवार, इत्यादि।

( २ ) बुलबुल शब्द पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग दोनों में बोलाजाता है।

**२. मटर, उर्द, जौ, गेहूँ, धान, बूट, *चना, गन्ना, तिल, धनिया, नींबू, इत्यादि।**

**३. संस्कृत के नपुंसक और पुल्लिङ्ग शब्द।**

**अपवाद**–जय, देह, सन्तान प्रारब्ध, वास, गन्ध, दाह, सौगन्ध, शपथ, तान, औषध, इन्द्रिय, पुस्तक, उपाधि, राशि, विधि, मृत्यु, ऋतु, वस्तु, आय, इत्यादि, स्त्रीलिङ्ग हैं।

**वैकल्पिक**– विनय, विजय, समाज, तरङ्ग, सामर्थ्य, कुशल, वायु, पवन, अग्नि, इत्यादि शब्द प्रयोग में स्त्रीलिङ्ग और पुल्लिङ्ग दोनों हैं।

**४. अकारान्त और आकारान्त शब्द*—**

**कीचड़, बाल, बैल, मुँह, कन्धा, जाड़ा, पहिया, इत्यादि।**

**अपवाद**–( १ ) बाँस, आँच, बाँह, आँव, बूँद, सौंह, आँख, दूब, मौच, नाक, साँस, लहर, सड़क, घास, दाल, हींग, मिर्च, ईंट, लाग, काँच, भौंह, मूँछ, काँख, शक्कर, इत्यादि स्त्रीलिङ्ग हैं। +

---

* इस नियम में संस्कृत के नपुंसक और पुल्लिङ्ग से बने तद्भव शब्द भी रक्खेगये हैं।

+ स्त्रीलिङ्ग शब्दों की सूची आगे देखो।

( २ ) लघुतावाचक **इया** प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे—डिबिया चिड़िया, हँड़िया, खटिया, पटिया, इत्यादि। +

( ३ ) संस्कृत में आत्मन, महिमन इत्यादि शब्द पुल्लिङ्ग हैं। इन से बने **आत्मा, महिमा** इत्यादि शब्द हिन्दी में स्त्रीलिङ्ग व्यवहृत हैं, परन्तु कोई कोई आत्मा को पुल्लिङ्ग भी लिखते हैं।

**५. प्रायः उर्दू के आबभागान्त, बकारान्त और शकारान्त शब्द—गुलाब, जुलाब, हिसाब, कबाब, ख़िज़ाब, जबाब, पेशाब, नसीब, मज़हब, मतलब, ताश, गोश, ग़श, जोश, इत्यादि।**

**अपवाद**—शराब, किताब, गब, मिहराब, तलब, किमख़ाब, तर्कीब, दाब, शब, इत्यादि स्त्रीलिङ्ग हैं। +

**६. आव, त्व, पन, पा, आपा, पना और य प्रत्ययान्त शब्द चढ़ाव, मनुष्यत्व, लड़कपन, बुढापा, गुंडपना, राज्य।**

**७. पहाड़ों, ग्रहों, दिनों, महीनों, नगों और धातुओं के नाम-विन्ध्य, चन्द्रमा, सोमवार, वैसाख, नीलम, सोना, इत्यादि।**

**अपवाद**—धातुओं में चाँदी और पीतल स्त्रीलिङ्ग हैं।

**८. इ, ई, ऋ, ॠ, ऌ, और ॡ को छोड़ शेष अक्षरों के नाम।**

**९. स्त्रीलिङ्ग नियमों के अपवादवाले शब्द।**

स्त्रीलिङ्ग होते हैं—

**१. थोड़े से प्राणिवाचक शब्द—**

**लीख, उड़िस, चील, भेड़, बटेर, कोयल, मैना, हिल्सा, दीमक, श्यामा, चिड़िया, जूँई, तूती, जूँ, जोंक, इत्यादि।**

**नोट**—'सन्तान' शब्द दोनों लिङ्गों केलिये है, परन्तु प्रायः स्त्रीलिङ्ग ही लिखाजाता है।

**२. मिर्च, मूंग, अरहर, गाजर, दाख, सरसों, घिया, इत्यादि।**

**३. संस्कृत के स्त्रीलिङ्ग शब्द—**

---

+ स्त्रीलिङ्ग शब्दों की सूची आगे देखो।

दया, कृपा, आशा, माला, माया, चन्द्रिका, इत्यादि।

**अपवाद**–'नाग और देवता' प्रयोग में पुल्लिङ्ग हैं।

४. अरबी के आकारान्त और 'त फ़् अ ई ल' के वजनवाले शब्द—

जमा, हवा, दग़ा, सज़ा, दवा, दुआ, हया, खता, बला, रज़ा, क़ज़ा, अदा, गिज़ा, वफ़ा, तमन्ना, कीमिया, दुनिया, तस्वीर, तद्बीर, तर्कीब, तफ़सील, तक्सीर, तहीर, इत्यादि।

**अपवाद**–तावीज पुल्लिङ्ग है।

५. ईकारान्त, तकारान्त तथा आस और इशभागान्त शब्द–

रोटी, चिट्ठी, रात, छत, गत, पत, ताँत, नौबत, दौलत, प्यास, आस, मिठास, उँचास, कोशिश, बख्शिश, इत्यादि।

**अपवाद**–पानी, घी, दही, जी, मोती, भात, दाँत, गात, गीत, मृत, सूत, शर्बत, वक्त, दरख्त, सुबूत, कोत, ख़त, ख़िलअत, गश्त, गोश्त, दस्तख़त, बन्दोबस्त, निकास, तख्त, भूत, प्रेत, इत्यादि पुल्लिङ्ग हैं।

६. आई, ता, वट, हट, न और कृदन्तीय शून्य प्रत्ययान्त शब्द–

लड़ाई, मित्रता, बनावट, चिकनाहट, कतरन, चालचलन, चलन, उलझन, चमक, पकड़, पूछ, मारपीट, चालढाल, इत्यादि।

**नोट**–'चालचलन' को कोई कोई पुल्लिङ्ग भी लिखते हैं।

**अपवाद**–खेल, बिगाड़, बोझ, बोल, इत्यादि पुल्लिङ्ग हैं।

७. तिथियों, नदियों और नक्षत्रों के नाम—

परिवा, दूज, तीज, गंगा, यमुना, अश्विनी, भरणी, इत्यादि।

**अपवाद**–'पुनर्वसु, पुष्य, हस्त, मूल, पूर्वाषाढ़ और उत्तराषाढ़' नक्षत्र पुल्लिङ्ग हैं।

८. इ, ई, ऋ, ॠ, ऌ और ॡ अक्षरों के नाम।

९. पुल्लिङ्ग नियमों के अपवादवाले शब्द। ×

---

× व्यवहार में आनेवाले स्त्रीलिङ्गशब्दों की एक बड़ी सूची आगे दी गई है।

**नोट-१.** यौगिक शब्द का लिङ्ग उसके अन्तिम खण्ड के अनुसार होता है। जैसे—पाठशाला ( स्त्रीलिङ्ग ), दयासागर ( पुल्लिङ्ग ), इत्यादि

**अपवाद**-( १ ) परमात्मा, महात्मा, इत्यादि पुल्लिङ्ग हैं।

**नोट**-यदि यौगिक शब्द का अंतिम खण्ड अव्ययसूचक हो तो कोई कोई उसका लिङ्ग प्रथमखण्ड के अनुसार रखते हैं *। जैसे-आज्ञानुसार (स्त्रीलिङ्ग), शिक्षानिमित्त ( स्त्रीलिङ्ग ), प्रश्नानुसार ( पुल्लिङ्ग ), इत्यादि।

२. अंगरेज़ी के बहुत से शब्द हिन्दी में आये हैं, जिन में बोतल, डेस्क, इंजन, लालटेन, पेन्सिल, रिपोर्ट, रेल, लैम्प, कांग्रेस, कानफरेन्स और लिस्ट इत्यादि स्त्रीलिङ्ग हैं।

३. जो शब्द दोनों लिङ्गों में बोला जा सके उसे स्त्रीलिङ्ग और जिस के लिङ्ग में सन्देह हो उसे पुल्लिङ्ग बोलना उचित है।-( सितारे हिन्द )।

☞ अप्राणिवाचक शब्दों के लिङ्गों केलिये कोई नियम ठहराना बहुत ही कठिन है। ऊपर जितने नियम दियेगये हैं वे केवल पथप्रदर्शन केलिये हैं। यदि लिङ्गज्ञान भलीभाँति प्राप्त करना चाहो तो अच्छे अच्छे लेखकों की पुस्तकें पढ़ाकरो। पढ़ने के समय वाक्यों के शब्दों को जाँचाकरो कि किस लिङ्ग में कौन शब्द आया है।

## पुल्लिङ्ग से स्त्रीलिङ्ग बनाने के नियम। +

**१. अकारान्त या आकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों में ई लगाने से-देव-देवी, नर-नारी, घोड़ा-घोड़ी, साधु-साध्वी, अच्छा-अच्छी, तेरा-तेरी।**

**२. 'वा' प्रत्ययान्त पुल्लिङ्ग शब्दों में इया लगाने से-कुतवा ( कुत्ता )-कुतिया, बुढ़वा ( बुड्ढा, बूढ़ा )-बुढ़िया, घोड़वा ( घोड़ा )-घोड़िया, बछवा ( बच्छा )-बछिया।**

---

* कुछ यौगिक शब्दों के लिङ्गों केलिये 'समासप्रयोग' देखो।

+ये नियम प्रायः उन्हीं प्राणिवाचक शब्दों में लगते हैं जिन के जोड़े होते हैं।

३ प्राय: व्यापारवाची पुल्लिङ्ग शब्दों में इन लगाने से—
ग्वाला–ग्वालिन, तेली–तेलिन, चमार–चमारिन, लुहार–लुहारिन, अहीर–अहीरिन, इत्यादि ।

अन्य शब्द–ऊँट–ऊँटिन, बाघ–बाघिन, हंस–हंसिन, इत्यादि ।

नोट–( १ ) कुँजड़न, दुलहन, कसेरन, इत्यादि प्रयोग उर्दू के विद्वान करते हैं ।

( २ ) अहीरिन और चमारिन केलिये अहीरी और चमारी शब्द भी मिले हैं ।

( ३ ) बोलचाल में लुहारिन और चमारिन के बदले लोहइन और चमइन की प्रधानता है ।

४. कुछ शब्दों में नी लगाने से-
ऊँट–ऊँटनी, सिंह–सिंहनी, चोर–चोरनी, विजयी–विजयिनी, हाथी–हथिनी, इत्यादि ।

५. कई उपनामवाची शब्दों में आइन लगाने से–
चौबे–चौबाइन, पंडा–पंडाइन, ठाकुर–ठकुराइन, इत्यादि ।

६. कई उपनामवाची तथा थोड़े से अन्य पुल्लिङ्ग शब्दों में आनी लगाने से–
ठाकुर–ठकुरानी, खत्री–खत्रानी, पण्डित–पण्डितानी, देवर–देवरानी, मामू–ममानी, चाचा–चचानी, जेठ–जेठानी, इत्यादि ।

नोट-बोलचाल में ममानी और चचानी के बदले मामी और चाची की प्रधानता है ।

७. संस्कृत के कई पुल्लिङ्ग शब्दों में आ लगाने से–
बाल–बाला, पाठक–पाठिका, बालक–बालिका, नायक–नायिका, प्रिय–प्रिया, प्रियतम–प्रियतमा, पूज्य–पूज्या, इत्यादि।

नोट–नायिका के समान नायिकी का प्रयोग भी भारतेन्दु ने किया है।

८. अनियमित—
पिता–माता, बाप–मा, राजा–रानी, बैल या साँड़–गाय,

**भाई-भाभी या भौजाई, *ससुर-सास, पुरुष-स्त्री, बेटा-पतोहू या बहू, दामाद-बेटी, मियाँ-बीबी, साहेब-मेम या बीबी।**

**नोट-( १ )** 'रानी' राना शब्द का स्त्रीलिङ्गरूप जानपड़ता है। यह भी संभव है कि यह राज्ञी शब्द का अपभ्रंश हो।

( २ ) यदि **साहेब** शब्द आदरार्थ किसी अन्यशब्द के अंत में मिलाया जाय तो उसका स्त्रीलिङ्ग रूप **'साहिबा'** होगा। जैसे-राजा**साहेब** बनारस गये। रानी**साहिबा** महल में हैं।

( ३ ) साँड़िनी=ऊँटनी।

**६. थोड़े से अप्राणिवाचक आकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों में 'इया' लगाने से-**

**डिब्बा-डिबिया, पीढ़ा-पिढ़िया, लोटा-लुटिया, इत्यादि।**

**स्त्रीलिङ्ग से पुल्लिङ्ग बनाने के नियम।**

**५. कतिपय प्राणिवाचक स्त्रीलिङ्ग शब्दों में ओई, आ और आव लगाने से-**

**बहन-बहनोई, ननद-ननदोई, राँड-रंडा, भैंस-भैंसा, बिल्ली-बिलाव।**

**२. कतिपय अप्राणिवाचक स्त्रीलिङ्ग शब्दों में आ, अ और औटा लगाने से—**

**पोथी-पोथा, गाड़ी-गाड़ा, लकड़ी-लड़का, अधन्नी, अधन्ना, गठड़ी-गट्ठड़, लकड़ी-लक्कड़, टिकड़ी-टिक्कड़, सिल-सिलौटा, इत्यादि।**

## व्यवहार में आनेवाले स्त्रीलिङ्ग शब्द।

अकारान्त शब्द—

अहेर, अकड़, अचकन, अदक, अद्रक, अधवाड़, अबेर, अलड़बलड़, अक़्ल, अकयून ( अफ़ीम ), अफ़वाह, अमावस, अम्ल, अनबन, अपील, अरहर।

* 'भ्रातृजाया' शब्द का अपभ्रंश भौजाई और 'भ्रातृभार्या' का भाभी है।

अतलस, आमद, आब, आवाज़, आस्तीन, आह, आपद, आँट, आड़, आन, आय, आँख, आँव, आवभाव, आशीस, आसिख। इल्म। ईंट, ईख। इशारा, उठबैठ, उड़ान, उतारन, उरेब, उलझन, उमीद, उम्र। ऊख। एड़, एवज़। ऐंठ। ओट, ओझल, ओप। औलाद। क़दर, कन्दील, कमर, कमान, कल, कलक, कलम, कचक, कचकच, कचपच, कचमच, कतरन, कसर, कमीज, कसम, कानफरेंस, कांग्रेस, काँख, काटकूट, किमखाब, किताब, किशमिश, किवाड़, किरण, किरीच, कुल, कूक, कोयल, कोशिश, कौम, क्षेम। खरीद, खरभर, ख़बर, खस, खलार, खट, खटक, खाज, खातिर, खाज, खाल, खाट, खान, खिझ, खीर, खीज, खींच, खुशामद, खैर, खैंच, खोरिश। गच, ग़ज़ल, गपशप, ग़रज़, गर्ज, गर्द, गमक, गलबाँह, गवर्नमेंट, गहवर, गाज, गाँठ, गागर, गाजर, गुज़र, गोद, गोलमिर्च, गंध घाल, घास, घिन, घुमण्ड, घूम, चरब, चरम, चलन, चश्मक, चख़चुख़, चपरास, चपेट, चमक, चकाचक, चकाचौंध, चटक, चटशाल, चटाक, चट्टान, चसके, चहकार, चहलपहल, चाह, चाय, चास, चाट, चाल, चालचलन चादर, चाप, चालढाल, चिट, चिल, चितवन, चील चीज, चुहल, चुरुट, चूक, चेन, चोट, चोंच, चौंक, चौक, चंग। छटाँक, छठ, छड़, छलक, छलांग, छाँछ, छाँट, छाँद, छाँटन, छान, छाप, छार, छींट, छींक, छूट, छूत, छेम, छेंक। जगह, ज़मीन, ज़बान, जड़ावर, जय, जलन, जान, जागीर, जायदाद, जाजिम, जाँघ, जाँच, जीभ, जेब, जोख। झकोर, झटास, झलक, झाँक, झाँझ, झाड़न, झालर, झाड़, झिझक, झिड़क, झिलम, झील, झूमक, झूल, झोंक। टक, टकसाल, टक्कर, टंकोर, टनक, टमक, टर, टसक, टहक, टाँक, टाँग, टाँड़, टाप, टाल, टीस, टूट, टूम, टेक, टेम, टेर, टेव, टोक, टोकटाक, टोल। ठठक, ठसक, ठिठक, ठिठुर, ठुनुक, ठेक, ठोंक, ठोकर, ठोर, ठौर, ठंढ, ठंढक, । डकार, डग, डगर, डाक, डाढ़, डार, डाल, डाह, डाँट, डोंग, डीठ, डोर। ढलक, ढार, ढाल, ढील, ढूँक, ढूक। तड़क, तड़प, तड़फ, तमक, तरंग, तरफ, तलवार, तर्म, तलछट, तहसील, तरह, तकरार, तकलीफ़ तदबीर, तफ़सील, तर्ज, तर्कीब, तलब, तलाक़, तस्वीर, तहवील, तलाश, तकसीर, तनख़्वाह, तहरीर, ताक, ताँत, तान, तातील, तारीख़, तारीफ़, तालीम, तुपक, तोंद, तोल। दखल, दलील, दपट, दरकार, दरगाह, दलक, दस्तावेज़, दाल, दाढ़, दामन, दाख, दाब, दाद, दिक, दीपक, दीठ, दुम, दूर, दूकान, देह, देखरेख, देगची,

देग, दोज़ख़, दोहर, दौड़, दौड़धूप। धधक, धमक, धरहर, धरोहर, धाँयधाँय, थाह, धाक, धाँधल, धुन, धूप, धूप, धूम, धौल। नकेल, नम, नक़ल, नज़र, नज़ीर, नज़्र, नब्ज़, नख, नवेद, नस्ल, नसर, नाव, नास, नालिश, निकल, निछावर, निगाह, निमाज, नींद, नेग, नेवार, नेयाज, नोकचोक, नोकझोंक। पकड़, पलटन, परेड, परवरिश, परवाह, पलक, पहुँच, परस, पहचान, पत्तल, परख, पह, पहल, पखाल, पचक, पछाड़, पजेब, पटकन, पढ़न, पतवार, पागुर, पायल, पाँत, पाग, पिस्तौल, पीनक, पीचा, पीठ, पीव, पीर, पुलिस, पुरसिश, पुस्तक, पुकार, पूछ, पूँछ, पेठ, पैठ, पैंठ, पोय, पौ। फटकन, फड़, फब, फबन, फसल, फाँक, फाँट, फिकिर, फीस, फुनंग, फूँक, फूट, फूटन, फूहार, फेंक, फेंट, फोंक, फ़ौज। बक, बम, बहर, बहल, बहीर, बन्दूक, बकझक, बकबक, बटन, बवासीर, बहस, बख़शिश, बतास, बर्फ, बगल, बाँक, बाँह, बाग, बाछ, बाड़, बाढ़, बान, बार, बारूद, बालछड़, बास, बागडोर, बिकाव, बिध, बिलबन्द, बिलावल, बिहनौर, बीट, बीन, बुहारन, बुनियाद, बूँद, बूझ, बेन, बैठक, बैस, बोतल, बौछार, बन्धेज। भगेल, भड़क, भसम, भर, भनक, भरमार, भाँवर, भाँग, भाफ, भीख, भीड़, भूख, भूल, भेंट, भ्रंस। मचक, मटक, मढ़न, मरिचा, मरोड़, मलार, मसक, महक, मदद, मसजिद, मसनद, महताव, मलमल, मंजिल, मजलिस, माँग, माँद, मालिश, मार, मिठास, मिर्च, मिस्ल, मीच, मीयाद, मीज़ान, मीनार, मुहिम, मुराद, मुश्किल, मुहनाल, मुश्क, मुहर, मूँग, मूँछ, मूँज, मेंड़, मेहराव, मेज, मेख, मेक़दार, मेक़राज, मोच, मौज, मंजिल। याद। रगड़, रपट, रसीद, रहकल, रहट, रहन, रहाइस, रसद, रकम, रग, रविश, राख, राव, राल, रान, रास, राह, राय, रिस, रिपोर्ट, रीझ, रीढ़, रीस, रुच, रूह, रूबकार, रेंट, रेंड़, रेख, रेल, रेलपेल, रेह, रोक, रोकड़, रोकन, रोर, रंग। लकीर, लचक, लट, लटक, लड़, लताड़, लप, लपक, लपट, लपेट, लपेटझपेट, ललक, लहक, लहकावर, लहर, लहरबहर, लश, लगाम, लाज, लाद, लार, लाश, लाठ, लाह, लाग, लिम, लीक, लीद, लीर, लू, लूक, लूख, लूह, लेव, लोटन, लोथ, लौंग। वयस, वजह, वार, विध, विजय। शक्ल, शमशेर, शर्म, शरह, शब, शराब, शक्कर, शरण। शाल, शाम, शाहराह, शिकार। सकुच, सज, सटक, सटल, सटासट, सड़क, सड़न, समझ, समेट, सरकार, सम्हाल, सहन, समाद, सनद, सतह, सलाह, साँक, साँकर, साँग, साँझ, साख, साध, सान, साँस, साजिश, सिनक, सिरफोड़ौवल,

सिफ़ारिश, सींक, सीख, सीम, सुगन्ध, सुटुकन, सुड़प, सुध, सुरंग, सुबह, सुलह, सूज, सूझ, सूँड़ सूजन, सेंध, सैन, सौंह, सोध, सोंठ, सौंफ, सौगन्ध, सौंह। हड़, हरावल, हलचल, हद, हाँक, हाट, हिर्स, हीक, हींग, हैकल, होड़, होल, हौंस।

आकारान्त शब्द—

अदा, अँगिया, अँटिया, अढ़ैया, अर्घा। आत्मा। इस्तिफ़ा। उखड़ा। कज़ा, कगारा, कटिया, कठोलिया, किरिया, कीला, कीमिया, कुटिया, कुल्हिया। खना, खटिया, खड़िया, खड़खड़िया, खूँटा। गठिया, गुड़िया, गुफा, गुजिया, गुटका, गौखा। घँघरा, घटा,। जमा, जँघिया। झुल्ला। टिकिया। ठिलिया, ठीका। डिबिया। तकिया, तमन्ना, तुतिया, तौलिया, थलिया। दफा, दवा, दगा, दुनिया, दोआ। धौंका। नरिया। पगिया, पटिया, पुड़िया, पिड़िया,। फलियाँ, फरिया। बाहवा, बला, बिरिया, बुँदिया। मनसा, मलिया, मचिया, मड़या, मिर्चा। वफा। लूका। सजा, सटिया, साँचा, सुविधा। शलूका, शमा। हवासा।

अन्य स्वरान्त शब्द —

अपमृत्यु, आयु, कुहु वायु, वेणु, रेणु, आबरू, आरज़ू, झाड़ू, खडाऊँ, खूँ, गुफ्तगू, तराज़ू, बालू, बू, हर्रे, कै, सेवैं, जूँ, सरसों, गो, दाओ, टेओ, अधगो, पतियारी, भौं, गौं, कादौं, परचौ, इत्यादि।

## अभ्यास।

१, लिङ्ग कितने हैं? २. संस्कृत शब्दों के लिङ्ग कैसे जानेजाते हैं? ३. जोड़वाले शब्दों को छोड़ शेष में पुल्लिङ्ग शब्दों के पहचानने के कौन कौन नियम हैं? ४. पाँच प्राणिवाचक शब्दों को कहो, जो सदा स्त्रीलिङ्ग ही बोलेजाते हैं। ५. यौगिक शब्दों के लिङ्ग कैसे जानेजाते हैं? ६. प्राणिवाचक पुल्लिङ्ग शब्दों से स्त्रीलिङ्ग बनाने के कौन कौन नियम हैं? ७. स्त्रीलिङ्ग से पुल्लिङ्ग बनाने के कौन कौन नियम हैं? उदाहरण दो। ८. पाँच ऐसे शब्द कहो, जो दोनों लिङ्गों में बोलेजाते हों। ९. नीचे लिखे शब्दों के लिङ्ग बताओ—

उड़िस, झींगुर, दीमक, बुलबुल, तारा, दाख, हवा, निकास, तिल, तान, समाज, जाड़ा, घास, पीतल नीलम, छत, काँख, मिठास, किताब, चिराग़, गन्ध।

## वचन ( Numbers ).

वचन दो हैं-एकवचन और बहुवचन।

शब्द के जिस रूप से एक पदार्थ का बोध होता है उसे एकवचन कहते हैं। जैसे-लड़का आता है । दासी काम करती है।

शब्द के जिस रूप से एक से अधिक पदार्थों का बोध होता है उसे बहुवचन कहते हैं । जैसे-लड़के आते हैं। दासियाँ काम करती हैं।

अपने लिये और आदर में भी बहुवचन का प्रयोग होता है। जैसे-पण्डितजी आये। हम गये।

बहुतसे शब्द ऐसे हैं जिनके रूप एकवचन और बहुवचन में एकसे रहते हैं, इसलिये उन शब्दों के आगे 'लोग, गण, सब, जाति, वर्ग और जन' इत्यादि शब्द लगाकर बहुवचन बनालेते हैं। जैसे-ब्राह्मणलोग, बालकगण, गुरुजन, बन्धुवर्ग, इत्यादि।

नोट-'स्त्रीलोग' लिखना उचित नहीं, क्योंकि 'लोग' शब्द पुल्लिङ्ग है और इसका स्त्रीलिङ्ग 'लुगाई' है।

वाक्य में किसी संज्ञा का वचन, विशेषण और क्रिया से भी जानाजाता है। जैसे-अच्छा बालक आया । अच्छे बालक आये। बालक आया। बालक आये।

जातिवाचक संज्ञा के बहुवचन में भी एकवचन का प्रयोग होता है जैसे-घोड़ा बली पशु है। यहाँ घोड़ा शब्द से सब घोड़ों का बोध होता है। 'घोड़े बली पशु हैं' ऐसे वाक्य भी प्रयोग में हैं।

यदि कोई शब्द ही बहुवचनबोधक हो तो उसका बहुवचन नहीं बनाना चाहिये। जैसे-मेरे भोजन की सामग्री खरीदो।

जाने की तैयारी करो । ऐसी जगह सामग्रियाँ और लिखना उचित नहीं, परन्तु भिन्नता के अर्थ में बहुव लिख सकते हैं। जैसे-दोनों सेनाओं में लड़ने की तैयारियाँ होने लगीं।

नोट-' बहुवचन के चिन्ह ' आगे ' रूपरचना ' में दियेगये हैं।

## कारक (Cases).

क्रिया की उत्पत्ति में छः प्रकार के सहायक हैं—

१. जो काम करे उसे कर्त्ता कहते हैं। जैसे-राम पुस्तक पढ़ता है। राम ने पुस्तक पढ़ी । राम से पुस्तक पढ़ीगई। रानी से बैठा नहीं जाता।

कर्त्ता के तीन चिन्ह हैं-शून्य, ने, से।*

नोट-शून्य चिन्ह से तात्पर्य चिन्हरहित का है।

कर्त्ता दो प्रकार के होते हैं-प्रधान और अप्रधान । वाक्य में यदि क्रिया के लिङ्ग वचन कर्त्ता के अनुसार हों तो वह कर्त्ता प्रधान (उक्त) कहलाता है। जैसे-राम पुस्तक पढ़ता है। सीता ग्रन्थ पढ़ती है। यदि क्रिया के लिङ्ग वचन कर्त्ता के अनुसार न हों तो उसका कर्त्ता अप्रधान ( अनुक्त ) कहलाता है। जैसे-राम ने पुस्तक पढ़ी। राम से पुस्तक पढ़ीगई। रानी से बैठा नहीं जाता।

जिसकी प्रेरणा से क्रिया का व्यापार हो उसे प्रेरककर्त्ता और जो व्यापार करे उसे प्रेर्यकर्त्ता कहते हैं। जैसे-शिक्षक विद्यार्थी से पत्र लिखवाते हैं। इस वाक्य में ' शिक्षक ' प्रेरक और विद्यार्थी प्रेर्य है। (प्रेरक को प्रधान और प्रेर्य को अप्रधान में गिनते हैं।)

' ने और से ' अप्रधान कर्त्ता के चिन्ह हैं।

२. जिस पर काम का फल हो उसे कर्म कहते हैं । जैसे-श्याम ने पुस्तक पढ़ी। राम ने सीता को पुकारा। किसे कहूँ ?

---

* उद्देश्य किस कारक में रहता है ? वाक्यप्रकरण में देखो।

कर्म के चिन्ह ये हैं—शून्य, को।

कर्म भी प्रधान और अप्रधान होते हैं। 'श्याम ने पुस्तक पढ़ी। श्याम से पुस्तक पढ़ीगई। इन वाक्यों में कर्म उक्त है, क्योंकि पुस्तक के अनुसार क्रियाएँ हैं।' 'राम दुष्टों को मारता है। सीता आम खाती है। इन वाक्यों में कर्म अनुक्त हैं, क्योंकि क्रियाएँ कर्त्ता के अनुसार हैं।

कई सकर्मक क्रियाएँ दो कर्म लेती हैं। जैसे-उसने **राम** को **ग्रन्थ** दिखाया। मैंने **उसको एक रीति** बताई। ऐसी क्रिया का एक कर्म वस्तुबोधक और दूसरा प्राणिबोधक होता है। वस्तुबोधक को मुख्य कर्म और प्राणिबोधक को गौणकर्म + कहते हैं।

यदि किसी अकर्मक क्रिया के साथ उसी के धातु से बना हुआ या उससे मिलताजुलता कोई कर्म आवे तो वह सजातीय कर्म कहलाता है। जैसे-राम प्रतिदिन एक लम्बी दौड़ दौड़ता है। मेरी सेना अच्छी लड़ाई लड़ती है।

३. जिसके द्वारा काम हो उसे करण कहते हैं। जैसे-बालक क़लम से लिखता है।

करण का चिन्ह 'से' है।

**नोट**—हेतु, द्वारा, कारण, पूर्वक, करके इत्यादि शब्दों के लगाने से भी करण कारक का अर्थ निकलता है। जैसे—आलस्य के हेतु राम नहीं पढ़ सका। ज्ञान द्वारा सुख मिलता है। दया के कारण वह परीक्षोत्तीर्ण हुआ। राम ने दया करके देखा।

अनेक स्थानों में करण का चिन्ह 'से' लुप्त भी रहता है। जैसे—न आंखों देखा न कानों सुना।

४. जिसके लिये काम कियाजाय उसे सम्प्रदान कहते हैं। जैसे-भूखे को अन्न और प्यासे को पानी दो।

---

+गौणकर्म सम्प्रदान कारक में होता है, पर कहीं कहीं अपादान में भी। (यह बात आगे मिलेगी)।

**सम्प्रदान का चिन्ह ' को ' है।**

**नोट**–केलिये, के अर्थ, के निमित्त इत्यादि शब्दों के लगाने से भी सम्प्रदान का अर्थ निकलता है। जैसे-विद्यार्थी केलिये पुस्तक खरीदो। ब्राह्मण के निमित्त कपड़े लाये हैं। धन के अर्थ कर्म करो।

**५. जिस से कोई वस्तु अलग हो उसे अपादान कहते हैं। जैसे-पेड़ से पत्ते गिरते हैं। पहाड़ से नदियाँ निकलती हैं।**

**अपादान का चिन्ह ' से ' है।**

**नोट**–सकर्मक क्रिया का गौणकर्म ( ऊपर देखो ) सम्प्रदान कारक में रहता है, परन्तु कहना पूछना, दुहना, जाँचना, पकाना इत्यादि क्रियाओं के साथ अपादान कारक में आता है। जैसे–उसने राम को ग्रन्थ दिखाया। राम ने मुझे एक रीति बताई। मैं तुम से ( को ) एक बात कहता हूँ। उसने आप से ( को ) क्या पूछा? रसोइया चावल से भात पकाता है। दरिद्र धनी से धन जाँचता है। हम गाय से दूध दुहते हैं। अंतिम तीनों वाक्यों के बदले नीचे लिखे वाक्य भी प्रयोग में हैं–रसोइया चावल ( को ) पकाता है। दरिद्र धनी को जाँचता है। हम गाय को दुहते हैं।

**६. आधार को अधिकरण कहते हैं। जैसे-लोटे में जल है। वह घर में है। वह चटाई पर बैठा है।**

**अधिकरण के चिन्ह ' में ' और ' पर ' हैं।**

**नोट**–को से भी अधिकरण का अर्थ लेते हैं। जैसे– राम हाट (को) गया। तुम कलकत्ते ( को ) गये।

आधार तीन प्रकार के हैं–औपश्लेषिक, वैषयिक और अभिव्यापक। (१) औपश्लेषिक उस आधार को कहते हैं जिसके किसी अवयव से संयोग हो। जैसे–वृक्ष पर पक्षी है। दरी पर बैठता है। वह घर में है। (२) वैषयिक वह आधार है जिस से विषय का बोध हो। जैसे–ईश्वर में मन लगा है। भोजन में चित्त लगा है। इन वाक्यों में मन का विषय ईश्वर और चित्त का विषय भोजन है। ( ३ ) अभिव्यापक वह आधार है जिस में आधेय× सम्पूर्ण

× आधेय = धरने योग्य पदार्थ, आधार का पूरक।

रूप से व्याप्त हो। जैसे-परमेश्वर सब में हैं। तिल में तेल है।

## सम्बन्ध और सम्बोधन।

**जो लगाव, स्वत्व या अपनापन का बोध करावे, उसे सम्बन्ध कहते हैं और जिसके साथ लगाव हो वह सम्बन्धी कहलाता है। जैसे-राम का बेटा, पीतल का लोटा, घड़े का जल, पाणिनि का व्याकरण।**

**सम्बन्ध का चिन्ह 'का' है।**

**किसी को पुकार या चिताकर अपनी ओर सावधान करने को सम्बोधन कहते हैं। जैसे-हे राम! दया करो। अरे लड़के, कहाँ जाते हो?**

**सम्बोधन के चिन्ह हे, अरे इत्यादि हैं। चिन्हरहित प्रयोग भी करते हैं। जैसे-मोहन! आज इधर कहाँ? सम्बोधन के चिन्ह दो प्रकार के हैं-आदरसूचक (हे राम), अनादरसूचक (अरे लड़के)।**

**नोट**–सम्बन्ध और सम्बोधन का क्रिया के साथ सम्बन्ध नहीं है, इसीलिये इन्हें संस्कृत के वैयाकरणों ने कारक नहीं माना है। भाषाभास्कर, भाषाप्रभाकर आदि पुस्तकों में ये कारक मानेगये हैं।

## अभ्यास।

१. कारक कितने हैं? २. 'सम्बन्ध और सम्बोधन' कारक हैं या नहीं? कारण बताओ। ३. आधार कितने प्रकार के हैं? उदाहरण दो। ४. 'से' किस कारक का चिन्ह है? उदाहरण दो। ५. कर्म और सम्प्रदान में क्या भेद है? ६. कर्त्ता कितने प्रकार के होते हैं? उदाहरण दो। ७. प्रेरक और प्रेर्य में क्या भेद है? ८. सजातीय कर्म के दो उदाहरण दो। ९. दो उदाहरण दो, जिन में कारकों के चिन्ह लुप्त हों। १०. 'स्त्रीलोग आई हैं।' क्या यह वाक्य शुद्ध है? कारण बताओ। ११. गौण कर्म किस कारक में रहता है?

## संज्ञा के रूप ( Declension of Nouns ).

रूपों में हेरफेर होने के कारण संज्ञाएँ दो प्रकार की हैं—विकृत और अविकृत।

जिस स्वरान्त संज्ञा का अन्तिम स्वर कारकादि के कारण बदलजाता है, वह विकृत कहलाती है। जैसे-लड़का पढ़ता है। लड़के ने पढ़ा। ( ऐसी संज्ञाएँ प्रायः हिन्दी और फ़ारसी भाषाओं की होती हैं।)

जिस स्वरान्त संज्ञा का अन्तिम स्वर कारकादि के कारण नहीं बदलता वह अविकृत कहलाती है। जैसे-चन्द्रमा से शीतल प्रकाश पाते हैं। चन्द्रमा में भी कलङ्क है। ऐसी संज्ञाएँ प्रायः संस्कृत और अरबी भाषाओं की होती हैं।)

### अविकृत आकारान्त शब्द—

१. संस्कृत के ऋकारान्त शब्दों से बने शब्द-पिता, माता, भ्राता, जामाता, दाता, इत्यादि।

२. संस्कृत के अन् प्रत्ययान्त शब्दों से बने शब्द-राजा, ब्रह्मा, आत्मा, इत्यादि।

३. संस्कृत के सकारान्त शब्दों से बने शब्द—चन्द्रमा, वेधा इत्यादि।

४. संस्कृत की आकारान्त स्त्रीलिङ्ग संज्ञाएँ-सभा, माला, पाठशाला, दया, लता, आशा, निशा, इत्यादि।

५. सम्बन्धवाचक आकारान्त शब्द-बाबा, नाना, काका, चाचा, दादा, इत्यादि।

६. अरबी और फ़ारसी के कई शब्द—खुदा, बला, हवा, सज़ा, कज़ा, दवा, इत्यादि।

७. कुछ स्थानवाचक शब्द-गया, एशिया, अफ्रिका, अमेरिका, इत्यादि।

**नोट**-( १ ) **राजा, महाराजा, पाठशाला, देवता, तारा**+इत्यादि शब्द कहीं कहीं विकृतरूपों में भी मिलते है। इनमे **तारा** शब्द के विकृत रूप विशेष प्रचलित है। जैसे-देश देश के **राजे** आये। **महाराजों** की कौन चलावे ! मैं सब **पाठशालों** को देखचुका। **देवतों** के ध्यान में भी जो नहीं आता कभी। **तारे** निकल आये।

( २ ) दादा, दुलहा, ज़रा, अदना, आला इत्यादि शब्द वैकल्पिक है।

( ३ ) बहुत से स्थानवाचक शब्द विकृत हैं—

पटना, आरा, दरभंगा, छपरा, कलकत्ता, इत्यादि।

( कोई कोई लेखक स्थानवाचक विकृत शब्द को भी अविकृत के समान व्यवहार करते हैं जिस से उस की कोमलता नष्ट होजाती है, परन्तु यह उचित नहीं। अतएव 'छपरा से आया। दरभंगा से गया। कलकत्ता में रहता है।' इत्यादि वाक्य अशुद्ध हैं। )

☞ **अन्य स्वरान्त शब्दों के विकृत और अविकृत प्रयोग आगे देखो।**

## रूप बनाने की रीतियाँ।

१. संज्ञाओं के रूप—ने, को आदि चिन्हों के पहले—

**( क ) एकवचन संज्ञाओं में कुछ विकार नहीं होता।**

**अपवाद—आकारान्त विकृत संज्ञा का अन्त्य स्वर 'ए' से बदलजाता है।** *

---

+ तारा = नक्षत्र।

* ( १ ) कुछ विकृत आकारान्त शब्दों का प्रयोग सम्बोधन के एकवचन में अविकृतसा होता है। जैसे—छिपे हो कौन से पर्दे में बेटा ! रे बबुआ !

( २ ) कोई कोई लेखक हिन्दी में आये हुए संस्कृत के कतिपय तत्सम शब्दों के संबोधन एकवचन रूप संस्कृत ही के नियमानुसार रखते हैं। जैसे—हे देवि, हे सखे, श्रीमन्, इत्यादि।

**जैसे**-बालक ने, बात ने, लड़के ने, चिड़िये ने, पिता ने, माता ने, हरि ने, तिथि ने, माली ने, देवी ने, भानु ने, धेनु ने, बाबू ने, बहू ने, दूबे ने, हरें ने, बरें ने, जै ने, कोदो ने, सरसों ने, जौ ने, गौ ने, इत्यादि। ( इसी प्रकार को, से इत्यादि दूसरे चिन्ह भी लगाओ।*)

**( ख ) बहुवचन संज्ञाओं में ओं मिलाते हैं।**

**( अकारान्त और विकृत आकारान्त संज्ञाओं के अन्त्य स्वरों के बदले तथा शेष संज्ञाओं के आगे ओं लाते हैं। ओं लगाने के पहले दीर्घ ईकारान्त और ऊकारान्त संज्ञाओं के अन्त्य स्वरों को ह्रस्व करदेते हैं। दोनों इकारान्त के आगे ओं, यों से बदलजाता है। सम्बोधन में अर्द्धानुस्वार गिरपड़ता है। जैसे-**

बालकों ने, बातों ने, लड़कों ने, चिड़ियों ने, पिताओं ने, माताओं ने, हरियों ने, तिथियों ने, मालियों ने, देवियों ने, भानुओं ने, धेनुओं ने, बाबुओं ने, बहुओं ने दूबेओं*ने, हरेंओं ने, बरेंओं ने, जैओं ने, कोदोओं ने, सरसोंओं ने, जौओं ने, गौओं ने, इत्यादि। ( इसी प्रकार को, से इत्यादि दूसरे चिन्ह भी लगाओ, परन्तु सम्बोधन में हे बालको, हे बातो, हे लड़को, हे चिड़ियो, हे पिताओ, हे देवियो इत्यादि रूप होते हैं।)

☞ **यदि चिन्ह छिपा हो, परन्तु उस का संस्कार रहे तो भी एकवचन और बहुवचन में ऊपर ही के नियम लगते हैं। जैसे= न आँखों देखा न कानों सुना। बच्चा घुटनों चलता है। बालको, सत्य बोलो।**

( २ ) संज्ञाओं के रूप—कर्ता और कर्म में, शून्याचिन्ह के पहले—

---

* कोई कोई एकारान्त और ओकारान्त संज्ञाओं के अन्त्य स्वरों के बदले भी ओं लाते हैं। जैसे-दूबों ने, हरों ने, कोदों ने, सरसों ने, इत्यादि। ( ऐसे रूपों से कभी कभी अकारान्त संज्ञाओं के रूपों का बोध होता है, इसलिये इन्हें त्यागना ही उचित है।)

**( क ) एकवचन में कोई विकार नहीं होता। जैसे—बालक आता है। बात अच्छी है। मैं यह बात सुनता हूँ। इत्यादि।**

**( ख ) बहुवचन में—१. पुल्लिङ्ग संज्ञाओं में कोई विकार नहीं होता, परन्तु विकृत आकारान्त का अन्त्य स्वर ए से बदल जाता है।** जैसे—दो बालक आये हैं। दो लड़के आये हैं। मैं दो घोड़े बेचूँगा।

**२. स्त्रीलिङ्ग संज्ञाओं में एँ (अकारान्त और विकृत आकारान्त संज्ञाओं के अन्त्य स्वरों के बदले तथा शेष संज्ञाओं के आगे ) लाते हैं।** जैसे—बातें अच्छी हैं। मैं अच्छी बातें सुनता हूँ। तीनों धेनुएँ अच्छी हैं। दोनों बहुएँ चली गईं। सब गौएँ चर रही हैं। मैं नाना प्रकार की लताएँ देखता हूँ। इत्यादि।

**☞ ऊपर के नियमानुसार विकृत आकारान्त तथा दोनों ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के चिड़ियें, देविएँ, तिथिएँ इत्यादि बने हुए रूप प्रयोग में कदाचित्× ही आते हैं। उन के बदले चिड़ियाँ, तिथियाँ, देवियाँ, इत्यादि रूप प्रयोग में हैं।**

**नोट**—अब यह भलीभाँति समझ में आगया होगा कि एकवचन संज्ञाओं का बहुवचन बनाने में ए, एँ, ओ, यो, ओं, यों और याँ चिन्ह लगाये जाते हैं।

## रूपावली। +

### ( १ ) पुल्लिङ्ग शब्द।

### अकारान्त पुल्लिङ्ग बालक शब्द।

| | एकवचन। | बहुवचन। |
|---|---|---|
| कर्त्ता | बालक, बालक ने | बालक, बालकों ने |

× विशेषकर मुरादाबाद की ओर के कतिपय लेखक ऐसे रूप लिखते हैं।

+ ऊपर लिखी रीतियाँ समझ लेने पर रूपावली की आवश्यकता नहीं, परन्तु पूरी रूपावली दिखादेने की इच्छा से लिखते हैं।

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| कर्म | बालक, बालक को | बालक, बालकों को। |
| करण | बालक से | बालकों से। |
| सम्प्रदान | बालक केलिये,-को | बालकों केलिये,-को। |
| अपादान | बालक से | बालकों से। |
| सम्बन्ध | बालक का,-की,-के | बालकों का,-की,-के। |
| अधिकरण | बालक में,-पर | बालकों में,-पर। |
| सम्बोधन | (हे) बालक | (हे) बालको। |

**नोट**-सभी अकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं।

## विकृत आकारान्त पुल्लिङ्ग घोड़ा शब्द।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | घोड़ा, घोड़े ने | घोड़े, घोड़ों ने। |
| कर्म | घोड़ा, घोड़े को | घोड़े, घोड़ों को। |
| करण | घोड़े से | घोड़ों से। |
| सम्प्रदान | घोड़े केलिये,-को | घोड़ों केलिये,-को। |
| अपादान | घोड़े से | घोड़ों से। |
| सम्बन्ध | घोड़े का,-की,-के | घोड़ों का,-की,-के। |
| अधिकरण | घोड़े में,-पर | घोड़ों में,-पर। |
| सम्बोधन | (हे) घोड़े | (हे) घोड़ो। |

**नोट**-सभी विकृत आकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं, परन्तु 'बेटा शब्द' का सम्बोधन एकवचन रूप अविकृत रहता है। जैसे-छिपे हो कौनसे पर्दे में **बेटा** !

## अविकृत आकारान्त पुल्लिङ्ग पिता शब्द।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | पिता, पिता ने | पिता, पिताओं ने। |
| कर्म | पिता, पिता को | पिता, पिताओं को। |
| करण | पिता से | पिताओं से। |
| सम्प्रदान | पिता केलिये,-को | पिताओं केलिये,-को। |
| अपादान | पिता से | पिताओं से। |

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| सम्बन्ध | पिता का,-की,-के | पिताओं का,-की,-के । |
| अधिकरण | पिता में,-पर | पिताओं में,-पर। |
| सम्बोधन | ( हे ) पिता | ( हे ) पिताओ । |

**नोट**-सभी अविकृत आकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं, परन्तु **राजा, महाराजा, देवता** और **तारा** शब्दों के विकृत रूप भी मिलते हैं । इनमें तारा शब्द के विकृतरूप अधिक प्रचलित हैं ; जैसे- देश देश के **राजे** आये। **महाराजों** की कौन चलावे ! **देवतों** के ध्यान में भी जो नहीं आता कभी। **तारे** निकल आये।

## इकारान्त पुल्लिङ्ग मुनि शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | मुनि, मुनि ने | मुनि, मुनियों ने । |
| कर्म | मुनि, मुनि को । | मुनि, मुनियों को । |
| करण | मुनि से | मुनियों से । |
| सम्प्रदान | मुनि केलिये,-को | मुनियों केलिये,-को । |
| अपादान | मुनि से | मुनियों से । |
| सम्बन्ध | मुनि का,-की,-के | मुनियों का,-की,-के । |
| अधिकरण | मुनि में,-पर | मुनियों में,-पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) मुनि | ( हे ) मुनियो । |

**नोट**-सभी इकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं ।

## ईकारान्त पुल्लिङ्ग माली शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | माली, माली ने | माली, मालियों ने । |
| कर्म | माली, माली को | माली, मालियों को । |
| करण | माली से | मालियों से । |
| सम्प्रदान | माली केलिये,-को | मालियों केलिये,-को । |
| अपादान | माली से | मालियों से । |

+ तारा=नक्षत्र ।

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| सम्बन्ध | माली का,–की,–के | मालियों का,–की,–के । |
| अधिकरण | माली में,–पर | मालियों में,–पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) माली | ( हे ) मालियो । |

**नोट**-सभी ईकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं।

## उकारान्त पुल्लिङ्ग गुरु शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | गुरु, गुरु ने | गुरु, गुरुओं ने । |
| कर्म | गुरु, गुरु को | गुरु, गुरुओं को । |
| करण | गुरु से | गुरुओं से । |
| सम्प्रदान | गुरु केलिये,–को | गुरुओं केलिये,–को । |
| अपादान | गुरु से | गुरुओं से । |
| सम्बन्ध | गुरु का,–की,–के | गुरुओं का,–की,–के । |
| अधिकरण | गुरु में,–पर | गुरुओं में,–पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) गुरु | ( हे ) गुरुओ । |

**नोट**–सभी उकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं।

## ऊकारान्त पुल्लिङ्ग डाकू शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | डाकू, डाकू ने | डाकू, डाकुओं ने । |
| कर्म | डाकू, डाकू को | डाकू, डाकुओं को । |
| करण | डाकू, से | डाकुओं से । |
| सम्प्रदान | डाकू केलिये,–को | डाकुओं केलिये,–को । |
| अपादान | डाकू से | डाकुओं से । |
| सम्बन्ध | डाकू का,–की,–के | डाकुओं का,–की,–के । |
| अधिकरण | डाकू में,–पर | डाकुओं में,–पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) डाकू | ( हे ) डाकुओ । |

**नोट**–सभी ऊकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं।

## एकारान्त पुल्लिङ्ग चौबे शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | चौबे, चौबे ने | चौबे, चौबेओं ने । |

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| कर्म | चौबे, चौबे को | चौबे, चौबेओं को। |
| करण | चौबे से | चौबेओं से। |
| सम्प्रदान | चौबे केलिये,-को | चौबेओं केलिये,-को। |
| अपादान | चौबे से | चौबेओं से। |
| सम्बन्ध | चौबे का,-की,-के | चौबेओं का,-की,-के। |
| अधिकरण | चौबे में,-पर | चौबेओं में,-पर। |
| सम्बोधन | (हे) चौबे | (हे) चौबेओ। |

**नोट**-(१) सभी एकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं। (२) चौबों ने, चौबों को इत्यादि केलिये पीछे देखो।

## ऐकारान्त पुल्लिङ्ग बरैं शब्द।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | बरैं, बरैं ने | बरैं, बरैंओं ने। |
| कर्म | बरैं, बरैं को | बरैं, बरैंओं को। |
| करण | बरैं से | बरैंओं से। |
| सम्प्रदान | बरैं केलिये,-को | बरैंओं केलिये,-को। |
| अपादान | बरैं से | बरैंओं से। |
| सम्बन्ध | बरैं का,-की,-के | बरैंओं का,-की-के। |
| अधिकरण | बरैं में,-पर | बरैंओं में,-पर। |
| सम्बोधन | (हे) बरैं | (हे) बरैंओ। |

**नोट**-(१) सभी ऐकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं।

## ओकारान्त पुल्लिङ्ग कोदो शब्द।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | कोदो, कोदो ने | कोदो, कोदोओं ने। |
| कर्म | कोदो, कोदो को | कोदो, कोदोओं को। |
| करण | कोदो, से | कोदोओं से। |
| सम्प्रदान | कोदो केलिये,-को | कोदोओं केलिये,-को। |
| अपादान | कोदो से | कोदोओं से। |
| सम्बन्ध | कोदो का,-की,-के | कोदोओं का,-की,-के। |
| अधिकरण | कोदो में,-पर | कोदोओं में,-पर। |

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| सम्बोधन | ( हे ) कोदो | ( ( हे ) कोदोश्रो । |

**नोट**–(१) सभी ओकागन्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं ।
(२) कोदों ने, कोदों को इत्यादि केलिये पीछे देखो ।

## औकारान्त पुल्लिङ्ग जौ शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | जौ, जौ ने | जौ, जौत्रों ने |
| कर्म | जौ, जौ को | जौ, जौत्रों को । |
| करण | जौ से | जौत्रों से |
| सम्प्रदान | जौ केलिये,–को | जौत्रों केलिये,–को । |
| अपादान | जौ से | जौत्रों से । |
| सम्बन्ध | जौ का,–की,–के | जौत्रों का,–की,–के । |
| अधिकरण | जौ में,–पर | जौत्रों में,–पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) जौ | ( हे ) जौत्रो । |

**नोट**–सभी औकारान्त पुल्लिग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं ।

## ( २ ) स्त्रीलिङ्ग शब्द ।

## अकारान्त स्त्रीलिङ्ग बात शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | बात, बात ने | बातें, बातों ने । |
| कर्म | बात, बात को | बातें, बातों को । |
| करण | बात से | बातों से । |
| सम्प्रदान | बात केलिये,–को | बातों केलिये,–को । |
| अपादान | बात से | बातों से । |
| सम्बन्ध | बात का,–की,–के | बातों का,–की,–के । |
| अधिकरण | बात में,–पर | बातों में,–पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) बात | ( हे ) बातो । |

**नोट**-सभी अकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं ।

## विकृत आकारान्त स्त्रीलिङ्ग चिड़िया शब्द ।

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| कर्त्ता | चिड़िया, चिड़िये ने | चिड़ियाँ ×, चिड़ियों ने । |
| कर्म | चिड़िया, चिड़िये, को | चिड़ियाँ ×, चिड़ियों ने । |
| करण | चिड़िये से | चिड़ियों से । |
| सम्प्रदान | चिड़िये केलिये, -को | चिड़ियों केलिये, -को । |
| अपादान | चिड़िये से | चिड़ियों से । |
| सम्बन्ध | चिड़िये का, -की, -के | चिड़ियों का, -की, -के । |
| अधिकरण | चिड़िये में, -पर | चिड़ियों में, -पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) चिड़िये | ( हे ) चिड़ियो । |

**नोट**–सभी विकृत आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसीप्रकार होते हैं।

## अविकृत आकारान्त स्त्रीलिङ्ग माता शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | माता, माता ने | माताएँ, माताओं ने |
| कर्म | माता माता को | माताएँ, माताओं को । |
| करण | माता से | माताओं से । |
| सम्प्रदान | माता केलिये, -को | माताओं केलिये, -को । |
| अपादान | माता से | माताओं से । |
| सम्बन्ध | माता का, -की, -के | माताओं का, --की, -के । |
| अधिकरण | माता में, --पर | माताओं में, -पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) माता | ( हे ) माताओ । |

**नोट**–( १ ) सभी अविकृत आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार के होते हैं।

( २ ) 'पाठशाला' शब्द के रूप विकृत आकारान्त के समान भी मिलते हैं। जैसे–मैं सब **पाठशालों** को देखचुका ।

---

× आगे नदी शब्द का दूसरा नोट देखो ।

## इकारान्त स्त्रीलिङ्ग तिथि शब्द ।

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| कर्त्ता | तिथि, तिथि ने, | तिथियाँ ×, तिथियों ने । |
| कर्म | तिथि, तिथि को | तिथियाँ ×, तिथियों को । |
| करण | तिथि से | तिथियों से । |
| सम्प्रदान | तिथि केलिये, – को | तिथियों केलिये, – को । |
| अपादान | तिथि से | तिथियों से । |
| सम्बन्ध | तिथि का, – की, – के | तिथियों का, – की, – के । |
| अधिकरण | तिथि में, – पर | तिथियों में, – पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) तिथि | ( हे ) तिथियो । |

**नोट**–सभी इकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं ।

## ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग नदी शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | नदी, नदी ने | नदियाँ, नदियों ने । |
| कर्म | नदी, नदी को | नदियाँ, नदियों को । |
| करण | नदी से | नदियों से । |
| सम्प्रदान | नदी केलिये, – को | नदियों केलिये, – को । |
| अपादान | नदी से | नदियों से । |
| सम्बन्ध | नदी का, – की, – के | नदियों का, – की, – के । |
| अधिकरण | नदी में | नदियों में । |
| सम्बोधन | ( हे ) नदी | ( हे ) नदियो । |

**नोट**–( १ ) सभी ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं

( २ ) चिड़ियें, तिथिएँ, नदिएँ इत्यादि रूप भी कोई कोई लेखक लिखते हैं, परन्तु सर्वत्र प्रचलित नहीं है। (पीछे "रूप बनाने की रीतियाँ" देखो।

## उकारान्त स्त्रीलिङ्ग वस्तु शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | वस्तु, वस्तु ने | वस्तुएँ, वस्तुओं ने । |

× ऊपर नदी शब्द का दूसरा नोट देखो ।

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| कर्म | वस्तु, वस्तु को | वस्तुएँ, वस्तुओं को । |
| करण | वस्तु से | वस्तुओं से |
| सम्प्रदान | वस्तु केलिये,-को | वस्तुओं केलिये,-को । |
| अपादान | वस्तु से | वस्तुओं से |
| सम्बन्ध | वस्तु का,-की,-के | वस्तुओं का,-की,-के । |
| अधिकरण | वस्तु में,-पर | वस्तुओं में,-पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) वस्तु | ( हे ) वस्तुओ । |

**नोट**-सभी उकारान्त स्त्रीलिङ्ग, शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं ।

## ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग बहू शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | बहू, बहू ने | बहुएँ, बहुओं ने । |
| कर्म | बहू, बहू को | बहुएँ, बहुओं को । |
| करण | बहू से | बहुओं से । |
| सम्प्रदान | बहू केलिये,-को | बहुओं केलिये,-को । |
| अपादान | बहू से | बहुओं से । |
| सम्बन्ध | बहू का,-की,-के | बहुओं का,-की,-के । |
| अधिकरण | बहू में,-पर | बहुओं में,-पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) बहू | ( हे ) बहुओ । |

**नोट**-सभी ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं ।

## एकारान्त स्त्रीलिङ्ग हर्रे शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | हर्रे, हर्रे ने | हर्रेएँ, हर्रेओं ने । |
| कर्म | हर्रे, हर्रे को | हर्रेएँ, हर्रेओं को । |
| करण | हर्रे से | हर्रेओं से । |
| सम्प्रदान | हर्रे केलिये,-को | हर्रेओं केलिये,-को । |
| अपादान | हर्रे से | हर्रेओं से । |
| सम्बन्ध | हर्रे का,-की,-के | हर्रेओं का,-की,-के । |
| अधिकरण | हर्रे में,-पर | हर्रेओं में,-पर । |

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| सम्बोधन | ( हे ) हरें | ( हे ) हरेंओ । |

नोट-( १ ) सभी एकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते है ।
( २ ) हरों ने, हरों को इत्यादि रूपों केलिये पीछे देखो ।

## ऐकारान्त स्त्रीलिङ्ग जै शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | जै, जै ने | जैएँ, जैओं ने । |
| कर्म | जै, जै को | जैएँ, जैओं को । |
| करण | जै से | जैओं से । |
| सम्प्रदान | जै केलिये,–को | जैओं के लिये,–को । |
| अपादान | जै से | जैओं से । |
| सम्बन्ध | जै का,–की,–के | जैओं का,–की,–के । |
| अधिकरण | जै में,–पर | जैओं में,–पर । |
| सम्बोधन | ( हे ) जै | ( हे ) जैओ । |

नोट–सभी ऐकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते है ।

## ओकारान्त स्त्रीलिङ्ग सरसों शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | सरसों, सरसों ने | सरसोंएँ, सरसोंओं ने । |
| कर्म | सरसों, सरसों को | सरसोंएँ, सरसोंओं को । |
| करण | सरसों से | सरसोंओं से । |
| सम्प्रदान | सरसों केलिये,–को | सरसोंओं केलिये,–को । |
| अपादान | सरसों से | सरसोंओं से । |
| सम्बन्ध | सरसों का,–की,–के | सरसोंओं का,–की,–के । |
| अधिकरण | सरसों में,–पर | सरसोंओं में,–पर । |
| सम्बोधन | हे सरसों | हे सरसोंओ । |

नोट–सभी ओकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते है ।
( २ ) बहुवचन सरसों ने, सरसों को इत्यादि रूपों केलिये पीछे देखो ।

## औकारान्त स्त्रीलिङ्ग गौ शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | गौ, गौ ने | गौएँ, गौओं ने । |

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| कर्म | गौ, गौ को | गौएँ, गौओं को |
| करण | गौ से | गौओं से । |
| सम्प्रदान | गौ केलिये,–को | गौओं केलिये,–को |
| अपादान | गौ से | गौओं से । |
| सम्बन्ध | गौ का,–की,–के | गौओं का,–की,–के । |
| अधिकरण | गौ में,–पर | गौओं में,–पर । |
| सम्बोधन | (हे) गौ | (हे) गौओ । |

**नोट**-सभी औकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार होते हैं।

## अभ्यास ।

१. कारकादि के कारण कैसे शब्दों के अन्त्य स्वर अविकृत रहते हैं ? २. इन शब्दों के रूप लिखो-सिलौटी, राजा, आज्ञा, लड़का, लड्डू, मधु, लात, खटिया, बधु । ३. आगे लिखे वाक्यों को शुद्ध करो —तीन नदी मे चार मछली लाया । उन किताब को क्या करोगे ? गायों जारही हैं । चार ग्राम मे आठ बालकों आये । पाँच बैल को लाओ । खेते पर जाकर अन्नों ले आओ। कलकत्ता से आया । छपरा में रहता है । देविएँ आती हैं । मातें चली गईं । हे बालकों, कहाँ जाते हो ? तारा निकल आये । नदियें बहरही हैं ।

## पदच्छेद ( Parsing )

**किसी वाक्य के शब्दों में व्याकरण घटाने के समय संज्ञा क्रिया आदि भेद प्रभेदों को विलगाने, लिङ्ग वचन आदि को दिखराने और दूसरे दूसरे शब्दों से उन का सम्बन्ध बताने को पदच्छेद कहते हैं।**

**नोट**–वाक्यविवरण, पदपरिचय, पदनिर्देश, पदनिर्णय, पदविन्यास शब्दबोध और व्याकरण घटाना ये नाम भी पदच्छेद के पर्यायवाचक हैं ।

**संज्ञा के पदच्छेद में संज्ञा, संज्ञा के भेद, लिङ्ग, वचन, कारक आदि और अन्य शब्दों के साथ सम्बन्ध-इतनी बातें बताईजाती हैं ।**

**उदाहरण-नारायण** कहता है कि मैं **राम** की **पुस्तकें** पढ़ूँगा।

**नारायण**-संज्ञा, व्यक्तिवाचक, पुल्लिङ्ग, एकवचन, कर्त्ताकारक, ' कहता है ' क्रिया का कर्त्ता।

**राम**-संज्ञा, व्यक्तिवाचक, पुल्लिङ्ग, एकवचन, सम्बन्ध, इसका सम्बन्धी शब्द ' पुस्तकें '।

**पुस्तकें**-संज्ञा, जातिवाचक, स्त्रीलिङ्ग, बहुवचन, कर्मकारक, पढ़ूँगा क्रिया का कर्म।

## अभ्यास।

नीचे लिखे वाक्यों की संज्ञाओं का शब्दबोध बताओ।

आश्चर्य है कि छोटी मोटी कृपाएँ मन को मुग्ध करलें। इसके आगे सब रूपवती स्त्रियाँ निरादर हैं। गुरुओं की शक्ति क्षीण होने पर वह स्वतन्त्र होगया था। हे मोहन, राम ने पाठशाला में आलमारी से अपने विद्यार्थी केलिये हाथ से पण्डितजी की पुस्तक को निकाला।

## सर्वनाम ( Pronouns ).

सर्वनामों के ६ भेद हैं-पुरुषवाचक, निजवाचक, निश्चयवाचक, अनिश्चयवाचक, सम्बन्धवाचक और प्रश्नवाचक।

१. जो सर्वनाम, बोलनेवाले, सुननेवाले, और जिस के विषय में कुछ कहाजाय उस का बोध कराते हैं उन्हें पुरुषवाचक सर्वनाम कहते हैं। जैसे-मैं तुझ से उस की कथा कहता हूँ। इस वाक्य में मैं बोलनेवाले के बदले, तुझ (तू शब्द का रूप) सुननेवाले के बदले और जिस की कथा कहीगई है उस व्यक्ति के बदले उस ( वह शब्द का रूप ) का प्रयोग हुआ है।

बोलनेवाले को उत्तमपुरुष, सुननेवाले को मध्यमपुरुष और जिस का वर्णन हो उसे अन्यपुरुष कहते हैं।

आदर केलिये मध्यम और अन्यपुरुषों में तू और वह के बदले आप शब्द आता है। मध्यमपुरुष-आप आइये। आप कहाँ

**जाते हैं ? अन्यपुरुष**-( किसी वस्तु पर लक्ष्य करने या उस की ओर संकेत करने से। जैसे-रामजी अनुसूया की ओर संकेत करके सीता जी से कहते हैं ) "**आप दक्षप्रजापति की कन्या हैं।**" *

## पुरुषवाचक सर्वनामों के भेद और उदाहरण-

**( १ ) उत्तमपुरुष-मैं।**

**( २ ) मध्यमपुरुष-तू और आप।**

( ३ ) **अन्यपुरुष-वह** ( नीचे का नोट पढ़ो ) और **आप**।

**नोट**-मैं, तू और आप ( म. पु. ) को छोड़ शेष सभी सर्वनाम ( संज्ञाएँ भी ) अन्यपुरुष हैं, क्योंकि इनके विषय में बोलनेवाला सुननेवाले को कुछ न कुछ कह सकता है। इसी कारण उत्तम और मध्यम पुरुषों को प्रधान और शेष को अप्रधान पुरुषवाचक सर्वनाम कहते हैं। ऊपर लिखे सर्वनामों के भेदों में निजवाचक, निश्चयवाचक, अनिश्चयवाचक, सम्बन्धवाचक और प्रश्नवाचक—ये पाँचों वास्तव में अप्रधान पुरुषवाचक ही के भेद हैं। इन सबों के बदले अन्यपुरुष के उदाहरण में केवल '**वह**' शब्द लाते हैं।

**२. जो सर्वनाम 'स्वयं या निज' का बोधक हो उसे निज-वाचक सर्वनाम कहते हैं। जैसे-मैं** आप **वहाँ से आया हूँ। वह** अपने **को सुधारता है।**

**३. जो सर्वनाम किसी निश्चित पदार्थ का बोध करावे उसे निश्चयवाचक सर्वनाम कहते हैं। जैसे-दोनों पुस्तकों में** यह **अच्छी है और** वह **बुरी। इसका दूसरा नाम निर्देशार्थक या संकेतवाचक भी है।**

---

* किसी से किसी वाटिका के बारे में पूछा जाय कि यह किस की वाटिका है और वह उसी की हो तो वह मनुष्य यह कहने के बदले कि "मेरी है" कहता है "**आपकी** है।"

निश्चयवाचक सर्वनाम के दो भेद हैं-निकटवर्ती और दूर-वर्ती। 'यह' निकटवर्ती है, क्योंकि निकट के पदार्थों केलिये आता है। 'वह' दूरवर्ती है, क्योंकि दूर के पदार्थों को बतलाता है।

पूर्वकथित दो वस्तुओं में से पहली केलिये 'वह' और दूसरी केलिये 'यह' प्रयोग करते हैं। जैसे-महात्मा और दुरात्मा में इतना ही भेद है कि **उन** के मन, वचन और कर्म एक रहते हैं और **इन** के भिन्न भिन्न।

४. जो सर्वनाम किसी निश्चित पदार्थ का बोध न करावे उसे अनिश्चयवाचक सर्वनाम कहते हैं। जैसे-ऐसा न हो कि कोई आ जाय। पानी में कुछ है।

५. जो सर्वनाम किसी संज्ञा से सम्बन्ध सूचित करता है उसे सम्बन्धवाचक सर्वनाम कहते हैं। जैसे-बाघ, जो बैठा था, मारा गया। जो बोले सो घी को जाय। जिस की लाठी उस की भैंस।

जो के साथ सो या वह का नित्य सम्बन्ध रहता है, जिन्हें नित्यसम्बन्धी सर्वनाम कहते हैं। ये सर्वनाम निश्चयवाचक हैं। सम्बन्धवाचक और नित्यसम्बन्धी सर्वनाम एक ही संज्ञा के बदले आते हैं।

जो और सो के बदले कभी कभी क्रम से जौन और तौन भी मिल जाते हैं। जैसे-जौन आवेगा तौन पढ़ेगा। इन दोनों प्रयोगों में केवल जो और वह अधिक आते हैं, शेष के प्रयोग कम हो रहे हैं।

६. जिस सर्वनाम से प्रश्न का बोध हो उसे प्रश्नवाचक सर्वनाम कहते हैं। जैसे-हे महाराज, आप कौन हैं? तुम क्या कर सकते हो?

**नोट**-यदि सर्वनाम न हो तो वाक्य में बारबार संज्ञाओं के प्रयोग से एक तो वह भद्दा जानपड़ेगा और दूसरे बढ़ भी जायगा। जैसे-मोहन कल घर गया, वहाँ जाकर मोहन ने मोहन की माता से कहा कि मोहन को भूख लगी है, भोजन देदो। माता ने कहा कि हे मोहन, मोहन के पिताजी फल

लाते होंगे, फल खाकर मोहन की भूख शांत कर लेना। **ऊपर के वाक्य सर्वनामरहित हैं, इसलिये वे व्यर्थ बढ़े हुए और भद्दे जान पड़ते हैं। उनके बदले नीचे के वाक्य प्रयोग में हैं—**

मोहन कल घर गया, वहाँ जाकर उसने अपनी माता से कहा कि मुझे भूख लगी है, भोजन देदो। उसने कहा कि हे मोहन, तुम्हारे पिताजी फल लाते होंगे, उन्हें खाकर अपनी भूख शांत कर लेना।

## अभ्यास।

१. सर्वनाम कितने प्रकार के हैं? उदाहरण दो। २. अन्यपुरुष सर्वनाम कौन कौन हैं? ३. 'आप' कौन सर्वनाम है? वाक्यों में प्रयोग करो।
४. 'वह' कौन सर्वनाम है? कारण दो। ५. 'यह' और 'वह' के प्रयोग में क्या भेद है? ६. सर्वनाम से क्या लाभ है?

## सर्वनामों के हेरफेर (Inflection of pronouns).

**संज्ञा के समान सर्वनाम में भी वचन और कारकादि के कारण हेरफेर होते हैं। जैसे-हमको क्या कहते हो? मुझको बुलाना।**

**सर्वनाम का कोई लिङ्ग नियत नहीं है, इसलिये लिङ्ग के कारण उसके रूपों में कुछ विकार नहीं होता। जैसे-सीता ने कहा कि मैं आऊँगी। राम ने कहा कि मैं जाऊँगा।**

**जिस संज्ञा के स्थान में सर्वनाम आता है उसी के अनुसार उस के लिङ्ग और वचन होते हैं। जैसे-सीता अच्छी लड़की है, वह झूठ नहीं बोलती। तीनों लड़के पढ़ने गये हैं, वे सन्ध्या को आवेंगे।**

**नोट**—प्रायः सर्वनाम के साथ कर्म और सम्प्रदान के चिन्ह 'को' के अर्थ में एकवचन में 'ए' और बहुवचन में 'एँ' भी लाते हैं।

☞ सर्वनामों में सम्बोधन प्रायः* नहीं होता ।

## सर्वनामों के रूप ।

### मैं और तू ।

रूप बनाने की रीति–

कर्त्ता के एकवचन में मैं और तू दोनों ज्यों के त्यों बने रहते हैं, परन्तु बहुवचन में वे क्रम से हम और तुम होजाते हैं। शेष कारकों के एकवचन में मैं को मुझ और तू को तुझ तथा बहुवचन में हम और तुम करदेते हैं, परन्तु सम्प्रदान के चिन्ह 'केलिये' और सम्बन्धचिन्हों के पहले, मैं और तू को एकवचन में क्रम से मे और ते तथा बहुवचन में हमा और तुम्हा करते हैं और चिन्हों के 'क' को भी 'र' से बदल देते हैं।

## रूपावली ।

### मैं ।

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| कर्त्ता | मैं, मैंने | हम, हम ने । |
| कर्म | मुझ को, मुझे | हम को, हमें । |
| करण | मुझ से | हम से । |
| सम्प्रदान | मेरे लिये, मुझ को, मुझे, | हमारे लिये, हम को, हमें । |
| अपादान | मुझ से | हम से । |
| सम्बन्ध | मेरा, मेरी, मेरे | हमारा, हमारी, हमारे । |
| अधिकरण | मुझ में, मुझ पर | हम में, हम पर। |

**नोट**–(१) मैं का बहुवचन हम है, परन्तु इस बहुवचन का अर्थ संज्ञा के बहुवचन से भिन्न है। 'लड़के' शब्द एक से अधिक लड़कों का सूचक है, परन्तु 'हम' शब्द प्रायः एक से अधिक मैं (बोलनेवालों) का सूचक नहीं।

* ऐ तू, जिसने सम्पूर्ण वस्तुएँ बनाईं, मेरी सुन ।–व्याख्याविधि ।

**एक साथ गाने, प्रार्थना करने या सबकी ओर से लिखे हुए लेख में हस्ताक्षर करने के सिवा** प्रायः कभी एक से अधिक लोग मिलकर नहीं बोल सकते। ऐसी अवस्था में हम का ठीक अर्थ यही है कि वक्ता अपने साथियों की ओर से प्रतिनिधि होकर अपने साथियों के विचार एक साथ प्रकट करता है। हम से बहुत्व का बोध कराने केलिये उस के साथ बहुधा 'लोग, सब' इत्यादि शब्द लगादेते हैं। **जैसे—हम ने पहले किसी अङ्क में यह बात लिखी है। हमलोग प्रथम वर्ग में पढ़ते हैं। हम सब बड़े घर की स्त्रियाँ हैं।**

(२) मेरे को, मेरे मे, हमारे में इत्यादि प्रयोग भी मिलते हैं। जैसे—**भगवान् जाने, हमारे में यह सुमति कब आयगी। (प्रताप)**

तू।

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| कर्त्ता | **तू, तू ने** | **तुम, तुम ने।** |
| कर्म | **तुझ को, तुझे** | **तुम को, तुम्हें।** |
| करण | **तुझ से** | **तुम से।** |
| सम्प्रदान | **तेरे लिये, तुझ को, तुझे** | **तुम्हारे लिये, तुम को, तुम्हें।** |
| अपादान | **तुझ से** | **तुम से।** |
| सम्बन्ध | **तेरा, तेरी, तेरे** | **तुम्हारा, तुम्हारी, तुम्हारे** |
| अधिकरण | **तुझ में, तुझ पर** | **तुम में, तुम पर।** |

**नोट**-(१) हम जिस अर्थ में आता है, 'तुम' का भी उसी अर्थ में प्रयोग होता है। तुम से बहुत्व का बोध कराने केलिये उस के साथ बहुधा **लोग, सब** इत्यादि शब्द लगाते हैं। जैसे—तुमलोग अभी तक कहाँ थे? तुम सब कहाँ जाती हो?

(२) तैं, तै ने, तेरे को, तेरे से, तेरे में, तेरे पर, तुम्हारे में, तुम्हारे पर इत्यादि रूप भी कहीं कहीं बोलेजाते हैं।

## आदरसूचक आप।

**रीति-एकवचन में 'आप' शब्द में कोई विकार नहीं होता, परन्तु बहुवचन में बहुत्ववाचक 'लोग, सब' इत्यादि शब्द जोड़कर बालक शब्द के समान रूप बना लेते हैं। जैसे-** आपलोगों **ने कहा।** आप सब **कहाँ गये थे?** आपलोग **दीनों की अच्छी सहायता करते हैं।**

### रूप

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| कर्त्ता | आप, आप ने | आपलोग, आपलोगों ने। |
| कर्म | आप को | आपलोगों को। |
| करण | आप से | आपलोगों से। |
| सम्प्रदान | आप केलिये,-को | आपलोगों केलिये,-को। |
| अपादान | आप से | आपलोगों से। |
| सम्बन्ध | आप का,-की,-के | आपलोगों का,-की,-के। |
| अधिकरण | आप में,-पर | आपलोगों में,-पर। |

**नोट**-आपलोग ने, आपलोग को इत्यादि प्रयोग भी मिलते हैं।

## निजवाचक।

**आप और** (इसी में सम्बन्धसूचक ना प्रत्यय लगाकर आदि का आकार ह्रस्व कर देने से बना हुआ) **अपना-ये दो निजवाचक सर्वनाम हैं। 'अपना' शब्द सार्वनामिक अर्थ देने के सिवा विशेषण और (आगे विशेष्य लुप्त रहने पर) संज्ञा का बोध भी कराता है; जैसे-मैं** आप वहाँ जाऊँगा। **कृपा कर मेरा अपराध क्षमा करें, अब मैं** अपने को **अवश्य सुधारूँगा।** मेरा अपना पराया कोई **काम नहीं आया।** जब अपनों ने कोई सहायता नहीं की तब **पराये की कौन आशा! सभी** अपनों की खोज खबर लेते हैं। अपनों **से विरोध करनेवाला नष्ट होता है।**

आप और अपना दोनों निजसूचक सार्वनामिक अर्थ में सदा एकवचन रहते हैं. परन्तु ' अपना ' जब अन्य अर्थ देता है तब बहुवचन भी होता है।

रूप बनाने की रीतियाँ–

( १ ) निजसूचक आप शब्द के रूपों केलिये आदर-सूचक आप शब्द के एकवचन रूप देखो। उन रूपों में ने, केलिये और सम्बन्ध चिन्हवाले रूप निजसूचक अर्थ में नहीं आते।

( २ ) अपना शब्द की रूपावली ' घोड़ा ' शब्द के समान होती है, परन्तु सार्वनामिक अर्थ में कर्त्ता का एकवचन रूप नहीं आता, ' केलिये ' के बदले केवल ' लिये ' लगाते हैं तथा सम्बन्ध में चिन्ह नहीं आते, क्योंकि 'ना' स्वयं सम्बन्ध-सूचक है।

| | एकवचन | बहुवचन । |
|---|---|---|
| कर्त्ता | अपने ने १ | अपनों ने । |
| कर्म | अपने को | अपनों को । |
| करण | अपने से | अपनों से । |
| सम्प्रदान | अपने केलिये, –को २ | अपनों केलिये,–को |
| अपादान | अपने से | अपनों से । |
| सम्बन्ध | अपने का,–की,–के ३ | अपनों का,–की,–के । |
| अधिकरण | अपने में,–पर | अपनों में,–पर । |

परस्परबोधक ' आपस '—

' आपस ' शब्द आप ही का अनियमित रूप है। केवल सम्बन्ध और अधिकरण में इस के रूप आते हैं। जैसे – आपस

---

१. सार्वनामिक अर्थ में नहीं। २ सार्वनामिक अर्थ में ' अपने लिये '।
३. सार्वनामिक अर्थ में ' अपना, अपनी, अपने '।

की लड़ाई आपस ही में निपटा लेनी चाहिये। आपस की फूट बुरी होती है। उनलोगों की बातें आपस में नहीं मिलतीं।

## अभ्यास।

१ सर्वनाम का कौन लिङ्ग है ? २. 'हम' का क्या अर्थ है ? उदाहरण दो। ३. तू और तुम में क्या भेद है ? उदाहरण दो। ४. 'अपना' शब्द कौन कौन अर्थ देता है ? ५. 'आपस' क्या है ? ६. 'आप' शब्द से कौन कौन सर्वनाम बने हैं ? ७. 'अपना' शब्द की रूपावली सार्वनामिक अर्थ में करो ? ८. चार ऐसे वाक्य बनाओ, जिन में 'अपना' शब्द 'संज्ञा' का अर्थ दे। ९. 'तुम कहाँ जाते हो ? तुम लोग कहाँ जाते हो'—इन दो वाक्यों में क्या भेद है ?

यह, वह, कोई, जो, ( जौन ), सो ( तौन ) और कौन।

**रीति-शून्यचिन्ह के पहले कुछ विकार नहीं होता, परन्तु बहुवचन में यह को ये और वह को वे करदेते हैं। कोई शब्द का बहुवचन रूप नहीं होता। अन्य चिन्हों के पहले ऊपर के शब्द क्रम से एकवचन में** इस, उस, किसी, जिस, तिस **और** किस **तथा बहुवचन में** इन, उन, ० * जिन, तिन **और** किन **हो जाते हैं।**

**नोट-**( १ ) इन्हों ने, उन्हों को, जिन्हों से, तिन्हों केलिये, किन्हों में इत्यादि रूप भी प्रयोग में मिलते हैं। इन में **इन्हों ने, उन्हों ने** इत्यादि कर्त्ता के रूप, नियमानुसार बने रूपों से अधिकतर प्रचलित हैं, परन्तु अन्य रूप × कम आते हैं।

---

* कोई शब्द का बहुवचन रूप नहीं होता, इसी कारण शून्य ( ० ) देदिया।

× विशेष कर गुजराती और महाराष्ट्र लेखक लिखते हैं।

( २ ) नियमानुसार एँ चिन्ह के साथ इनें, उनें, इत्यादि रूप बनते हैं, परन्तु ये बहुत कम प्रचलित हैं। प्रचलित रूप "इन्हे,उन्हे, इत्यादि" है:–

## रूपावली।

### यह।

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| कर्त्ता | यह, इस ने † | ये, इन ने, इन्हों ने। |
| कर्म | यह, इस को, इसे | ये, इन को, इन्हें। |
| करण | इस से | इन से। |
| सम्प्रदान | इस केलिये, इस को, इसे | इन केलिये, इन को, इन्हें। |
| अपादान | इस से | इन से। |
| सम्बन्ध | इस का,–की,–के | इन का,–की,–के। |
| अधिकरण | इस में,–पर | इन में,–पर। |

### वह।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | वह, उस ने | वे, उन ने, उन्हों ने। |
| कर्म | उस को, उसे | उन को, उन्हें। |
| करण | उस से | उन से। |
| सम्प्रदान | उस केलिये, उस को, उसे | उन केलिये, उन को, उन्हें। |
| अपादान | उस से | उन से। |
| सम्बन्ध | उस का,–की,–के | उन का,–की,–के। |
| अधिकरण | उस में,–पर | उन में,–पर। |

**नोट**–(१) बहुवचन ये और वे के बदले क्रम से **यह** और **वह** भी बोलते हैं। जैसे–**यह** दोनो लड़के बड़े सुशील हैं। **वह** दोनो भाई पढ़ने चले गये।

---

+ उर्दूवाले प्रतिष्ठा केलिये 'वह' के बदले 'वो' भी बोलते हैं। जैसे–उनके देखे से जो आजाती है रौनक़ मुँह पर, '**वो**' समझते हैं कि बीमार का हाल अच्छा है।

† कोई कोई इस्ने, उस्ने, जिस्ने, किस्को, तिस्में इत्यादि लिखते हैं, परन्तु गद्य में ऐसे प्रयोग अब नहीं होते।

(२) निश्चय अर्थ में **'यह'** और **'वह'** के साथ 'ही' भी लाते हैं। जैसे **यही** तो चाहते हैं। जिस की खोज में थे **वही** मिलगया। **इसी** की आवश्यकता है। **उन्हीं** को बुलाया था। **इन्हीं** ने ऐसा किया।

(३) 'यह' क्रियाविशेषण भी होता है। जैसे—लीजिये महाराज **यह** मैं चला।

## कोई।

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता | कोई, किसी ने। | रूप नहीं होते। |
| कर्म | किसी को ×। | |
| करण | किसी से। | |
| सम्प्रदान | किसी केलिये, किसी को × | |
| अपादान | किसी से। | |
| सम्बन्ध | किसी का,—की,-के। | |
| अधिकरण | किसी में। | |

**नोट**-(१) कोई शब्द के बहुवचन रूप नहीं होते, परन्तु जब वाक्य में दोहरा आता है तब क्रिया भी बहुवचन होजाती है। जैसे—**कोई कोई** कहते हैं। **किसी किसी** को यह रीति पसंद नहीं आती।

(२) आदर में भी 'कोई' के साथ बहुवचन क्रिया आती है। जैसे-आप के यहाँ **कोई आये हैं** ?

(३) 'कोई' के बदले 'एक' का भी प्रयोग मिलता है। जैसे—सभा में **एक** आता है तो **एक** जाता है।

(४) 'कोई' शब्द क्रियाविशेषण भी होता है। जैसे—उस ने **कोई** बीस पुस्तकें पढीं। इस में **कोई** २०० पृष्ठ हैं।

(५) कतिपय लेखक कोई शब्द का बहुवचन रूप 'किन्हीं' लिखते हैं।

---

× 'कोई' के साथ 'को' अर्थ में 'ए' का प्रयोग नहीं होता।

## जो ( जौन )।

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| कर्त्ता | जो ( जौन ), जिस ने | जो (जौन), जिन ने, जिन्हों ने। |
| कर्म | जो (जौन), जिस को, जिसे | जो (जौन), जिन को, जिन्हें। |
| करण | जिस से | जिन से। |
| सम्प्रदान | जिस केलिये, जिस को, जिसे | जिन केलिये, जिन को, जिन्हें। |
| अपादान | जिस से | जिन से। |
| सम्बन्ध | जिस का,-की,-के | जिन का,-की,-के। |
| अधिकरण | जिस में,-पर | जिन में,-पर। |

**नोट-**' जो ' शब्द अव्यय भी है। जैसे-**जो** पढ़े तो विद्वान होय **जो** कौड़ी ढोगे तो पैसा पाओगे। +

## सो ( तौन )।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | सो ( तौन ) तिस ने | सो (तौन), तिन ने, तिन्हों ने। |
| कर्म | सो ( तौन ), तिस को, तिसे | सो (तौन), तिन को, तिन्हें। |
| करण | तिस से | तिन से। |
| सम्प्रदान | तिस केलिये, तिस को, तिसे | तिन केलिये, तिन को, तिन्हें। |
| अपादान | तिस से | तिन से। |
| सम्बन्ध | तिस का,-की,-के | तिन का,-की,-के। |
| अधिकरण | तिस में,-पर | तिन में,-पर |

## कौन।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | कौन, किस ने | कौन, किन ने, किन्हों ने। |
| कर्म | कौन, किस को, किसे | कौन, किन को, किन्हें। |
| करण | किस से | किन से। |

---

+ जो याके तन को दसा, देख्यो चाहत आप। तो बलि नेक बिलोकिये, चलि औचक चुपचाप॥ मँगनो भलो न बापसों, जो प्रभु राखे टेक।

| | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|
| सम्प्रदान | किस केलिये, किस को, किसे | किन केलिये, किन को, किन्हें। |
| अपादान | किस से | किन से। |
| सम्बन्ध | किस का,-की,-के | किन का-की,-के। |
| अधिकरण | किस में,-पर | किन में,-पर। |

## क्या और कुछ।

### क्या—

**कौन शब्द के समान ' क्या ' भी प्रश्नवाचक है।**

**इस के भिन्नभिन्न रूप नहीं होते।** काहे को, काहे से, काहे केलिये, काहे का इत्यादि रूप **एक दो पुस्तकों में मिले हैं, परन्तु ये शुद्ध हिन्दी में कदाचित् ही आते हैं। हाँ, उर्दूवाले तो बोलते हैं।**

**नोट**-(१) 'क्या' अव्यय भी होता है। जैसे-घोड़े दौड़े **क्या** है, उड़ आये हैं। **क्या,** गाड़ी चलीगई?

( २ ) कौन और क्या जब अकेले आवें तब कौनसे **प्राणी** का और क्या से प्रायः **अप्राणी** का बोध होता है। जैसे कौन पढ़ता है? कौन है? क्या गिरा? क्या है? यदि **कौन** और **क्या** के विषय में पहले से कुछ भी ज्ञान प्राप्त हो तो यह नियम नहीं लगता। )

### कुछ—

**कोई शब्द के समान ' कुछ ' भी अनिश्चयवाचक है।**

**' कुछ ' के भिन्न भिन्न रूप नहीं होते। जैसे-मेरी इच्छा है कि इस से** कुछ **पूछूँ। आप के मन** में कुछ **है। क्या, पानी में** कुछ **मिलादिया है ?**

**नोट**-(१) कुछ क्रियाविशेषण भी होता है। जैसे-लड़की **कुछ** छोटी है। तेरे शरीर का ताप **कुछ** घटा या नहीं ?

## सर्वनाम सम्बन्धी अन्य बातें ।

१. निज, स्वतः, स्वयं इत्यादि ।

'निज' विशेषण है । स्वतः, स्वयं, खुद इत्यादि अव्यय हैं । ये निजसूचक सर्वनाम के अर्थ में भी आते हैं । निज का प्रयोग केवल सम्बन्धकारक में आता है । जैसे–हम तुम्हें एक अपने निज के काम में भेजा चाहते हैं । राजा स्वतः वहाँ गये थे । हम आज अपने आप को भी हैं स्वयं भूले हुए । तुम खुद यह बात समझ सकते हो ।

२. एक, दो, दोनों, दूसरा, एकदूसरा, कई, बहुतेरे, सब, अन्य, इत्यादि ।

ऊपर के शब्द वास्तव में विशेषण हैं, क्योंकि इन के रूप और प्रयोग विशेषणों के समान होते हैं । जब ये बिना विशेष्य के आते हैं तब संज्ञाओं के अर्थ देते हैं, परन्तु प्रयोग की भिन्नता कई शब्दों में पाईजाती है । ( आगे विशेषण का वर्णन देखो । )

३. सर्वनाम के आगे विशेष्य आने से वह विशेषण कहलाता है । ऐसी अवस्था में सर्वनाम कारकादि के चिन्ह छोड़ तो देता है परन्तु उस में संस्कार अवश्य बना रहता है । जैसे–इस विषय पर किसी प्रकार की चर्चा मत कीजिये ।

**नोट**–कौन, जौन, तौन इत्यादि यदि 'सा, से, सी' प्रकारार्थक प्रत्ययों के साथ आवें तो वे ऊपर की अवस्था में नहीं बदलते । जैसे–छिपे हो **कौन** से पर्दे में बेटा ! रहो **जौन** से देश में । इत्यादि ।

४. इस, उस, जिस, तिस और किस के इ को ऐ और उ को वै करके शब्दान्त स्वर को दीर्घ करने से गुणवाचक ( सादृश्य या प्रकार अर्थ में ) विशेषण बनते हैं । जैसे–ऐसा, वैसा, जैसा, तैसा, कैसा । इसी प्रकार ऊपर के शब्दों के स को

तना कर देने से परिमाणवाचक विशेषण बनते हैं। जैसे-इतना, उतना, जितना, तितना, कितना।

८. 'यहाँ, वहाँ, जहाँ, तहाँ और कहाँ' ये पाँच स्थानवाचक अव्यय क्रम से 'यह, वह, जो, तौन और कौन' के आदि व्यञ्जनों के आगे हाँ मिलाने से बने हैं। इसी प्रकार 'अब, जब, तब, और कब' ये चार अव्यय क्रम से 'यह, जो, तौन और कौन' के प्रथमाक्षर को अ, ज, त और क करके आगे ब लगाने से बने हैं।

## अभ्यास।

१. 'कोई, यह और वह' इन तीन सर्वनामों को अविकृत रूपों में बहुवचन में प्रयोग करो। २. 'कौन' और 'क्या' इन दोनों सर्वनामों में क्या भेद है? उदाहरण दो। ३. 'सो' कौन सर्वनाम है? कारण दो। ४. 'एक' को सार्वनामिक अर्थ में प्रयोग करो। ४. 'किन्हीं' शब्द के विषय में तुम्हारा क्या विचार है? ५. 'आप दौड़े क्या हैं, उड़ आये हैं।' इस वाक्य में 'क्या' को सर्वनाम क्यों नहीं कह सकते? ६. आजकल 'जो' के बदले कौन सर्वनाम अधिकतर बोलाजाता है? उदाहरण दो। ७.'कौन' और 'जौन' में कब विकार नहीं होता? उदाहरण दो। ८. सर्वनाम कब विशेषण कहलाता है? ९. किन किन सर्वनामों से कौन कौन अव्यय बने हैं?

नीचे लिखे वाक्यों को शुद्ध करो—

हम कोई दिन में तुमके यहाँ जायँगे और तुम केलिये उचित प्रबन्ध करादेंगे। मैं पर वह की बात विदित होगई। कौन किताब को पढ़ोगे? जौन तौन बालक के साथ मत जाओ। उन्हों से काहे को बोलते हो? मैं मेरे लिये पढ़ता हूँ।

नीचे के वाक्यों में रिक्त स्थानों में उचित सर्वनाम रक्खो—

—लाठी उसकी भैंस। तुम ने-पाठ याद कर लिया। आप—पढ़ाते हैं?—कौन कहता है? क्या—नहीं जानता कि तुझे ही लिखना होगा? जो परिश्रम करते हैं—सुख पाते हैं। मैं—उसकी कथा कहता हूँ।

## पदच्छेद ( Parsing )

**सर्वनाम के पदच्छेद में संज्ञा ही के समान सर्वनाम, सर्वनाम के भेद, पुरुष, लिङ्ग, वचन, कारक और अन्य शब्दों के साथ सम्बन्ध-इतनी बातें बताईजाती हैं।**

**उदाहरण-कौन** कहता है कि **मैं ने किसी को इस केलिये** यत्न करते नहीं देखा ? बाघ, **जो** जंगल में बैठा था, भागगया।

**कौन**-सर्वनाम, प्रश्नवाचक, पुल्लिङ्ग, एकवचन, ' कहता है ' क्रिया का कर्त्ता।

**मैं ने**-सर्वनाम, पुरुषवाचक, उत्तमपुरुष, पुल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग, एकवचन, ' देखा ' क्रिया का कर्त्ता।

**किसी को**-सर्वनाम, अनिश्चयवाचक, पुल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग, एकवचन, ' देखा ' क्रिया का कर्म।

**इस केलिये**-सर्वनाम, निश्चयवाचक, पुल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग, एकवचन ' देखा ' क्रिया का सम्प्रदान।

**जो** सर्वनाम, सम्बन्धवाचक, पुल्लिङ्ग, एकवचन, 'बैठा था ' क्रिया का कर्त्ता, यह सर्वनाम ' बाघ ' के बदले आया है।

### अभ्यास।

नीचे लिखे वाक्यों में सर्वनामों का करो -

जिस की लाठी उस की भैंस। मैं तुम से इस की कथा कहता हूँ। उन लोगों की राय आपस में नहीं मिलती। मेरी इच्छा है कि इस से कुछ पूछूँ। कौन कहता है कि मैं ने यह काम नहीं किया ?

## विशेषण ( Adjectives ).

### विशेषणों के भेद।

**विशेषणों के चार भेद हैं-गुणबोधक, संख्याबोधक, परिमाणबोधक और सार्वनामिक।**

१. **गुणबोधक से गुण, अवस्था या दशा इत्यादि का बोध होता है। जैसे**–चतुर **बालक आता है।** रोगी **मनुष्यों की सेवा करो।** नीची **भूमि पर मत रहो।**

२. **संख्याबोधक से किसी वस्तु की संख्या समझीजाती है। जैसे**-चार **मनुष्य**, छठा **वर्ग**, दसगुने **रुपये**, हर **मनुष्य**, तीनों **काल**, वहुत **मनुष्य**, **इत्यादि।**

[ संख्यावाचक विशेषण दो प्रकार के होते है–**निश्चयबोधक** और **अनिश्चयबोधक**। ( १ ) निश्चयबोधक से निश्चित संख्या जानीजाती है। जैसे–चार मनुष्य, छठा वर्ग, तीनो लोक, हर मनुष्य, इत्यादि।(२)अनिश्चय-बोधक से निश्चित संख्या नहीं जानीजाती। जैसे–सब वृक्ष, बहुतेरे घोड़े, थोड़े मनुष्य, कुछ गाड़ियाँ, अधिक विद्यार्थी।

निश्चयबोधक विशेषण **पाँच** प्रकार के होते है–

( १ ) **गणनावाचक**–एक, दो,पाव,आधा, पौन। (२)**क्रमवाचक**-पहला, दूसरा, तीसरा। ( ३ ) **आवृत्तिवाचक**–दुगुना, तिगुना, चौगुना। ( ४ ) **समुदायवाचक**–तीनो, चारो, बीसो, पचीसो, पचासो ( ५ ) **प्रत्येकवाचक**-हर मनुष्य, प्रत्येक पुस्तक, प्रतिवर्ष, हर दूसरे वर्ष।

गणनावाचक विशेषण दो प्रकार के हैं--(१) **पूर्णाङ्कबोधक**–एक, दो, तीन, चार। ( २ ) **अपूर्णाङ्कबोधक**–पाव, आधा, पौन, सवा, डेढ़। ]

३. **परिमाणबोधक से किसी वस्तु के परिमाण का बोध होता है। जैसे**–थोड़ा **पानी दो।** बहुत **भात मत खाओ।** सब **जंगल।** सारा **देश। इत्यादि।**

४. **जो सर्वनाम विशेषण होकर आते हैं उन्हें सार्वनामिक विशेषण कहते हैं। जैसे**–उस **पुस्तक को ध्यान से पढ़ना।** किस **व्यक्ति को** यह **कार्य सौंपते हो ?**

[ सार्वनामिक विशेषणों के भेद सर्वनाम ही के अनुसार होते हैं। जैसे–**उस** पुस्तक को ध्यान से पढ़ना। **कौन** विद्यार्थी आवेगा ? इन वाक्यों में 'उस' **संकेतवाचक** और 'कौन' **प्रश्नवाचक** विशेषण हैं।

व्युत्पत्ति के अनुसार सार्वनामिक विशेषण दो प्रकार के हैं–मूल और यौगिक। ( १ ) **मूल** वह है जो बिना किसी रूपान्तर के संज्ञा के साथ आवे। जैसे–यह बात, कोई पुस्तक, कुछ आम, इत्यादि। ( २ ) **यौगिक** वह है जो मूल सर्वनाम में प्रत्यय लगाने से बने जैसे–**जैसी** तानी **वैसी** भरनी, **इतना** पानी। ]

**विशेषण जिस का गुण बताता है उसे विशेष्य कहते हैं जैसे–चतुर** बालक, **अच्छा** काम, **मीठी** बात।

**विशेषण विशेष्य के साथ दो प्रकार से आता है, विशेष्य के पहले और आगे। पहले आने से** विशेष्यविशेषण **और आगे आने से** विधेयविशेषण **कहलाता है। जैसे– विशेष्यविशेषण–यह अच्छा लड़का है। वह चतुर बालक है। विधेयविशेषण–लड़का अच्छा है। बालक चतुर है। रघुनाथ चौबे सोये हैं। दया बड़ी है।**

**नोट**–( १ ) सर्वनाम के पहले विशेषण का प्रयोग प्रायः नहीं होता। जैसे–तुम बड़े सीधे हो। वह अच्छा है। आप नेक हैं।

**अपवाद–सब** कोई कहते हैं। यह काम **हर** कोई नहीं कर सकता। हम समझते **सब** कुछ हैं वह **बहुत** कुछ जानता है।

( १ ) 'वह बालक **निरा बैल** है। रामचन्द्र **सच्चा आदमी** है। कुत्ता भी है **शेर** अपनी गली के अन्दर। देह सुखकर **लड़की** होगई। राधा **कृष्ण** बन गई।' इन वाक्यों में 'निराबैल, सच्चा आदमी, शेर, लकड़ी, और कृष्ण' संज्ञाओं के साथ विधेयभाव में हैं।

## विशेषणों के हेरफेर।

**विशेषण के लिङ्ग, वचन और कारक आदि विशेष्य के अनुसार होते हैं। जैसे–काला घोड़ा चरता है। काली घोड़ी चरती है। अच्छा लड़का आता है। अच्छे लड़के आते हैं।**

अच्छे लड़के को बुलाओ। अच्छे लड़कों को बुलाओ। भले घर (में) कन्या व्याही।

## विशेषणों के रूप।

### आकारान्त विशेषण।

(१) आकारान्त विशेषण स्त्रीलिङ्ग में ईकारान्त हो-जाता है।

जैसे—मैं ने काली गाय खरीदी। वह गोरी कन्या हरी साड़ी पहनेहुई है। इन लचकीली लताओं की हरी हरी पत्तियाँ मन को अच्छी लगती हैं। सारी पृथ्वी इस बसंत की वायु से कैसी सुहावनी होरही है!

(२) 'बहुवचन में' और 'कारकादि के चिन्ह या संस्कार रहने पर एकवचन में' पुल्लिङ्ग संज्ञा का आकारान्त विशेषण एकारान्त होजाता है। जैसे—अच्छे लड़के आते हैं (बहुवचन)। अच्छे लड़कों को बुलाओ (बहुवचन)। अच्छे लड़के को बुलाओ (चिन्हयुक्त एकवचन)। भले घर कन्या व्याही (चिन्हसंस्कारयुत एकवचन)।

### अकारान्त विशेषण।

हिन्दी में अकारान्त विशेषणों के रूपों में विशेष्य के कारण कोई हेरफेर नहीं होता। जैसे—सुडौल शरीर, सुडौल लकड़ी।

नोट—संस्कृत विशेषणों में जो स्त्रीलिङ्ग प्रयोग करने से खटकते हैं उन्हें परिवर्तन करदेते हैं तथा जो किसी रूप में नहीं खटकते उन्हें दोनों रूपों में लिख सकते हैं और बहुतसे तो अविकृत ही लिखेजाते हैं। जैसे—श्रीमान् राजा—श्रीमती रानी, गुणवान् पुरुष—गुणवती स्त्री, बुद्धिमान् बालक—बुद्धिमती बालिका, सुन्दर पुरुष-सुन्दर स्त्री या सुन्दरी स्त्री, चञ्चल बालक—चञ्चल शिखा या चञ्चला नारी, शोभित गृह—शोभित लता या

शोभिता लता।

सार्वनामिक विशेषण के रूप सर्वनाम ही के अनुसार होते हैं। जैसे—किसी पुरुष को बुलाओ। ये पुस्तकें अच्छी हैं। (पीछे सर्वनामप्रकरण में 'अन्य बातें' शीर्षक पाठ का तीसरा नोट देखो।

जब विशेषण संज्ञाप्रयोग में आता है तब उस के रूप संज्ञा ही के समान बनायेजाते हैं। जैसे—अच्छों का संग करो। बुरों से बचो।

नोट-'सब' बहुवचन का द्योतक है, परन्तु परिमाण में एकवचन भी होता है। रूपान्तर करने में दोनों वचनों में 'सब' ज्यों का त्यों बना रहता है। कोई कोई बहुवचन में अन्त्य स्वर को ओ से भी बदलदेते हैं। जैसे-सब ने—सब ने, सबों ने। सब को—सब को, सबों को,इत्यादि बहुवचन में कुछ लोग ब को भ से भी बदलदेते हैं। जैसे—सभों ने, सभों को इत्यादि।

## अभ्यास।

१.विशेषण के कितने भेद हैं? २. सार्वनामिक विशेषण किसे कहते हैं? ३. सार्वनामिक विशेषण कितने प्रकार के हैं? लक्षण और उदाहरण कहो ४. विशेषण वाक्य में कहाँ आता है? उदाहरण दो। ५. विशेषण का कौन लिङ्ग है और कौन वचन? ६. आकारान्त विशेषण के बदलने के कौन कौन नियम हैं? ७. संस्कृत विशेषणों में किस रीति पर परिवर्तन होता है? ८. 'सब' किस वचन में आता है?

नीचे लिखे वाक्यों को शुद्ध करो—

श्रीमान् सीतादेवी की कथा बड़ा मीठा है। गोरा स्त्री पीला साड़ी पहने हुई है। रूखा सूखा बात बड़ा कड़वा होता है। यह किताब का क्या मोल है? वह लड़की को बुलाओ। कौन घर में रहते हो? कोई काम में शीघ्रता मत करो। इस पुस्तकों का क्या मोल है? उस घरों में कौन रहते हैं?

## तुलना (Comparison).

दो या अधिक वस्तुओं के गुणों के मिलान को तुलना

कहते हैं। तुलना के विचार से गुणबोधक तथा थोड़ेसे परिमाण, और संख्याबोधक विशेषणों की तीन अवस्थाएँ होती हैं- स्वरूप अवस्था, आधिक्यबोधक अवस्था और अतिशय-बोधक अवस्था।

१. जब विशेषण में सामान्यता रहती है, कुछ विशेषता नहीं तब उसे स्वरूप अवस्था कहते हैं। जैसे-मोहन अच्छा बालक है।

२. जब दो वस्तुओं के बीच न्यूनता या अधिकता की तुलना होती है तब विशेषण की आधिक्यबोधक अवस्था होती है। जैसे-मोहन श्याम से अच्छा है। दोनों में मोहन अच्छा है।

आधिक्यबोधक चिन्ह 'से' और 'में' हैं। कभी कभी स्वरूप अवस्था में 'से' या 'में' के आगे 'अधिक,' या 'अधिकन्यून' इत्यादि शब्द लगाकर भी 'आधिक्यबोधक' बनालेते हैं। जैसे-राम मोहन से अधिक चतुर है। मेरा भाग उस से अधिक न्यून है।

३. जब दो से अधिक वस्तुओं में तुलना करते हैं और उन में से एक को श्रेष्ठता देते हैं तब विशेषण की अतिशय-बोधक अवस्था होती है। जैसे-विद्यार्थियों में मोहन सब से अच्छा है। रामचन्द्र सब में दानी है।

अतिशयबोधक में 'सब से' और 'सब में' लगाते हैं।

संस्कृत के शब्दों में अधिक्यबोधक अवस्था में तर और अतिशयबोधक में तम लगाते हैं। जैसे-प्राचीन से प्राचीनतर, प्राचीनतम। गुरु से गुरुतर, गुरुतम। स्त्री का, परिवार प्रिय है, पुत्र प्रियतर है और पति प्रियतम है। इत्यादि।

नोट-(१) 'सा' से बराबरी का बोध होता है। जैसे-भीम हनुमान सा बलवान पुरुष था।

(२) 'थोड़ा सा, कुछ' इत्यादि शब्दों के लगाने से न्यूनता का 'अति, अत्यन्त, अधिक, बहुत, और बहुत ही' इत्यादि शब्दों के लगाने से

अधिकता का बोध होता है। जैसे–थोड़ा सा पीला, कुछ लाल, अतिसुन्दर, अत्यन्त सुन्दर, बहुत लाभदायक, बहुत ही छोटा, इत्यादि।

(३) जब विशेष्य की अतिशयता प्रकट करनी होती है तब विशेषण को दुहरादेते हैं। जैसे–**लाल लाल** आँखें दिखाने से मैं नहीं डरूँगा। **भीनी भीनी** सुगन्धों से मन प्रसन्न होगया। **वह वह** तमाशे दिखावेंगे कि अक्ल दंग होजायगी।×

## अभ्यास।

१. तुलना किसे कहते हैं? २. 'रामचन्द्र सब में दानी है।' यदि इस वाक्य में 'सब में दानी' के बदले केवल 'दानी' आता तो क्या भेद पड़ता? ३. विशेषण कब दुहरायाजाता है? ४. 'सा' से क्या बोध होता है? ५. 'छोटा' और 'बहुत ही छोटा' में क्या भेद है?

अन्य बातें—

**१. बहुतसे परिमाणबोधक विशेषण, बहुवचन विशेष्य के साथ अनिश्चितसंख्याबोधक होजाते हैं। जैसे–थोड़े मनुष्य, बहुत लड़के, इत्यादि।**

**२. निश्चयबोधक संख्याओं के पहले 'लगभग, प्रायः इत्यादि शब्दों के लगाने से या दो पूर्णाङ्क संख्याओं को एक साथ लिखने से अनिश्चयबोधक विशेषण बनते हैं। जैसे–लगभग चालीस विद्यार्थी, प्रायः बीस लड़के, चारपाँच ग्राम, पाँचसात दिन, इत्यादि।**

**नोट**–डेढ़ दो रुपये, अढाई तीन वर्ष, इत्यादि इत्यादि प्रयोग भी इसी अर्थ में हैं। किसी पूर्णाङ्क संख्या के आगे एक लगाने से 'लगभग' का अर्थ निकलता है। जैसे–चालीस एक आदमी।

**३. बीसो, पचीसो, पचासो, हजारो इत्यादि संख्याएँ निश्चयबोधक विशेषण हैं, परन्तु जब इन के अन्त्य स्वर 'ओ' रहें तब**

× आगे द्विरुक्ति का पाठ देखो।

**अनिश्चय का बोध होता है। जैसे-बीसो आदमी आये** ( पहले मे केवल बीस ही का निश्चय था )। **बीसों आदमी आये** ( कई बीस आदमी, अनिश्चय )।

**नोट**–आजकल बीसों, पचीसों, पचासों सैकड़ों, हजारो, लाखों इत्यादि कतिपय अनिश्चयबोधक संख्याओं को छोड़, शेष दोनों, तीनों, चारों इत्यादि शब्द दोनो, तीनो, चारो के समान 'निश्चयबोधक' में भी लिखेजाते है।

**४. थोड़ेसे विशेषण अकेले भी आते हैं, ऐसी अवस्था में उन के लुप्तविशेष्य अनुमान से समझते हैं। जैसे-बापुरे बटोही पर बड़ी** कड़ी **बीती। महाराज जी ने बिछावन पर** लम्बी **तानी।**

**५. विशेष्यरहित विशेषण, संज्ञा का अर्थ देता है। जैसे-बड़ों का कहना मानो। इतने में ऐसा हुआ। जैसे को तैसे मिले। पण्डित जी आये।**

**नोट**–ऐसी संज्ञाएँ कभी जातिवाचक होती है और कभी व्यक्तिवाचक। जैसे-झूठ बोलना **पण्डितों को** उचित नहीं ( जातिवाचक ) **पण्डितजी** नहीं आये ( व्यक्तिवाचक )।

**६. कुछ विशेषण सर्वनामों की भाँति आते हैं। जैसे-सभा में** एक **( कोई ) आता है तो** एक **( कोई ) जाता है।** एक दूसरे **( आपस ) में प्रेमव्यवहार रहना चाहिये। दुविधामें** दोनो **गये, माया मिली न राम। इत्यादि।**

**७ कोई कोई विशेषण क्रियाविशेषण भी होते हैं। जैसे-राम ने सीता को** बहुत **समझाया।** एक **तुम्हारे ही दुःख से हम दुखी हैं। वह मरने से** इतना **क्यों डरता है? इत्यादि।**

**८. विशेषण का भी विशेषण होता है। जैसे-अतिशय दयालु पुरुष, बहुत बड़ा लड़का, बहुत ही हानिकारक पदार्थ, इत्यादि।**

**९. सा, नाम, नामक, सम्बन्धी, रूपी इत्यादि शब्दों को**

संज्ञा के साथ मिलाकर विशेषण बनाते हैं। 'सा' सर्वनाम के साथ भी आता है। जैसे-फूलसा शरीर, बाहुक नाम सारथी, दशरथ नामक राजा, पाठशाला सम्बन्धी काम, तृष्णारूपी नदी, इत्यादि।

१०. कभी कभी निरर्थक शब्द संज्ञा के साथ लगकर इत्यादि का अर्थ देता है, इस को निरर्थक अनुक्रमी कहते हैं। जैसे-पानी वानी पिलाओ। जूता ऊता लाओ।

११. सभी प्रकार के शब्दों से विशेषण बनते हैं—

**संज्ञा से**- धनी, पेटू, मैला, पहाड़ी, इत्यादि।

**सर्वनाम से**-जैसा, इतना, आपवाली, इत्यादि।

**विशेषण से**-लघुतर, प्राचीनतम, इत्यादि।

**क्रिया से**-पढ़नेवाला ( बालक ), खाया ( मुँह ), नहाया ( बदन ), पढ़ता ( सुग्गा ), चलती ( गाड़ी ), इत्यादि।

**अव्यय से**-भीतरी ( बातें ), बाहरी ( मनुष्य ), इत्यादि।

**नोट**-विशेष वर्णन तद्धित और कृदन्त में देखो।

१२. विशेषण के स्थान पर विशेष्य और विशेष्य के स्थान पर विशेषण रखना अनुचित है। जैसे-'वह सन्तोष होगया।' यह वाक्य अशुद्ध है, इस के बदले 'वह सन्तुष्ट होगया' या 'उसे सन्तोष होगया' लिखना उचित है।

१३. बहुत्व के अर्थ में विशेषण और विशेष्य दोनों में किसी एक ही को बहुत्वबोधक रखना उचित है। जैसे-बहुसंख्यक बालक या बालकगण, बहुतसे आदमी या आदमी लोग। ऐसी जगह 'बहुसंख्यक बालकगण' और 'बहुतसे आदमी लोग' अशुद्ध हैं।

## समानाधिकरणशब्द (Words in Apposition).

किसी शब्द का अर्थ स्पष्ट करने केलिये जो शब्द आता है

उसे समानाधिकरण शब्द कहते हैं। जैसे-मैं रामप्रसाद इकरार करता हूँ। इस वाक्य में मैं और रामप्रसाद दोनों आपस में समानाधिकरण हैं, क्योंकि मैं शब्द विशेषण के समान 'रामप्रसाद' संज्ञा की व्यापकता को बाँध नहीं देता, बल्कि यहाँ रामप्रसाद शब्द मैं के अर्थ को स्पष्ट करता है।

जो विशेषण संज्ञा की व्यापकता को नहीं बाँधता उसे समानाधिकरण विशेषण कहते हैं। जैसे-प्रतापी भोज को कौन नहीं जानता! इस वाक्य में प्रतापी शब्द भोज के अर्थ को केवल स्पष्ट करता है। 'भोज' और 'प्रतापी भोज' एक ही व्यक्ति के सूचक हैं।

व्यक्तिवाचक के विशेषण और जातिवाचक के साधारण धर्म सूचित करनेवाले विशेषण, समानाधिकरण विशेषण होते हैं जैसे-पतिव्रता सीता की जीवनी पढ़ो। ठंढी बर्फ, काला कौआ, मूक पशु, अबोध बच्चा, इत्यादि।

पुरुषवाचक और निजवाचक सर्वनाम भी समानाधिकरण होते हैं। जैसे-मैं रामप्रसाद इकरार करता हूँ। लड़की आप आई थी।

## अभ्यास।

१. नीचे लिखे प्रत्येक जोड़ में क्या भेद है?

सारा देश-सारे देश। पाँच ग्राम-चार पाँच ग्राम। चालीस आदमी चालीस एक आदमी। पचासो आदमी-पचासों आदमी।

२. नीचे लिखे वाक्यों को शुद्ध करो।

बीस विद्यार्थी परीक्षा में गये थे। बीसों उत्तीर्ण होगये। माली ने सब पेड़ को काटडाला। सैकड़ो बार हम ने समझाया। बहुसंख्यक मनुष्यगण यहाँ आये थे। बहुतसे आदमीलोगों को हम ने देखा था।

३. नीचे लिखे वाक्यों में विशेषण, विशेषण के भेद और तुलना बताओ।

बुरे आदमी का कोई मनुष्य मान नहीं करता। सच्ची बात कहने से कभी डरना न चाहिये। आठ बुरे आदमियों ने दोनों ग्रामों को लूटलिया। राम का दूसरा बेटा धीरे धीरे पढ़ता है। मोहन रामसा तेज है। श्याम सब से तेज है। यह पुस्तक उस से अच्छी है।

४. दो ऐसे वाक्य कहो, जिन में परिमाणबोधक विशेषण प्रयोग में अनिश्चितसंख्याबोधक बनगये हों। ५. दो ऐसे वाक्य बताओ जिन में विशेषण बिना विशेष्य के आये हों। ६. 'पण्डित जी आये।' इस वाक्य में 'पण्डित जी' कौन संज्ञा है? ७. चार ऐसे वाक्य कहो, जिन में विशेषण क्रियाविशेषण होकर आये हों। ८. किन किन शब्दभेदों से विशेषण बनते हैं? उदाहरण दो। ९. संज्ञा में किन किन शब्दों के लगाने से वह विशेषण हो जाती है? १०. विशेषण संज्ञा को क्या करता है? ११. जो विशेषण संज्ञा की व्यापकता को नहीं बाँधता उसे क्या कहते हैं? १२. समानाधिकरण शब्द किसे कहते हैं? १३. समानाधिकरण शब्द और विशेषण में क्या भेद है? १४. समानाधिकरण विशेषण कौन कौन होते हैं? १५. कौन कौन सर्वनाम समानाधिकरण होते हैं? १६. प्रयोग के अनुसार कुछ विशेषण सर्वनाम की भाँति भी आते हैं, उदाहरण दो।

## पदच्छेद (Parsing).

**विशेषण के पदच्छेद में संज्ञा ही के समान सब बातें कहनीपड़ती हैं, अर्थात् विशेषण, विशेषण के भेद, लिङ्ग, वचन, कारक आदि और विशेष्य।**

**उदाहरण–इस** पत्र में लिखा है। **चौथे** बालक ने **दीन** मनुष्यों को **थोड़ा** आटा दिया था।

**इस**–विशेषण, सार्वनामिक संकेतवाचक, पुल्लिङ्ग, एकवचन, अधिकरण कारक, इस का विशेष्य 'पत्र' है।

**चौथे**–विशेषण, क्रमवाचक (संख्याबोधक का भेद), पुल्लिङ्ग, एकवचन, कर्त्ताकारक, इस का विशेष्य बालक है।

**दीन**–विशेषण, गुणबोधक, पुल्लिङ्ग, बहुवचन, सम्प्रदानकारक, इस का विशेष्य 'मनुष्य' है।

**थोड़ा**-विशेषण, परिमाणबोधक, पुल्लिङ्ग, एकवचन इस का विशेष्य ' आटा ' है।

## अभ्यास ।

नीचे लिखे वाक्यों में संज्ञाओं, सर्वनामों और विशेषणों का पदनिर्देश करो-

राम का बड़ा बेटा आप आया था। प्रतापी भोजको कौन नहीं जानता ! दुविधा में दोनों गये, माया मिली न राम। मोहन रामसा तेज है। बुरे आदमी का कोई मनुष्य मान नहीं करता।

## क्रिया ( Verbs ).

**'ना' अन्तवाला शब्द, जिससे किसी व्यापार का बोध हो, क्रिया का साधारण रूप है। जैसे-आना, खाना, जाना, पीना, पढ़ना, लिखना, इत्यादि ।**

**नोट**-यदि व्यापार का बोध न हो तो ना अन्तवाले शब्द, क्रिया नहीं कहला सकते। जैसे-सोना ( एक द्रव्य ), कोना, दाना, नाना, अंगना, पटना, भगिना, इत्यादि । ×

**क्रिया का साधारण रूप क्रियार्थक संज्ञा भी कहलाता है। जैसे-यहाँ का ' रहना ' हमें पसन्द नहीं। मेरे ' खानेपीने ' का कोई ठिकाना नहीं। इत्यादि।** *

**क्रिया के साधारण रूप के ' ना ' का लोप करके जो शेष रहता है, वह क्रिया का धातु है। क्रिया के सब रूपों में धातु सदा अटल रहता है। जैसे-पढ़, लिख, जा, पी, खा, आ, इत्यादि ।**

**नोट**-धातुओं के दो अर्थ हैं-**व्यापार** और **फल**। जैसे-गुरुने पुस्तक पढ़ी। इस वाक्य में पढ़ने का **व्यापार** गुरु करता है और पढ़ने का **फल**

---

× ' बेलना ' संज्ञा और क्रिया दोनों है। जैसे-यह बेलना चन्दन का है. इस से रोटियाँ बेलीजाती हैं।

* संज्ञा होने के कारण इसकी कारकरचना भी होती है। यह संज्ञा कृदन्तीयभाववाचक का एक भेद है। ( आगे देखो )।

पुस्तक पर पड़ता है। ' राम सोता है। ' इस वाक्य में सोने का व्यापार राम करता है और सोने का फल भी उसी पर पड़ता है अर्थात् वही सोता है।

## क्रिया के भेद ( Classes of Verbs ).

क्रियाओं के दो भेद हैं–सकर्मक और अकर्मक। जिस में कर्म लग सके अर्थात् जिस क्रिया का फल कर्त्ता को छोड़ कर्म पर पड़े उसे ' सकर्मक क्रिया ' कहते हैं। जैसे–" गुरु ने लड़कों को पढ़ाया। हम राम को देखते हैं। मोहन ने श्याम को मारा होगा। " इन वाक्यों में कर्म आये हैं जिन पर क्रियाओं के फल पड़ते हैं। पहले वाक्य में ' पढ़ाया ' क्रिया का व्यापार गुरु में है और पढ़ाने के व्यापार का फल गुरु को छोड़ ' लड़कों ' पर पड़ता है अर्थात् पढ़ाने के कार्य लडकों पर किये गये हैं, इसलिये ' पढ़ाया ' क्रिया सकर्मक हुई। इसी प्रकार ' देखते हैं ' और 'मारा होगा' भी सकर्मक क्रियाएँ हैं।

जिस में कर्म नहीं लग सके अर्थात जिस क्रिया का व्यापार और फल दोनों कर्त्ता ही में रहें उसे अकर्मक क्रिया कहते हैं। जैसे–" राम सोता है। हम हँसते थे। " इन वाक्यों में कर्म नहीं आये हैं। पहले वाक्य में सोने का व्यापार राम करता है और सोता भी वही है अर्थात् सोने का काम और सोना दोनों कर्त्ता ही में हैं, इसलिये ' सोता है ' क्रिया अकर्मक हुई। इसी प्रकार ' हँसते थे ' अकर्मक क्रिया है।

कुछ क्रियाएँ अकर्मक और सकर्मक दोनों होती हैं। जैसे–उस का सिर खुजलाता है ( अकर्मक )–वह सिर को खुजलाता है ( सकर्मक )। जी घबराता है ( अ० )– विपद् मुझे घबराती है ( स० )। आप का जी ललचाता है ( अ० )– वह असबाब की खरीदारी के लिये श्याम को ललचाता है ( स० )। बूँद बूँद करके तालाब भरता है ( अ० )–प्यारी ने आँखें भरके कहा ( स० )।

सकर्मक क्रिया—

बहुतेरी सकर्मक क्रियाएँ केवल एक कर्म लेती हैं। जैसे—कुत्ते ने लड़के को काटा।

कई सकर्मक क्रियाएँ दो कर्म लेती हैं, क्योंकि एक कर्म से उनके अर्थ पूर्ण नहीं होते, ऐसी क्रियाएँ द्विकर्मक कहलाती हैं। जैसे—उस ने नंगों को वस्त्र दिये। मैं ने उस को एक रीति बतलाई। देना, बतलाना, कहना, सिखाना, पढ़ाना, पूछना इत्यादि द्विकर्मक क्रियाएँ हैं। द्विकर्मक क्रिया का पहला कर्म वस्तुबोधक और दूसरा प्राणिबोधक होता है। वस्तुबोधक को मुख्यकर्म और प्राणिबोधक को गौणकर्म कहते हैं। ( पीछे कारकप्रकरण देखो। )

कई सकर्मक क्रियाएँ ऐसी हैं, जो एक कर्म लेती हैं और कुछ शब्द अपने अर्थ पूर्ण करने केलिये चाहती हैं, ऐसी क्रियाएँ अपूर्ण सकर्मक कहलाती हैं। जैसे—सरकार ने धावले को जज बनाया। मैं ने उसे स्वतन्त्र करदिया। राम उस चोर को दण्ड दिलाना चाहता है। सकर्मक क्रिया की पूर्ति 'कर्म-पूर्ति' कहलाती है। उदाहरण के वाक्यों में 'जज,' 'स्वतन्त्र' और 'दण्ड दिलाना' ये तीनों पूर्तियाँ हैं।

**नोट**—जब ये क्रियाएँ पूर्ति नहीं चाहतीं तब अपूर्ण भी नहीं कहलातीं जैसे—कुम्हार घड़ा बनाता है। विद्यार्थी पाठ समझते हैं।

जब कोई अकर्मक क्रिया अपने ही धातु से बना हुआ या उस से मिलता जुलता सजातीय कर्म चाहती है तब वह सकर्मक कहलाती है। जैसे—राम प्रतिदिन एक लम्बी दौड़ दौड़ता है। मेरी सेना अच्छी लडाई लड़ती है।

अकर्मक क्रिया—

अकर्मक क्रियाएँ दो प्रकार की होती हैं—पूर्ण अकर्मक और अपूर्ण अकर्मक।

पूर्ण अकर्मक वह है जिसके कहने से पूरा अर्थ प्रतीत हो। जैसे-मैं सोता हूँ।

अपूर्ण अकर्मक वह है जो पूर्ण अर्थ केलिये पूर्ति की अपेक्षा करे। जैसे वह मनुष्य बीमार होगया।

होना, बनना, दिखना, निकलना, कहलाना, पड़ना, रहना इत्यादि अपूर्ण अकर्मक हैं *। अकर्मक क्रिया की पूर्ति को उद्देश्यपूर्ति कहते हैं।

**नोट**–ये क्रियाएँ जब पूर्ति नहीं चाहतीं तब अपूर्ण भी नहीं कहलातीं। जैसे-ईश्वर है। सवेरा हुआ। चाँद दिखाईदेता है। सूरज निकला। इत्यादि

यदि कर्म की विवक्षा न रहे अर्थात् क्रिया का केवल कार्य मात्र ही प्रकट हो तो सकर्मक क्रिया भी अकर्मक सी होजाती है। जैसे-ईश्वर की कृपा से बहरा सुनता है और गूँगा बोलता है।

## अभ्यास।

१. धातु किसे कहते हैं? २. धातुओं के कौन कौन अर्थ हैं? समझाओ। ३. क्रियार्थक संज्ञा किसे कहते हैं? ४. सकर्मक क्रिया कब अकर्मक होती है? उदाहरण दो। ५. अकर्मक क्रिया कब सकर्मक होती है? उदाहरण दो। ६. कौन कौन क्रियाएँ अकर्मक और सकर्मक दोनों होती हैं? ७. अपूर्ण सकर्मक किसे कहते हैं? उदाहरण दो। ८. अपूर्ण अकर्मक किसे कहते हैं? उदाहरण दो। ९. द्विकर्मक क्रिया किसे कहते हैं? १०. कर्मपूर्ति और उद्देश्यपूर्ति में क्या भेद है? ११. पाँच ऐसे वाक्य बनाओ, जिनकी क्रियाएँ अपूर्ण अकर्मक हों। १२. दो ऐसे वाक्य बनाओ, जिन की अपूर्ण अकर्मक क्रियाओं से पूर्णता का अर्थ निकले।

---

* कियाजाना, बनायाजाना, समझाजाना, पायाजाना और रक्खाजाना इत्यादि संयुक्त क्रियाएँ भी अपूर्ण हैं। जैसे-मेरा भाई राजा बनायागया। कौआ चालाक समझाजाता है। यह बात झूठी पाईगई। लड़के होशियार कियेजायँगे। बच्चे का नाम मैथिलीशरण रक्खाजायगा।

## वाच्य ( Voices ).

क्रिया के तीन वाच्य हैं-कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य और भाववाच्य।

यदि कर्त्ता के अनुसार क्रिया के लिङ्ग, वचन आदि हों तो वह कर्तृवाच्य कहलाती है। जैसे-राम पुस्तक पढ़ता है। सीता ग्रन्थ पढ़ती है।

**नोट**-"कलम नहीं चलती। भोजन बनता है। फल पकते हैं। मेह बरसता है। कपड़े भीगते हैं। पानी बहता है।" ऐसे वाक्यों में कर्म करनेवाला कर्त्ता नहीं बतायाजाता और दिखायाजाता है कि काम आप से आप होता है। ऐसी क्रियाएँ वास्तव में **कर्मकर्तृवाच्य** हैं।

यदि कर्म के अनुसार क्रिया के लिङ्ग वचन आदि हों तो वह क्रिया कर्मवाच्य कहलाती है। जैसे-सीता ने भात खाया। राम ने रोटी खाई। मोहन से पुस्तक पढ़ीजाती है। राम से रोटी खाईगई।

यदि कर्त्ता या कर्म के अनुसार क्रिया के लिङ्ग वचन आदि न हों, बल्कि वह सदा एकवचन, पुल्लिङ्ग और अन्यपुरुष में रहे तो वह क्रिया भाववाच्य कहलाती है। जैसे-रानी ने सहेलियों को बुलाया। मुझसे सोया नहीं जाता। आयाजाय।

कर्तृवाच्य के कर्त्ता में और कर्मवाच्य के कर्म में कोई चिन्ह नहीं लगता। भाववाच्य के कर्त्ता में ने और कर्म में को लगाते हैं।

कर्मवाच्य और भाववाच्य के कर्त्ता में ने लाते हैं, परन्तु इस का अपवाद, 'खाजा' इत्यादि जा धातु से युक्त 'संयुक्त धातुओं' के प्रयोगों में पायाजाता है। ऐसे धातुओं के साथ कर्त्ता में ने के बदले 'से' लगाते हैं। जैसे-'मैं खागया' इसका कर्मवाच्य 'मुझ से खायागया' है न कि 'मुझ ने खायागया'।

खायागया ' खाजा इस संयुक्त धातु का कर्मवाच्य है, मूल धातु ' खा ' का नहीं।

कर्मवाच्य क्रिया केवल सकर्मक होती है, परन्तु कर्तृवाच्य और भाववाच्य क्रियाएँ अकर्मक और सकर्मक दोनों होती हैं।

## अभ्यास।

१. वाच्य कितने प्रकार के होते हैं? २. ' कलम नहीं चलती। फल पकते हैं।' इन वाक्यों में क्रियाएँ किस वाच्य में हैं? ३. कर्मवाच्य और भाववाच्य में क्या भेद है? ४. ' से ' चिन्ह किस वाच्यवाली क्रिया के कर्त्ता में आता है? ५. ' मुझ से रोटी खाईगई।' इस वाक्य में क्रिया किस वाच्य में है और यह किस क्रिया से बनी है? कर्मवाच्य क्रिया अकर्मक होती है या सकर्मक? उदाहरण दो।

## काल ( Tenses ).

क्रिया के करने में जो समय लगता है उसे काल कहते हैं।

काल के तीन भेद हैं-भूत, वर्तमान और भविष्यत्।

जिस से बीता हुआ समय जानाजाय उसे भूतकाल कहते हैं। जैसे-मैं ने खाया। राम ने खाया है। तू ने खाया था। सीता खाती थी। मोहन ने खायाहोगा। यदि श्याम नहीं खाता तो भात बचजाता।

जिस का आरम्भ होचुका हो, पर समाप्ति नहीं हुई हो उसे वर्तमानकाल कहते हैं। जैसे-मोहन पढ़ता है। राम पढ़ता होगा।

आनेवाले समय को भविष्यत्काल कहते हैं। जैसे-राम पुस्तक पढ़ेगा। वे पढ़ें।

भूतकाल—

भूतकाल के ६ भेद हैं-सामान्यभूत, आसन्नभूत, पूर्णभूत, अपूर्णभूत, सन्दिग्धभूत और हेतुहेतुमद्भूत।

१. जिस से भूतकाल की सामान्यता समझीजाती है, कोई विशेषता नहीं उसे सामान्यभूतकाल की क्रिया कहते हैं। जैसे-राम बैठा। वह आया। मैं ने पढ़ा। श्याम कलकत्ते गया।

२. जिस से जानपड़ता है कि काम भूतकाल में आरम्भ होकर अभी समाप्त हुआ है उसे आसन्नभूतकाल की क्रिया कहते हैं। जैसे-मैं ने अभी भोजन किया है। वह बाज़ार से आया है। तू ने मुझे यह बात कही है।

३. जिस से जानपड़ता है कि काम बहुत ही पहले पूर्ण हुआ उसे पूर्णभूतकाल की क्रिया कहते हैं। जैसे-श्याम आया था। मैं ने गत वर्ष परीक्षा दी थी। मुझे पिता जी से भेंट हुई थी।

४. भूतकाल की जो क्रिया पूरी नहीं हुई उसे अपूर्णभूत-काल की क्रिया कहते हैं। जैसे-वह खाता था। मैं पुस्तक पढ़ता था।

**नोट**-जिस अपूर्ण भूत का होतारहना उसी क्षण जानपड़े, उसे **तात्कालिक भूत** कहते हैं। जैसे-मैं खारहा था। वह पुस्तक पढ़रहा था।

५. जिस के होने में सन्देह विदित हो उसे सन्दिग्ध भूतकाल की क्रिया कहते हैं। जैसे-मैं ने लिखा होगा। श्याम-लाल आया होगा।

६. जिस क्रिया में कार्य और कारण का फल भूतकाल का कहना होता है उसे हेतुहेतुमद्भूतकाल की क्रिया कहते हैं। जैसे-धन रहने पर मैं अवश्य पढ़ता। यदि परीक्षा देते तो अवश्य उत्तीर्ण होते। वह जाता तो खाना पाता। *

---

* कार्यकारण का सम्बन्ध भविष्यत् और वर्तमान में भी पायाजाता है। जैसे-पैसा होगा तो वस्तु खरीदेंगे। पढ़ता है तो विद्वान होता है। वह जाय तो भोजन पावे।

वर्तमानकाल—

**वर्तमानकाल के दो भेद हैं-सामान्यवर्तमान और सन्दिग्ध-वर्तमान।**

**१. जिस से वर्तमानकाल की सामान्यता समझीजाती है उसे सामान्यवर्तमानकाल की क्रिया कहते हैं। जैसे-राम खाता है। मैं पढ़ता हूँ। तू लिखता है। सूर्य्य दिन में और चन्द्रमा रात में उगते हैं।**

**नोट**-जिस वर्तमानकालिक क्रिया का होतारहना उसी क्षण जानपड़ता है उसे **तात्कालिकवर्तमानकाल** की क्रिया कहते हैं। जैसे-राम खारहा है। मैं पढ़रहा हूँ। तू लिख रहा है। (यह सामान्यवर्त्तमान का ही भेद है।)

**२. जिस वर्तमानकालिक क्रिया से सन्देह प्रकट हो उसे संदिग्धवर्तमानकाल की क्रिया कहते हैं। जैसे-राम खाता होगा। हम पढ़ते होंगे। तुम लिखते होगे।**

भविष्यत्काल—

**भविष्यत्काल के दो भेद हैं-सामान्यभविष्यत् और सम्भाव्यभविष्यत्।**

**जिस क्रिया से भविष्यत् काल की सामान्यता समझीजाय उसे सामान्य भविष्यत् काल की क्रिया कहते हैं। जैसे-मैं करूँगा। तू लड़ेगा। वह बैठेगा।**

**यदि भविष्यत्काल में काम करने या होने की केवल इच्छामात्र समझीजाय, चाहे वह हो या न हो तो उसे सम्भाव्य भविष्यत् काल की क्रिया कहते हैं। जैसे-मैं बैठूँ। तू बैठे। वे बैठें। तू खावे।**

**नोट**-इसका दूसरा नाम **सम्भावना** भी है। यह क्रिया कभी कभी धातुरूप में भी आती है। जैसे-यदि आना तो हम से मिलना।

विधि ( आज्ञा )–

**विधि से आज्ञा का बोध होता है । जैसे–आओ, आइये, आइयेगा, आइयो । इन उदाहरणों में 'आओ' साधारणविधि, 'आइये' * आदरविधि, 'आइयेगा' प्रार्थनाविधि और 'आइयो' परोक्षविधि है ।**

**नोट**–( १ ) कहीं केवल धातु ही विधि का अर्थ देता है। जैसे–माता, थोड़ा पानी **देना** । तुम प्रतिदिन दूध **पीना** । 'लगा कहने चल भाग रे फिर न **आना** । मियाँ मैं भी चलता हूँ टुक रहके **जाना** ।'

( २ ) विधि में कर्त्ता 'तू और तुम' प्रायः लुप्त रहते हैं ।

पूर्वकालिक—

**जब कोई कर्त्ता एक क्रिया समाप्त करके दूसरी क्रिया किसी काल में करता है तब पहली क्रिया पूर्वकालिक कहलाती है । जैसे–'चोर** उठभागा । **राम** खाके **सोता था । वह** पढ़कर **जाता है । मैं** लाकर **के जाऊँगा ।' यह क्रिया अकेली प्रयोग में नहीं आती, दूसरी क्रिया के साथ आती है ।**

**पूर्वकालिक के चिन्ह '०, के, कर और करके' हैं ।**

**नोट**–" लड़के **दौड़ते दौड़ते** थकगये । ईश्वर की माया को लोग **सोचते** और **विचारते** ही रहते हैं, परन्तु उस का भेद किसी को पता नहीं लगता । **खाया** मुँह **नहाया** बदन नहीं छिपता । कृष्ण **आयेहुए** रथ

---

* चाह ( चाहना ) धातु से बना 'चाहिये' आदरविधि का अर्थ कदाचित् ही देता है । 'तुम खाओ' के बदले आदरविधि में 'आप खाइये' बोलते हैं, परन्तु 'तुम चाहो' के बदले 'आप चाहिये' प्रायः नहीं बोलते । "मुझे एक पुस्तक चाहिये–आप को जाना चाहिये" इत्यादि वाक्य बोलेजाते हैं । इन वाक्यों में 'चाहिये' का प्रयोग क्रियाविशेषण के समान है और उसके आगे होना क्रिया लुप्त दिखाईदेती है । ऐसे वाक्यों में उद्देश्य ( कर्त्ता ) सम्प्रदान कारक में रहता है और कर्म या क्रिया का साधारण रूप ही कर्त्ता सा दीख पड़ता है । ( आगे वाक्य प्रकरण देखो ) ।

पर शीघ्र बैठगये। दाता से बिना **दिये** रहा नहीं जाता **बैठे बैठे** मन नहीं लगता।" इन वाक्यों में **मोटे अक्षरों** में छपे अंश क्रिया ही से बने हैं, परन्तु वे विशेषण या क्रियाविशेषण हैं ( आगे कृदन्त और तद्धित प्रकरण देखो। )

## प्रकार ( Moods ).

**सभी क्रियाओं के प्रकारकृत तीन भेद हैं—साधारण, सम्भाव्य और आज्ञार्थक ( विधि )।**

**१. साधारण अवस्था की क्रिया को ' साधारण क्रिया ' कहते हैं। साधारण क्रिया में सम्भव या आज्ञा नहीं पाईजाती। जैसे–मैं ने खाया। तुम कहाँ जाते हो ?**

**२. जिस क्रिया से सम्भव अर्थात् ' अनिश्चय, इच्छा, या संशय ' पायाजायं उसे सम्भाव्य क्रिया कहते हैं । जैसे– यदि** हम खाते थे **तो आप क्यों नहीं ठहरगये ? धन रहता तो वह अवश्य** पढ़ता। **मैं** ने खाया होगा **तो केवल भात ही। मैं वहाँ** जाऊं **तो क्या मिलेगा ?**

**नोट**–हेतुहेतुमद्भूत, सम्भाव्यभविष्यत् और सन्दिग्धक्रियाएँ इसी श्रेणी के हैं। ' यदि ' और इसी अर्थ के अन्य शब्दों के साथ शेष क्रियाएँ भी सम्भाव्य होजाती हैं।

**३. आज्ञार्थक ( विधि ) से आज्ञा, उपदेश और प्रार्थना-सूचक क्रियाओं का बोध होता है। जैसे-यहाँ से जाओ। भलाई कियाकरो। कृपा करके पत्र का उत्तर अवश्य दीजिये।**

### अभ्यास ।

१. काल किसे कहते हैं ? २. 'खाता था' और 'खारहा था' में क्या भेद है ? ३. 'पढ़ता हूँ' और 'पढ़ रहा हूँ' में क्या भेद है ? ४. भविष्यत् काल के कितने भेद हैं ? प्रत्येक का लक्षण कहो। ५. 'चाहिये' क्या है ? उदाहरण दो। ६. पूर्वकालिक क्रिया किस काल में होती है ? ७. ' आइये, आइयो और आओ' में

क्या भेद है ? ८. क्रियाओं के प्रकारकृत कितने भेद हैं ? ९. किन किन कालों की क्रियाएँ सम्भाव्य होती हैं ? १०. 'सूर्य दिन में और चन्द्रमा रात में रहाहे हैं।' क्या यह वाक्य शुद्ध है ? क्यों ?

## क्रियाओं के हेरफेर।

क्रियाओं में भी लिङ्ग, * वचन और पुरुष होते हैं। जैसे—मैं पढ़ता हूँ। हम पढ़ती हैं। तू बैठा। तुम बैठी। वह आवेगा वह आवेगी। इत्यादि।

ने चिन्हयुत कर्त्ता की क्रिया, कर्म चिन्हरहित हो तो कर्म के लिङ्ग, वचन आदि के अनुसार और कर्म चिन्हसहित हो तो सदा एकवचन, पुल्लिङ्ग और अन्यपुरुष में होती है। ( पीछे वाच्य प्रकरण देखो। )

पहले लिख आये हैं कि ने चिन्ह कर्मवाच्य और भाववाच्य की क्रियाओं में कर्त्ता के आगे आता है। यहाँ इसे यों भी लिखते हैं कि ने चिन्ह केवल सकर्मक क्रिया के सामान्य, आसन्न, पूर्ण और सन्दिग्ध भूतकालों में कर्त्ता के आगे आता है। ( विशेष वर्णन आगे मिलेगा )

---

* क्रिया में लिङ्ग भेद आजाना अत्यन्त आश्चर्य है, क्योंकि यद्यपि क्रिया को विशेषणत्व संस्कृत में भी माना है, तथापि उसे लिङ्गद्योतक किसी ने नहीं माना। यहाँ तक कि प्राकृत में भी 'एसा आ अच्छइ–एसो आ अच्छइ' इत्यादि ही होते हैं। सूक्ष्मविचार से जानपड़ता है कि संस्कृत के कृदन्त ने क्रिया में लिङ्ग होते होते 'क्रियापद' में भी लिङ्गविकार होगया। जैसे हसन्ती अस्ति = हँसती है। हसन् अस्ति = हँसता है। नपुंसक तो हिन्दी में है ही नहीं। फिर सामान्यजनों की बोली के परिवर्तन से था–थी, गा–गी इत्यादि भेद भी होगये। — श्री पण्डित अम्बिकादत्त व्यास।

ऊपर लिखे कारणों से क्रिया के भिन्न भिन्न रूप होते हैं इसलिये क्रिया की रूपरचना नीचे बताईजाती है।

## क्रियाओं के रूप (Conjugations).

रीतियां --

सभी क्रियाएँ धातु से बनती हैं, परन्तु धातु में नाममात्र के हेरफेर करने से सामान्य भूत और हेतुहेतुमद्भूत क्रियाएँ बनती हैं। जैसे-बैठ (धातु), बैठ+आ=बैठा (सामान्य भूत), बैठ+ता=बैठता (हेतुहेतुमद्भूत)।

१. सामान्यभूत से आसन्नभूत, पूर्णभूत और सन्दिग्ध भूतकालों की क्रियाएँ बनती हैं। जैसे-बैठा+हूँ=बैठा हूँ (आसन्नभूत), बैठा+था=बैठा था (पूर्णभूत), बैठा+होगा=बैठा होगा (सन्दिग्धभूत)

२. हेतुहेतुमद्भूत से अपूर्णभूत, सामान्यवर्तमान और सन्दिग्धवर्तमानकाल की क्रियाएँ बनती हैं। जैसे-बैठता+था=बैठता था (अपूर्णभूत), बैठता+हूँ=बैठता हूँ (सामान्य वर्तमान), बैठता+होगा=बैठता होगा (सन्दिग्धवर्तमान)।

३. धातु से बननेवाली शेष क्रियाएँ। जैसे बैठ + ०= बैठ (विधि, मध्यमपुरुष, एकवचन), बैठ + ऊँ=बैठूँ (सम्भाव्यभविष्यत्), बैठूँ+गा=बैठूँगा (सामान्यभविष्यत्), बैठ+ ०, के, कर या करके=बैठ, बैठके, बैठकर, बैठकरके (पूर्वकालिक)।

नोट-(१) विधि को छोड़ शेष क्रियाओं के जितने रूप ऊपर बताये-गये हैं, वे सब उत्तमपुरुष, एकवचन और पुल्लिङ्ग में हैं।

(२) नीचे क्रियावृक्ष दियाजाता है-




## अभ्यास ।

१. किन किन कारणों से क्रिया के रूपों में हेरफेर होता है ? २. हेतुहेतुमद्भूत से कौन कौन क्रियाएँ बनती हैं ? उदाहरण दो । ३. सामान्यभूत से कौन कौन क्रियाएँ बनती हैं ? उदाहरण दो । ४. पूर्वकालिक क्रिया कैसे बनाते हैं ? ५. सामान्यभूत और हेतुहेतुमद्भूत क्रियाएँ कैसे बनती हैं ? उदाहरण दो ।

---

* मध्यमपुरुष एकवचन रूप । ( वास्तव में यही रूप विधि का भी है ) ।

## रूपरचना ( विस्तृत )।

### ( १ )

### सामान्यभूत और इस से बननेवाली क्रियाएँ।

( सामान्यभूत, आसन्नभूत, पूर्णभूत और सन्दिग्धभूत )

१. सामान्यभूत—**धातुओं के अन्तिम स्वरों में अ के बदले और ऊ के आगे एकवचन में** आ **और बहुवचन में** ए **तथा शेष स्वरों के आगे एकवचन में** या **और बहुवचन में** ये **लाने से पुल्लिङ्ग और सभी केलिये एकवचन में** ई **और बहुवचन में** ईं **लाने से स्त्रीलिङ्ग सामान्यभूत की क्रियाएँ बनती हैं। प्रत्यय जोड़ने के पहले धातुओं के अन्त्य स्वरों में ई × और ए को** इ **से तथा ऊ को** उ **से बदलदेते हैं। जैसे-बैठ से बैठा-बैठे, बैठी-बैठीं। खा से खाया-खाये, खाई-खाईं। पी से पिया-पिये, पी-पीं। छू से छुआ-छुए, छुई-छुईं। दे से दिया-दिये, दी-दीं। सो से सोया-सोये, सोई-सोईं। इत्यादि।**

**नोट**-( १. ) 'सोआ, धोआ, रोआ,' ये रूप भी प्रयोग में हैं

( २. ) 'हो ( होना ), जा (जाना) और कर (करना)' ये धातु अनियमित हैं। जैसे-हो से हुआ-हुए, हुई-हुईं। जा से गया-गये, गई-गईं। कर से किया-किये, की-कीं।

( ३ ) मर ( मरना ) से मरा और मुआ दोनों रूप बनते हैं।

☞ ( १ ) कोई कोई स्त्रीलिङ्ग में आई, खाई, गई, दी इत्यादि को आयी, खायी, गयी, दियी ( दिई ) इत्यादि लिखते हैं, परन्तु यह रीति अनुचित प्रतीत होती है। इससे 'य' अनुच्चरित वर्ण का दोष देवाक्षर की पवित्र वर्णमाला पर लगता है। हाँ, संस्कृत शब्दों को-जो संस्कृत व्याकरण से शुद्ध हैं-लिखना अनुचित नहीं। जैसे-धराशायी, सामयिक, दायित्व, निराश्रयी, इत्यादि।

---

× प्रस्तुत है पय पियो, उठो, नवजीवन से जियो, उठो ( श्रीमैथिली शरण गुप्त )

(२) 'हुआ' के बदले हुवा और हुया तथा 'हुए' के स्थान में हुये प्रयोग भी त्याज्य हैं।

**२. आसन्नभूत–अकर्मक धातु की सामान्यभूतकालिक क्रियाओं के आगे वचन और पुरुष के अनुसार 'हूँ–हैं, है–हो, है–हैं' के लगाने से और सकर्मक धातु की सामान्यभूतकालिक क्रियाओं के आगे है–हैं के लगाने से आसन्नभूतकालिक क्रियाएँ बनती हैं।**

**३. पूर्णभूत–सामान्यभूतकालिक क्रियाओं के आगे लिङ्ग और वचन के अनुसार था–थे, थी–थीं के लगाने से पूर्णभूतकाल की क्रियाएँ बनती हैं।**

**४. सन्दिग्धभूत–सामान्यभूतकालिक क्रियाओं के आगे लिङ्ग और वचन के अनुसार होगा–होंगे, होगी–होंगी के लगाने से सन्दिग्धभूतकाल की क्रियाएँ बनती हैं, परन्तु मध्यमपुरुष के बहुवचन में अर्द्धानुस्वाररहित होगे और होगी लगाते हैं।**

**नोट**–होऊँगा, हूँगा, होवेगा, होवेंगे, होओगे, होयँगे, होयेंगे इत्यादि रूप भी प्रयोग में आते हैं, परन्तु सरलता और अधिक प्रचार के कारण हम ने थोड़े से रूप प्रयोग किये हैं।

## ( १ ) रूपावली

### अकर्मक क्रिया।

### बैठना ( बैठ धातु )।

कर्त्ता पुल्लिङ्ग। कर्त्ता स्त्रीलिङ्ग।

### ( १ ) सामान्यभूत।

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन | एकवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठा | हम बैठे। | मैं बैठी | हम बैठीं। |
| म० | तू बैठा | तुम बैठे। | तू बैठी | तुम बैठीं। |
| अ० | वह बैठा | वे बैठे। | वह बैठी | वे बैठीं। |

## ( २ ) आसन्नभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठा हूँ | हम बैठे हैं। | मैं बैठी हूँ | हम बैठी + हैं। |
| म० | तू बैठा है | तुम बैठे हो। | तू बैठी है | तुम बैठी हो |
| अ० | वह बैठा है | वे बैठे हैं। | वह बैठी है | वे बैठी हैं। |

## ( ३ ) पूर्णभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठा था | हम बैठे थे। | मैं बैठी थी | हम बैठी थीं। |
| म० | तू बैठा था | तुम बैठे थे। | तू बैठी थी | तुम बैठी थीं। |
| अ० | वह बैठा था | वे बैठे थे। | वह बैठी थी | वे बैठी थीं। |

## ( ४ ) सन्दिग्धभूत ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठा होगा | हम बैठे होंगे। | मैं बैठी होगी | हम बैठी होंगी। |
| म० | तू बैठा होगा | तुम बैठे होगे। | तू बैठी होगी | तुम बैठी होगी। |
| अ० | वह बैठा होगा | वे बैठे होंगे। | वह बैठी होगी | वे बैठी होंगी। |

## सकर्मक क्रिया ।

## लिखना ( लिख धातु )

## ( १ ) सामान्यभूत ।

**कर्म पुल्लिङ्ग—**

एकवचन—मैं ने-हम ने, तूने—तुम ने, उस ने—उन्हों ने ग्रन्थ लिखा
बहुवचन— ,, ,, ,, ग्रन्थ लिखे।

**कर्म स्त्रीलिङ्ग—**

एकवचन—मैं ने-हम ने, तू ने-तुम ने, उस ने-उन्हीं ने पुस्तक लिखी
बहुवचन— ,, ,, ,, पुस्तकें लिखीं।

---

+ नियमानुसार बैठीं हैं, बैठीं हों इत्यादि रूप उचित हैं, परन्तु भद्देपन के कारण प्रयोग में नहीं आते।

## ( २ ) आसन्नभूत ।

कर्म पुल्लिङ्ग—

एक०—मैं ने—हम ने, तू ने—तुम ने, उस ने—उन्हों ने ग्रन्थ लिखा है।
बहु०— ,, ,, ,, ग्रन्थ लिखे हैं।

कर्म स्त्रीलिङ्ग—

एक०—मैं ने—हम ने, तू ने—तुम ने, उस ने—उन्हों ने पुस्तक लिखी है।
बहु०— ,, ,, ,, पुस्तकें लिखी हैं।

## ( ३ ) पूर्णभूत ।

कर्म पुल्लिङ्ग—

एक०—मैं ने—हम ने,—तू ने—तुम ने, उस ने—उन्हों ने ग्रन्थ लिखा था।
बहु०— ,, ,, ,, ग्रन्थ लिखे थे।

कर्म स्त्रीलिङ्ग—

एक०—मैं ने—हम ने, तू ने—तुम ने, उस ने—उन्हों ने पुस्तक लिखी थी।
बहु०— ,, ,, ,, पुस्तकें लिखी थीं।

## ( ४ ) सन्दिग्धभूत ।

कर्म पुल्लिङ्ग—

एक०—मैं ने—हम ने, तू ने—तुम ने, उस ने—उन्हों ने ग्रन्थ लिखा होगा।
बहु०— ,, ,, ,, ग्रन्थ लिखे होंगे।

कर्म स्त्रीलिङ्ग—

एक०—मैं ने—हम ने, तू ने—तुम ने, उस ने—उन्हों ने पुस्तक लिखी होगी।
बहु०— ,, ,, ,, पुस्तकें लिखी होंगी।

## अभ्यास ।

१. 'खाई' और 'खायी' में किस रूप को अच्छा समझते हो? कारण दो। २. 'हुवा, हुया, हुये' ये रूप त्याज्य हैं या नहीं? क्यों? ३. 'मुआ'

के विषय में तुम्हारा क्या विचार है ? ४. आसन्नभूतकाल की क्रियाएँ किस प्रकार बनती हैं ? ५. खाना क्रिया के रूप पूर्णभूतकाल में लिखो । ६. नीचे लिखे रूप किन किन कालों की क्रियाओं के हैं—

पड़ा होगा, खाया था, लाया है, लाया होगा, खाई, पड़ी थी, चला चली थी ।

( २ )

हेतुहेतुमद्भूत और इस से बननेवाली क्रियाएँ ।

( हेतुहेतुमद्भूत, अपूर्णभूत, सामान्यवर्तमान और सन्दिग्धवर्तमान )

१. हेतुहेतुमद्भूत,-धातु के आगे लिङ्ग और वचन के अनुसार ता-ते, ती-तीं के लगाने से हेतुहेतुमद्भूतकाल की क्रिया बनती है ।

२. अपूर्णभूत-हेतुहेतुमद्भूत क्रिया के आगे लिङ्ग और वचन के अनुसार ' था-थे, थी-थीं ' के लगाने से अपूर्णभूतकाल की क्रिया बनती है ।

३. सामान्यवर्तमान-हेतुहेतुमद्भूत क्रिया के आगे लिङ्ग, वचन और पुरुष के अनुसार ' हूँ-हैं, है-हो, है-हैं ' के लगाने से सामान्यवर्तमान काल की क्रिया बनती है ।

४. सन्दिग्धवर्तमान- हेतुहेतुमद्भूत क्रिया के आगे लिङ्ग और वचन के अनुसार ' होगा-होंगे, होगी-होंगी ' के लगाने से सन्दिग्धवर्तमानकाल की क्रिया बनती है, परन्तु मध्यमपुरुष के बहुवचन में लिङ्गानुसार अनुस्वार रहित ' होगे या होगी ' लगाते हैं ।

## ( २ ) रूपावली ।

अकर्मक क्रिया ।

### बैठना ( बैठ धातु ) ।

कर्त्ता पुल्लिङ्ग । कर्त्ता स्त्रीलिङ्ग

### ( १ ) हेतुहेतुमद्भूत ।

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन । | एकवचन । | बहुवचन । |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठता × | हम बैठते । | मैं बैठती | हम बैठतीं । |

× सक धातु का हेतुहेमद्भूत 'सकता' है, परन्तु कोई कोई 'सक्ता' लिखते हैं ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| म० | तू बैठता | तुम बैठते। | तू बैठती | तुम बैठतीं। |
| अ० | वह बैठता | वे बैठते। | वह बैठती | वे बैठतीं। |

## ( २ ) अपूर्णभूत।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठता था | हम बैठते थे। | मैं बैठती थी | हम बैठती थीं। |
| म० | तू बैठता था | तुम बैठते थे। | तू बैठती थी | तुम बैठती थीं। |
| अ० | वह बैठता था | वे बैठते थे। | वह बैठती थी | वे बैठती थीं। |

## ( ३ ) सामान्यवर्तमान।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठता हूँ | हम बैठते हैं। | मैं बैठती हूँ | हम बैठती हैं। |
| म० | तू बैठता है। | तुम बैठते हो। | तू बैठती है | तुम बैठती हो। |
| अ० | वह बैठता है। | वे बैठते हैं। | वह बैठती है | वे बैठती हैं। |

## ( ४ ) सन्दिग्धवर्तमान।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठता होगा | हम बैठते होंगे। | मैं बैठती होगी | हम बैठती होंगी। |
| म० | तू बैठता होगा | तुम बैठते होंगे। | तू बैठती होगी | तुम बैठती हो। |
| अ० | वह बैठता होगा | वे बैठते होंगे। | वह बैठती होगी | वे बैठती होंगी। |

☞ **सकर्मक क्रिया के रूप भी इसी प्रकार होते हैं।**

**नोट-( १ ) तात्कालिक वर्तमान**-धातु के आगे लिङ्ग, वचन और पुरुष के अनुसार '**रह**' धातु के आसन्नभूतकालिक रूप लगादेने से तात्कालिकवर्तमानकाल की क्रियाएँ बनती हैं। जैसे-मैं बैठरहा हूँ-हम बैठरहे हैं, तू बैठरहा है-तुम बैठरहे हो, वह बैठरहा है-वे बैठरहे हैं। मैं बैठरही हूँ-हम बैठरही हैं, तू बैठरही है-तुम बैठरही हो, वह बैठरही है-वे बैठरही हैं।

( २ ) **तात्कालिक भूत**-धातु के आगे लिङ्ग, वचन और पुरुष के अनुसार '**रह**' धातु के पूर्णभूतकालिक रूप लगादेने से तात्कालिक भूत की क्रियाएँ बनती हैं। जैसे-मैं बैठरहा था-हम बैठरहे थे, तू बैठरहा था-तुम बैठरहे थे, वह बैठरहा था-वे बैठरहे थे। मैं बैठरही थी-हम बैठ

रही थी, तू बैठरही थी-तुम बैठरही थीं, वह बैठरही थी-वे बैठरही थीं ।

## अभ्यास ।

१. खाना क्रिया के रूप सन्दिग्ध वर्तमानकाल में कहो । २. सोना क्रिया के रूप तात्कालिक वर्तमान काल में बनाओ । ३ ' घर बनता था ' और ' घर बनरहा था ' में क्या भेद है ? ४. नीचे लिखे रूप किन किन कालों की क्रियाओं के हैं-खारहा है, खाता है, खाता होगा, पढ़ती थी, पढरही थी, सौता, आतीं ।

## ( ३ )

### शेषक्रियाएँ-जो धातु से बनती हैं ।

( सम्भाव्य भविष्यत, सामान्यभविष्यत, विधि और पूर्वकालिक )

**१. सम्भाव्य भविष्यत्-धातुओं के अन्त्य स्वरों में अ के बदले वचन और पुरुष के अनुसार ऊँ-एँ, ए-ओ, ए-एँ के लाने से तथा अन्यस्वरों के आगे ऊपर के चिन्हों में से ऊँ और ओ को बिना बदले तथा शेष में व् या य् मिलाकर लगाने से सम्भाव्य भविष्यत्काल की क्रियाएँ बनती हैं । ( सम्भाव्य भविष्यत् में लिङ्गभेद नहीं है । )**

**२. सामान्य भविष्यत्-सम्भाव्य भविष्यत् क्रियाओं के आगे लिङ्ग और वचन के अनुसार गा-गे, गी-गीं के लगाने में सामान्यभविष्यत्काल की क्रियाएँ बनती हैं ।**

**३. विधि-इस के रूप ठीक सम्भाव्यभविष्यत् के समान होते हैं, परन्तु मध्यमपुरुष एकवचन में धातुमात्र ही रूप होता है । ( विधि में लिङ्गभेद नहीं है । )**

**नोट**-सम्भाव्यभविष्यत् और विधि के रूपों में प्रयोग और स्वराघात से भेद जानपड़ते हैं । जैसे-यदि तुम **बैठो** तो मैं कार्य समाप्त करलूँ । तुम **बैठो,** मैं अभी आता हूँ ।

**धातु में ' इये ' लगाने से आदरविधि, ' इयो ' से परोक्ष-**

विधि और आदरविधि के आगे ' गा ' लगाने से प्रार्थनाविधि की क्रियाएँ बनती हैं।

**नोट**–करना, पीना, लेना, देना और होना इत्यादि धातुओं के अनियमित रूप होते हैं। जैसे–कीजिये-कीजियेगा–कीजियो, पीजिये–पीजियेगा-पीजियो, लीजिये–लीजियेगा–लीजियो, दीजिये–दीजियेगा–दीजियो, हूजिये-हूजियेगा-हूजियो, इत्यादि।

**४. पूर्वकालिक-धातु के अन्त में ०, के, कर और करके मिलाकर पूर्वकालिक बनाते हैं ( इस में लिङ्ग, वचन और पुरुष का भेद नहीं है।**

## ( ३ ) रूपावली।

### अकर्मक क्रिया।

### सम्भाव्यभविष्यत।

| | **बैठना ( बैठ धातु )** | | **होना ( हो धातु )** | |
|---|---|---|---|---|
| पुरुष | एकवचन | बहुवचन। | एकवचन | बहुवचन। |
| उ० | मैं बैठूँ | हम बैठें। | मैं होऊँ | हम होवें, होय |
| म० | तू बैठे | तुम बैठो। | तू होवे, होये | तुम होओ। |
| अ० | वह बैठे | वे बैठें। | वह होवे, होये | वे होवें, होयें। |

**नोट**–सम्भाव्यभविष्यत में हम होयँ, तू होय, तुम हो, वह होय, वे होयँ इत्यादि अनियमित रूप भी आते हैं। + तुम होओ, तुम खाओ के बदले तुम होवो, तुम खावो लिखना उचित नहीं जानपड़ता।

### सामान्यभविष्यत्

### बैठना ( बैठ धातु )

| | कर्त्ता पुल्लिङ्ग | | कर्त्ता स्त्रीलिङ्ग | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठूँगा | हम बैठेंगे। | मैं बैठूँगी | हम बैठेंगी। |

---

+ पीना, सीना इत्यादि क्रियाओं के रूप ऊपर के अनियमित रूपों की भाँति प्रयोग में नहीं आते।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| म० | तू बैठेगा | तुम बैठोगे | तू बैठेगी | तुम बैठोगी। |
| अ० | वह बैठेगा | वे बैठेंगे | वह बैठेगी | वे बैठेंगी। |

## होना ( हो धातु )

| | | | |
|---|---|---|---|
| उ० मैं होऊँगा | हम होवेंगे,होयेंगे। | मैं होऊँगी | हम होवेंगी,होयेंगी। |
| म० तू होवेगा,होयेगा | तुम होओगे। | तू होवेगी,होयेगी | तुम होओगी। |
| अ० वह होवेगा,होयेगा | वे होवेंगे,होयेंगे। | वह होवेगी,होयेगी | वे होवेंगी,होयेंगी। |

**नोट**–ऊपर के रूप नियमानुसार बने हैं, परन्तु होयगा, होयँगे,होयगी, होयँगी भी प्रयोग में हैं। इन के अतिरिक्त नीचे लिखे रूप अधिकतर प्रचलित हैं। पुल्लिङ्ग–मैं होगा ( हूँगा )-हम होंगे, तू होगा–तुम होगे, वह होगा–वे होंगे। स्त्रीलिङ्ग–मैं होगी ( हूँगी )–हम होंगी, तू होगी–तुम होगी, वह होगी–वे होंगी। इसी प्रकार देना, लेना में भी ' दूँगा–दोगे-देंगे, लूँगा-लोगे-लेंगे ' इत्यादि बोलते और लिखते हैं। जाना धातु में उत्तमपुरुष पुल्लिङ्ग बहुवचन रूप जायँगे और जाँगे दोनों बोलेजाते हैं, इसी के मध्यमपुरुष बहुवचन रूप ' तुम जाओगे-जाओगी ' के बदले ' तुम जावोगे-जावोगी ' लिखना उचित नहीं। इसी प्रकार ' आवोगे–आवोगी ' इत्यादि रूप भी अनुचित हैं।

## विधि।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं बैठूँ | हम बैठें। | आदरविधि- | बैठिये। |
| म० | तू बैठ | तुम बैठो। | प्रर्थनाविधि- | बैठियेगा। |
| अ० | वह बैठे | वे बैठें। | परोक्षविधि- | बैठियो। |

## पूर्वकालिक।

बैठ, बैठके, बैठकर, बैठकरके।

## होना ( हो धातु )

**इस धातु के दो प्रयोग हैं–( १ ) विद्यमानताबोधक और ( २ ) उत्पत्तिबोधक।**

'मैं पण्डित हूँ।' इस वाक्य में 'हूँ' से पाण्डित्य की विद्यमानता समझीजाती है। 'मैं पण्डित होता हूँ।' इस वाक्य में 'होता हूँ' से पाण्डित्य की उत्पत्ति और विद्यमानता दोनों का बोध होता है। इन दोनों वाक्यों मे 'हूँ' और 'होता हूँ' दोनों क्रियाएँ सामान्यवर्तमान हैं और हो धातु से बनी हुई भिन्न भिन्न प्रयोगों में हैं।

इन दोनों प्रयोगों के रूप केवल सामान्यवर्तमान और पूर्णभूत में भिन्न भिन्न होते हैं, परन्तु अन्य क्रियाओं में एक ही से होते हैं।

## सामान्यवर्तमान।

विद्यमानताबोधक। उत्पत्तिबोधक।

### पुल्लिङ्ग।

| | एकवचन | बहुवचन | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं हूँ | हम हैं। | मैं होता हूँ | हम होते हैं। |
| म० | तू है | तुम हो। | तू होता है | तुम होते हो। |
| अ० | वह है | वे हैं। | वह होता है | वे होते हैं। |

### स्त्रीलिङ्ग।

स्त्रीलिङ्ग रूप भी पुल्लिङ्ग के समान होते हैं।

| | |
|---|---|
| मैं होती हूँ | हम होती हैं। |
| तू होती है | तुम होती हो। |
| वह होती है | वे होती हैं। |

## पूर्णभूत।

### पुल्लिङ्ग।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं था | हम थे। | मैं हुआ था | हम हुए थे। |
| म० | तू था | तुम थे। | तू हुआ था | तुम हुए थे। |
| अ० | वह था | वे थे। | वह हुआ था | वे हुए थे। |

**स्त्रीलिङ्ग।**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | मैं थी | हम थीं। | मैं हुई थी | हम हुई थीं। |
| म० | तू थी | तुम थीं | तू हुई थी | तुम हुई थीं। |
| अ० | वह थी | वे थीं | वह हुई थी | वे हुई थीं। |

**नोट**–' हूँ, है, हैं–था, थे, थी, थीं–होगा, होंगे, होगे, होगी, होंगी इत्यादि इत्यादि ' हो धातु के रूप अन्य क्रियाओं के अंश होकर भिन्नभिन्न कालों के रूप साधने में सहायता देते हैं, इस दशा में इन्हें **सहायक क्रियाएँ** कहते हैं। जैसे–मैं खाता हूँ। मोहन खाता था। राम खाता होगा, इत्यादि। इन उदाहरणों में ' हूँ ', ' था ' और ' होगा ' सहायक क्रियाएँ हैं।

## अभ्यास।

१. सम्भाव्यभविष्यत और विधि के रूपों में क्या भेद है? २. ' जावोगे, जावोगी, आवोगे, आवोगी ' ये रूप त्याज्य हैं या नहीं? कारण दो। ३. क्या ' जायँगे ' के समान पीना और सीना क्रियाओं के रूप भी प्रयोग में हैं? ४. पीना धातु के रूप सम्भाव्यभविष्यत में कहो। ५. होना क्रिया के सम्भाव्यभविष्यत् में कौन कौन रूप अधिकतर प्रचलित हैं? ६. ' मैं ' विद्यार्थी हूँ और मैं विद्यार्थी ' होता हूँ ' इन दोनों वाक्यों की क्रियाओं में कौन धातु है?

## कर्मवाच्य क्रिया।

**ने चिन्हयुक्त कर्त्ता के साथ कर्मवाच्य के रूप पीछे कहे गये हैं। ऐसे रूप केवल सामान्य, आसन्न, पूर्ण और सन्दिग्ध भूतों में उन सकर्मक धातुओं से बनते हैं, जिनके कर्त्ता में ने चिन्ह* आता है, परन्तु सभी सकर्मक धातुओं से एक अन्य प्रकार से भी कर्मवाच्य क्रियाएँ बनती हैं। रीति नीचे देखो।**

**नोट**–इस दशा में जो रूप बनते हैं, वह मूल धातु के कर्मवाच्य रूप नहीं कहलाते, बल्कि **' जा ' अन्तवाले यौगिक धातु के रूप** कहलाते हैं। ( पण्डित रामावतार शर्मा )

---

* ने चिन्ह कहाँ आता है? साधारण वर्णन पीछे और विशेष वर्णन आगे देखो।

**रीति**–सामान्यभूतकालिक रूपों के आगे काल, पुरुष, लिङ्ग और वचन के अनुसार **जा ( जाना ) धातु** के रूपों को जोड़ने से किसी भी सकर्मक धातु की कर्मवाच्य क्रिया बनजाती है।

## रूपावली।

## कर्मवाच्य–पढ़ा जा ( यौगिक )।

### सामान्यभूत।

| कर्म पुल्लिङ्ग। | | कर्म स्त्रीलिङ्ग। | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | बहुवचन। | एकवचन | बहुवचन। |
| उ० मैं पढ़ागया | हम पढ़ेगये। | मैं पढ़ीगई | हम पढ़ीगई। |
| म० तू पढ़ागया | तुम पढ़ेगये। | तू पढ़ीगई | तुम पढ़ीगई। |
| अ० वह पढ़ागया | वे पढ़ेगये। | वह पढ़ीगई | वे पढ़ीगई। |

**नोट**–नीचे रूपों के साथ उ०, म०, अ० तथा इन के सर्वनाम नहीं दिखायेगये हैं। पढ़ते समय मिलाकर पढ़ो।

### आसन्नभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. पढ़ागया हूँ | पढ़ेगये हैं। | पढ़ीगई हूँ | पढ़ीगई हैं। |
| २. पढ़ागया है | पढ़ेगये हो। | पढ़ीगई है | पढ़ीगई हो। |
| ३. पढ़ागया है | पढ़ेगये हैं। | पढ़ीगई है | पढ़ीगई हैं। |

### पूर्णभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. पढ़ागया था | पढ़ेगये थे। | पढ़ीगई थी | पढ़ीगई थीं। |
| २. पढ़ागया था | पढ़ेगये थे। | पढ़ीगई थी | पढ़ीगई थी। |
| ३. पढ़ागया था | पढ़ेगये थे। | पढ़ीगई थी | पढ़ीगई थीं। |

### सन्दिग्धभूत।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. पढ़ागया होगा | पढ़ेगये होंगे। | पढ़ीगई होगी | पढ़ीगई होंगी। |
| २. पढ़ागया होगा | पढ़ेगये होंगे। | पढ़ीगई होगी | पढ़ीगई होंगी। |
| ३. पढ़ागया होगा | पढ़ेगये होंगे। | पढ़ीगई होगी | पढ़ीगई होंगी। |

## हेतुहेतुमद्भूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | बहुवचन । | एकवचन | बहुवचन । |
| १. पढ़ाजाता | पढ़ेजाते । | पढ़ीजाती | पढ़ीजातीं । |
| २. पढ़ाजाता | पढ़ेजाते । | पढ़ीजाती | पढ़ीजातीं । |
| ३. पढ़ाजाता | पढ़ेजाते । | पढ़ीजाती | पढ़ीजातीं । |

## अपूर्णभूत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. पढ़ाजाता था | पढ़ेजाते थे । | पढ़ीजाती थी | पढ़ीजाती थीं । |
| २. पढ़ाजाता था | पढ़ेजाते थे । | पढ़ीजाती थी | पढ़ीजाती थीं । |
| ३. पढ़ाजाता था | पढ़ेजाते थे । | पढ़ीजाती थी | पढ़ीजाती थीं । |

**नोट-तात्कालिक भूत** में ' पढ़ाजारहा था - पढ़ेजारहे थे ' ' पढ़ीजारही थी-पढ़ीजारही थीं ' रूप होते हैं ।

## सामान्यवर्तमान ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. पढ़ाजाता हूँ | पढ़ेजाते हैं । | पढ़ीजाती हूँ | पढ़ीजाती हैं । |
| २. पढ़ाजाता है | पढ़ेजाते हो । | पढ़ीजाती है | पढ़ीजाती हो । |
| ३. पढ़ाजाता है | पढ़ेजाते हैं । | पढ़ीजाती है | पढ़ीजाती हैं । |

**नोट-तात्कालिक वर्तमान** मे 'मैं पढ़ाजारहा हूँ-हम पढ़ेजारहे हैं, तू पढ़ाजारहा है-तुम पढ़ेजारहे हो, वह पढ़ाजारहा है-वे पढ़ेजारहे हैं और मैं पढ़ीजारही हूँ-हम पढ़ीजारही हैं, तू पढ़ीजारही है-तुम पढ़ीजारही हो, वह पढ़ीजारही है-वे पढ़ीजारही हैं ' रूप होते हैं ।

## सन्दिग्धवर्तमान ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. पढ़ाजाता होगा | पढ़ेजाते होंगे । | पढ़ीजाती होगी | पढ़ीजाती होंगी । |
| २. पढ़ाजाता होगा | पढ़ेजाते होंगे । | पढ़ीजाती होगी | पढ़ीजाती होंगी । |
| ३. पढ़ाजाता होगा | पढ़ेजाते होंगे । | पढ़ीजाती होगी | पढ़ीजाती होंगी । |

## सम्भाव्यभविष्यत् ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. पढ़ाजाऊँ | पढ़ेजावें,-जायें । | पढ़ीजाऊँ | पढ़ीजावें, जायें । |
| २. पढ़ाजावे,-जाये | पढ़ेजाओ । | पढ़ीजावे, जाये | पढ़ीजाओ । |
| ३. पढ़ाजावे,-जाये | पढ़ेजावें,-जायें । | पढ़ीजावे, जाये | पढ़ीजावें, जायें । |

**नोट-**' पढ़ाजाय, पढ़ेजाँय-पढ़ीजाय, पढ़ीजाँय ' अनियमित रूप भी अधिकतर प्रयोग में आते हैं।

## सामान्यभविष्यत्।

१. पढ़ाजाऊँगा,-पढ़ेजावेंगे,-जायेंगे। पढ़ीजाऊँगी,-पढ़ीजावेंगी, जायेंगी।
२. पढ़ाजावेगा,- पढ़ेजाओगे। पढ़ीजावेगी,-पढ़ीजाओगी।
जायेगा जायेगी
३. पढ़ाजावेगा,-पढ़ेजावेंगे, जायेंगे। पढ़ीजावेगी,-जायेगी. पढ़ीजावेंगी,
जायेगा जायेंगी।

**नोट-**' पढ़ाजायगा, पढ़ेजायँगे-पढ़ीजायगी, पढ़ीजायँगी ' अनियमित रूप भी अधिकतर प्रयोग में हैं।

## विधिक्रिया।

१. पढ़ाजाऊँ पढ़ेजावें,-जायें पढ़ीजाऊँ पढ़ीजावें, जायें।
२. पढ़ाजा पढ़ेजाओ पढ़ीजा पढ़ीजाओ।
३. पढ़ाजावे,-जाये पढ़ेजावें,-जायें पढ़ीजावे,-जाये पढ़ीजावें,-जायें।

**नोट-**' पढ़ाजाय, पढ़ेजायँ,-पढ़ीजाय, पढ़ीजायँ ' अनियमित रूप भी अधिकतर प्रयोग में है।

**आदरविधि-**पढ़ेजाइये। **प्रार्थनाविधि-**पढ़ेजाइयेगा। **परोक्ष-विधि-**पढ़ेजाइयो।

## पूर्वकालिक।

पढ़ाजाके, पढ़ाजाकर, पढ़ाजाकरके।

**नोट-**ऊपर कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य के जितने बहुवचन रूप आये हैं वे आदरसूचक ' **आप** ' के साथ नहीं आते। इस के साथ **अन्यपुरुषवाले बहुवचन रूप आते हैं, परन्तु कहीं कहीं परिचय, बराबरी और लघुता के विचार से मध्यमपुरुषवाले बहुवचन रूप भी आते हैं**। जैसे-( १ ) आप बैठे हैं। आप बैठते हैं। आप बैठे। आप खाये।

आप लिखेजायें। ( २ ) आप सूर्यकुल के भूषण हो। आप मोल लोगे? आप अगलों की रीति पर चलते हो।

काल और रूप सम्बन्धी विशेष बातें—

१. समीपी भूत और भविष्यत में वर्तमानकाल का व्यवहार होता है। जैसे—

आप कब आये ? मैं अभी आता हूँ।
जो तुम कहते हो हम समझते हैं।
आप कब जायँगे ? मैं शीघ्रही जाता हूँ।
तुम यहाँ बैठो, हम अभी आते हैं।
कचहरी कब खुलेगी ? बस, परसों खुलती है।

२. लेखक कभी कभी भूतकाल केलिये वर्तमान का प्रयोग करते हैं, जिसे ऐतिहासिक वर्तमान कहते हैं। जैसे-गोस्वामी तुलसीदास कहते है-"धीरज धर्म मित्र अरु नारी, आपद काल परेखिय चारी।"

३. धमकी आदि के अर्थ में भविष्यत केलिये भूतकाल का प्रयोग करते हैं। जैसे-यदि बात खुली तो मारेजाओगे। बचोगे न तुम और न साथी तुम्हारे, अगर नाव 'डूबी' तो डूबोगे सारे।

४. पूर्णभूत केलिये सामान्य और आसन्नभूतों की क्रियाएँ भी कभी कभी आती हैं। जैसे-पिता की आज्ञा से रामचन्द्रजी बन गये। गीता में श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा है।

५. जब कहनेवाला तनिक क्रोध के साथ या उदासी से कुछ कहता है तब क्रिया का लोप होजाता है। जैसे-जब किया नहीं तब डर कैसा ? आप को इस से क्या मतलब ?

६. ( क ) जब सामान्यवर्तमानकाल की क्रिया के आगे 'नहीं' आवे तब हूँ, है, हैं इत्यादि सहायक अंशों को लोप कर देते

है। जैसे- अब वह यहाँ नहीं आता। आप मेरे यहाँ कभी नहीं खाते।

(ख) रचना की उत्तमता केलिये और अभ्यास के अर्थ में कभी कभी क्रिया के सहायक अंश था,थे इत्यादि को छोड़ भी देते हैं। जैसे-जब वह आता तब पैसे लेजाता। दोनों बली दिनभर तो धर्मयुद्ध करते और साँझ को घर आ एक साथ भोजन कर विश्राम। × (प्रेमसागर)

८. कभी कभी क्रियार्थक संज्ञा में सम्बन्ध के चिन्ह जोड़कर उस से भविष्यत् का अर्थ निकालते हैं। जैसे- अब यह विपत्ति की घड़ी टलने की नहीं। गया तो फिर यह नहीं मेरे हाथ आने का। ( भट्टजी )

९. क्रिया के साधारण रूप के आगे 'वाला' प्रत्यय मिलाकर या योंही, विद्यमानताबोधक हो ( होना ) धातु के सामान्य वर्तमानकालिक रूप लगाने से भविष्यत् का अर्थ निकलता है। जैसे-यदि कुछ काटना है तो बोना पड़ेगा। डरो उसे जो वक्त है आनेवाला। ( भट्टजी )

## अभ्यास।

१. पढ़ना क्रिया के रूप सामान्यभूत में लिखो। २. 'आप' के साथ क्रियाओं के कौन रूप आते हैं? ३. कर्म पुल्लिङ्ग और बहुवचन हो तो देना क्रिया का रूप आसन्नभूत में कैसा होगा? ४. नीचे लिखे वाक्यों की क्रियाएँ क्या अर्थ देती हैं?

आप कब खायँगे? मैं अभी खाता हूँ? शुकदेव मुनि राजा परीक्षित से कहते हैं। अगर नाव डूबी तो डूबोगे सारे। रामायण में गुसाइँ जी ने कहा है।

---

× वाक्यरचना में 'कर्त्ता और क्रिया का मेल' शीर्षक पाठ का बारहवाँ नियम देखो।

९. नीचे लिखे वाक्यों के व्यर्थ अंशों को हटाओ—

आप को इस से क्या मतलब है? आप उस के यहाँ कभी नहीं जाते? यह बात उचित नहीं है। जब क्रिया नहीं है तब ढंग कैसा है?

## यौगिक क्रिया ( Derivative Verbs ).

व्युत्पत्ति के अनुसार दो प्रकार के धातु होते हैं-मूल और यौगिक। जो धातु किसी दूसरे शब्द से न बने वह मूल × और जो दूसरे शब्द से बने वह यौगिक कहलाता है। जैसे-'चलना' मूल और 'चलाना, रंगना और चलदेना' यौगिक हैं।

यौगिक धातु तीन प्रकार से बनते हैं—( १ ) धातु में प्रत्यय मिलाने से (लिख-ना से लिखवा-ना) ; (२) कई धातुओं को संयुक्त करने से ( लिख-ना + दे-ना = लिखदेना )। ( ३ ) दूसरे शब्दभेदों में प्रत्यय जोड़ने से ( बात से बतियाना )।

### ( १ ) धातु में प्रत्यय मिलाने से

### ( प्रेरणार्थक क्रिया- Causative Verbs ).

जिस वाक्य की क्रिया के व्यापार में कर्त्ता पर किसी की प्रेरणा समझीजाती है उसे प्रेरणार्थक कहते हैं। जैसे-शिक्षक विद्यार्थी से पत्र लिखवाते हैं। इस वाक्य में 'लिखवाते हैं' प्रेरणार्थक क्रिया, शिक्षक 'प्रेरक' * तथा विद्यार्थी प्रेर्य * कर्ता है।

**नोट**-जिस वाक्य में कर्त्ता स्वयं बिना किसी की प्रेरणा के, क्रिया के व्यापार को करता है उस की क्रिया **स्वार्थक** कहलाती है। प्रेरणार्थक क्रिया के साथ एक से अधिक प्रेरक कर्त्ता आ सकते हैं।

---

× जो धातु हिन्दी में मूल समझेजाते हैं उन में बहुत से, संस्कृत धातुओं से बने हैं, परन्तु हिन्दी में इस विचार की आवश्यकता नहीं।

* पीछे कारकप्रकरण देखो।

जैसे—वह पुस्तक लिखता है। ( **स्वार्थक** )

मैं उस से पुस्तक लिखवाता हूँ। ( **प्रेरणार्थक** )

तू मुझ से उस से पुस्तक लिखवाता है। ( **द्विप्रेरणार्थक** )

प्रयोग में द्विप्रेरणार्थक वाक्य कम आते हैं, क्योंकि वे अच्छे नहीं लगते और उन के अर्थ भी भलीभाँति नहीं झलकते। हाँ, एक प्रेरक कर्त्ता के आगे द्वारा इत्यादि शब्द मिलाकर द्विप्रेरणार्थक वाक्य बोलते हैं। जैसे—तू **मेरे द्वारा** उस से पुस्तक लिखवाता है।

## प्रेरणार्थक बनाने के नियम।

**नियमसम्बन्धी बातें—**

(क) **आना, जाना, सकना, चुकना, रुचना** और **होना** इत्यादि अकर्मक धातुओं से प्रेरणार्थक क्रियाएँ नहीं बनतीं। इन को छोड़ शेष सभी धातुओं से दो प्रकार की प्रेरणार्थक क्रियाएँ बनती हैं। जैसे—ढोल बजता है—राम ढोल बजाता है—श्याम राम से ढोल बजवाता है। बेटा पुस्तक पढ़ता है—बाप बेटे को पुस्तक पढ़ाता है—बाप शिक्षक से बेटे को पुस्तक पढ़वाता है।

(ख) सभी प्रेरणार्थक क्रियाएँ सकर्मक होती हैं, परन्तु **खाना, पीना, पढ़ना, सुनना, देखना** और **समझना** इत्यादि से बनी प्रेरणार्थक क्रियाएँ द्विकर्मक होती हैं। जैसे—बेटे को पुस्तक पढ़ाओ। श्रोताओं को कथा सुनाइये।

**नियम—**

**१. मूल धातु के अन्त में आ बढ़ाने से पहला और वा से दूसरा प्रेरणार्थक धातु बनाते हैं। जैसे—उठना, उठाना, उठवाना। गलना, गलाना, गलवाना। चलना, चलाना, चलवाना। गिरना, गिराना, गिरवाना। चढ़ना, चढ़ाना, चढ़वाना। फिरना, फिराना, फिरवाना। बजना, बजाना, बजवाना।**

( क ) तीन अक्षरों के धातु में पहले प्रेरणार्थक का दूसरा अक्षर अनुच्चरित ' अ ' रहता है । जैसे—भटकना, भटकाना, भटकवाना । खटकना, खटकाना, खटकवाना । पिघलना, पिघलाना, पिघलवाना । चमकना, चमकाना, चमकवाना । बदलना, बदलाना, बदलवाना । समझना, समझाना, समझवाना ।

( ख ) यदि दो अक्षरों के धातु का पहला अक्षर दीर्घ हो तो उसे ह्रस्व * करदेते हैं, परन्तु ' ऐ और औ ' ज्यों के त्यों बनेरहते हैं । जैसे-जागना, जगाना, जगवाना । भागना, भगाना, भगवाना, । बीतना, बिताना, बितवाना । छींकना, छिंकाना, छिंकवाना । जीतना, जिताना, जितवाना । घूमना, घुमाना, घुमवाना । भूलना, भुलाना, भुलवाना । लेटना, लिटाना ( लेटाना × ), लिटवाना । बोलना, बुलाना, + बुलवाना । ओढ़ना, उढ़ाना, उढ़वाना । फैलना, फैलाना, फैलवाना । औंटना, औंटाना, औंटवाना ।

**नोट**–( १ ) कुछ सकर्मक धातुओं के केवल दूसरे प्रेरणार्थक रूप बनते हैं । जैसे-गाना-गवाना, खेना-खिवाना, लेना-लिवाना, खोलना-खुलवाना, इत्यादि ।

( २ ) कुछ धातुओं के पहले प्रेरणार्थक में एक और रूप होते हैं जो प्रायः ' ओ ' स्वर लेते हैं । जैसे–चुभना, चुभाना–चुभोना, चुभवाना । डूबना, डुबाना–डुबोना, डुबवाना । भीगना, भिगाना–भिगोना, भिगवाना ।

२. एकाक्षरी धातु के दीर्घ स्वर को ह्रस्व करके 'ला' बढ़ाने

---

* आ, ई, ऊ, ओ और ए के बदले क्रम से अ, इ, उ, उ और इ लाते हैं । ए को कभी नहीं भी बदलते ।

× लिटाना ( सुलाना ), लेटाना ( कीचड़ में लेटाना ) ।

+ ' बोलना ' अपने प्रेरणार्थक रूपों से भिन्न अर्थ रखता है ।

से पहला और 'लवा' बढ़ाने से दूसरा प्रेरणार्थक धातु बनाते हैं। जैसे–जीना, जिलाना, जिलवाना। सीना, सिलाना, सिलवाना। पीना, पिलाना, पिलवाना। चूना, चुलाना, चुलवाना। छूना, छुलाना, छुलवाना। देना, दिलाना, दिलवाना। रोना, रुलाना, रुलवाना। सोना, सुलाना, सुलवाना।

नोट–( १ ) 'खाना' के आद्यस्वर को 'इ' में बदलकर प्रेरणार्थक रूप बनाते हैं। जैसे–खाना, खिलाना, खिलवाना।

३. कुछ धातुओं के पहले प्रेरणार्थक रूप वैकल्पिक हैं, अर्थात् आ और ला दोनों से बनते हैं, परन्तु दूसरे प्रेरणार्थक में केवल वा लगाते हैं। जैसे–

कहना–कहाना, कहलाना–कहवाना।
सूखना–सुखाना, सुखलाना–सुखवाना।
सीखना–सिखाना, सिखलाना–सिखवाना।

नोट–( १ ) बैठना के कई प्रेरणार्थक रूप प्रयोग में हैं। जैसे–बैठाना, बैठालना, बिठाना, बिठालना, बिठलाना, बिठवाना।

( २ ) 'कहाना' और 'कहलाना' प्रयोग में अकर्मक भी हैं, इसी प्रकार दिखाना और दिखलाना भी। जैसे–विभक्ति सहित शब्द पद **कहलाता** है। ऐसे ही लोग मूर्ख **कहलाते** हैं। बिना तुम्हारे यहाँ न कोई रक्षक अपना **दिखलाता**।

कुछ धातुओं के दोनों प्रेरणार्थक रूप एक ही अर्थ देते हैं। जैसे–कटना, कटाना, कटवाना। गड़ना, गड़ाना, गड़वाना। बाँधना, बँधाना, बँधवाना। रखना, रखाना, रखवाना। सीना, सिलाना, सिलवाना। खुलना, खुलाना, खुलवाना। देना, दिलाना, दिलवाना। इत्यादि।

कुछ धातु वास्तव में मूल अकर्मक या सकर्मक हैं, परन्तु स्वरूप में

प्रेरणार्थकसे जानपड़ते हैं। जैसे–घबराना, कुम्हलाना, इठलाना, सकुचाना, इत्यादि ।

## अकर्मक से सकर्मक बनाने के नियम—

१. दो अक्षरों के धातु के प्रथमाक्षर को और तीन अक्षरों के द्वितीयाक्षर को दीर्घ करने से अकर्मक धातु सकर्मक हो-जाते हैं।

जैसे–लदना-लादना, कटना-काटना, मरना-मारना, टलना-टालना, गड़ना-गाड़ना, फँसना–फाँसना, कढ़ना–काढ़ना, पिसना-पीसना, पिटना-पीटना, लुटना-लूटना, उखड़ना-उखाड़ना, सम्हलना–सम्हालना, निकलना-निकालना, बिग-ड़ना-बिगाड़ना, इत्यादि ।

२. यदि अकर्मक धातु के प्रथमाक्षर में इ या उ स्वर हो तो इसे गुण करके सकर्मक धातु बनते हैं । जैसे–घिरना-घेरना, दिखना–देखना, फिरना-फेरना, छिदना–छेदना, खुलना–खोलना, मुड़ना–मोड़ना, इत्यादि ।

३. कई टकारान्त अकर्मक धातुओं के ट को ड़ में बदलकर पहले या दूसरे नियम से सकर्मक बनाते हैं । जैसे-फटना–फाड़ना, जुटना–जोड़ना, छूटना–छोड़ना, टूटना–तोड़ना, इत्यादि

४. कुछ अकर्मक धातुओं से सकर्मक अनियमित रूप से बनते हैं। जैसे-बिकना–बेचना, रहना–रखना, इत्यादि ।

**नोट**–कई धातुओं के सकर्मक और प्रथम प्रेरणार्थक रूप भिन्न भिन्न अर्थ देते हैं। जैसे–गड़ना–गाड़ना ( धरती के भीतर रखना )–गड़ाना ( चुभाना )। घुलना–घालना ( मिलाना )– घुलाना ( गलाना ) । चलना–चालना ( आटा चालना )– चलाना ( फेंकना ) ।

### इच्छार्थक धातु—

कतिपय धातुओं में 'वास' प्रत्यय के मिलाने से इच्छार्थक

धातु बनते हैं। जैसे-बकना- बकवासना, झुकना-झुकवासना, इत्यादि।

## अभ्यास।

१. व्युत्पत्ति के अनुसार धातु कितने प्रकार के होते हैं? २. यौगिक धातु कितने प्रकार से बनते हैं? उदाहरण दो। ३. प्रेरणार्थक क्रिया किसे कहते हैं? ४. स्वार्थक क्रिया से क्या समझते हो? ५. द्विप्रेरणार्थक वाक्यों में क्या भेद डालने से वे मधुर होजाते हैं? ६. प्रेरणार्थक बनाने के कौन कौन नियम हैं? उदाहरण दो। ७. किन किन क्रियाओं से प्रेरणार्थक क्रियाएँ नहीं बनतीं? ८. अकर्मक से सकर्मक बनाने के कौन कौन नियम हैं? नीचे लिखी क्रियाओं से प्रेरणार्थक बनाओ-

चलना, कटना, खुलना, लदना, देना, बैठना, गाना।

## ( २ ) कई धातुओं को संयुक्त करने से।

### ( संयुक्त क्रिया-Compound Verbs ).

जो क्रिया दो या दो से अधिक धातुओं के योग से बनती है और नया अर्थ देती है उसे संयुक्त क्रिया कहते हैं। जैसे-खालिया, देदिया, घुमाफिराकर बातें करलीं।

अर्थ के विचार से संयुक्त क्रियाओं के कई भेद हैं-

१. निश्चयबोधक-धातु के आगे उठना, बैठना, आना, जाना, पड़ना, डालना, लेना, देना, चलना और रहना आदि के लगाने से निश्चयबोधक संयुक्त क्रियाएँ बनती हैं। ऐसी कई क्रियाओं से पूर्णता और नित्यता इत्यादि का भी बोध होता है। जैसे-बोलउठना, मारबैठना, कहआना, लेजाना, गिरपड़ना, देडालना, लेलेना, चलदेना, लेचलना, सोरहना, इत्यादि।

२. शक्तिबोधक-धातु के आगे 'सकना' मिलाने से शक्तिबोधक क्रिया बनती है। जैसे-चलसकना, उठसकना, मारसकना, पीटसकना, बैठसकना, देसकना, इत्यादि।

३. समाप्तिबोधक-धातु के आगे चुकना × मिलाने से समाप्तिबोधक क्रिया बनती है। जैसे-कहचुकना, मारचुकना, इत्यादि।

४. नित्यताबोधक-सामान्य भूतकालिक क्रियाओं के आगे 'करना' जोड़ने से नित्यताबोधक (पौनःपुन्य अर्थसूचक) क्रियाएँ बनती हैं। जैसे-आयाकरना, बैठाकरना, खेलाकरना, पढ़ाकरना, देखाकरना, जायाकरना,+इत्यादि।

५. तत्कालबोधक-सामान्यभूतकालिक क्रियाओं के अन्तिम स्वर 'आ' को 'ए' करके आगे डालना या देना लगाने से तत्कालबोधक क्रियाएँ बनती हैं। जैसे-कहेडालना, कहेदेना, दियेडालना, दियेदेना, इत्यादि।

६. इच्छाबोधक-सामान्य भूतकालिक क्रियाओं के आगे चाहना लगाने से इच्छाबोधक क्रियाएँ बनती हैं, इन क्रियाओं से कुछ तत्काल व्यापार का बोध होता है। जैसे-लिखाचाहना, पढ़ाचाहना, गिराचाहना, जायाचाहना या गयाचाहना, इत्यादि।

७. आरम्भबोधक-क्रिया के साधारण रूप के 'ना' को 'ने' करके लगना मिलाने से आरम्भबोधक क्रिया बनती है। जैसे-पढ़नेलगना, देनेलगना, इत्यादि।

८. अवकाशबोधक-क्रिया के साधारण रूप के 'ना' को 'ने' करके पाना या देना मिलाने से अवकाशबोधकक्रिया बनती है। जैसे-जानेपाना, जानेदेना, बोलनेपाना, बोलनेदेना इत्यादि।

---

× 'चुकना' अकेले भी आता है। जैसे-घर में जो अन्न आया था अभी नहीं चुका।

+ 'जा' का सामान्यभूतकालिक रूप 'गया' है, परन्तु संयुक्त क्रियाओं में 'जाया' भी आता है।

९. परतन्त्रताबोधक—क्रिया के साधारण रूप के आगे पड़ना लगाने से परतन्त्रताबोधक क्रिया बनती है । जैसे—लिखनापड़ना ( लिखनापड़ा ), उठानापड़ना, इत्यादि ।

१०. कुछ संयुक्त क्रियाएँ एकार्थबोधक होती हैं । जैसे—बोलनाचालना, समझनाबूझना, देखनाभालना, चलनाफिरना, कूदनाफाँदना, मारनापीटना, लोटनापोटना, इत्यादि ।

☞ अन्य शब्दभेदों के साथ भी धातु मिलाते हैं। जैसे—ध्यान करना भय खाना, अच्छा करना, बाहर करना इत्यादि।

**नोट**—( १ ) संयुक्त क्रियाएँ केवल सकर्मक धातुओं के मिलाने से या केवल अकर्मक धातुओं के मिलाने से या दोनों के मिलाने से बनती हैं। जैसे—

केवल सकर्मक धातुओं के मिलाने से—खालेना, देखलेना ।

केवल अकर्मक धातुओं के मिलाने से—सोजाना, उठबैठना ।

सकर्मक और अकर्मक दोनों के मिलानेसे—चलदेना, देआना ।

( २ ) संयुक्त क्रिया के अर्थ करने में आदि का खण्ड मुख्य समझा-जाता है : जैसे—मैं रोटी खालेता हूँ । वह पुस्तकें देजाता है । इन वाक्यों में खा और दे से अर्थ निकालते हैं । ( ने चिन्ह के प्रयोग में इस प्रधानता से विशेष लाभ नहीं । आगे देखो । )

## अतिशयार्थक धातु—

कतिपय धातुओं को द्वित्व करने से अतिशयार्थक धातु बनते हैं । जैसे—जलना—जलजलाना, गोदना—गुदगुदाना, इत्यादि ।

☞ नामधातुओं को छोड़ शेष सभी धातु ' धातुजधातु ' हैं ।

( ३ ) दूसरे शब्दभेदों में प्रत्यय जोड़ने से ।

( नामधातु + )

क्रिया को छोड़ दूसरे शब्दभेदों से जो धातु बनते हैं

+ क्रिया के सिवा अन्यशब्दभेदों को संस्कृत में 'नाम' कहते हैं।

इन्हें नामधातु कहते हैं।

नामधातु बनाने के नियम–

१. कई शब्दों में 'आ' कई में 'या' और कई में 'ला' लगाने से नामधातु बनते हैं। जैसे–लाज–लजाना, ठंढा–ठंढाना, गर्म–गर्माना, भीतर–भितराना, लात–लतियाना, बात–बतियाना झूठ–झुठलाना, इत्यादि।

२. कई शब्दों में शून्य प्रत्यय लगाने से नामधातु बनते हैं। जैसे–रंग–रंगना, गाँठ–गाँठना, चिकना–चिकनाना।

३. अनियमित–दाल–दलना, चीथड़ा–चिथेड़ना।

४. ध्वनिविशेष के अनुकरण से भी नामधातु बनते हैं, इन्हें अनुकरणधातु भी कहते हैं। जैसे–भनभन–भनभनाना, भरभर–भरभराना, छुनछुन–छुनछुनाना, टर्र–टर्राना, इत्यादि।

**नोट**–धातुज और नामज क्रियाओं की रूपरचना मूल क्रियाओं के समान होती है।

## अभ्यास।

१. संयुक्त क्रिया किसे कहते हैं? २. तत्कालबोधक संयुक्तक्रियाओं के चार उदाहरण दो। ३. संयुक्त क्रियाओं के अर्थ करने में कौन खण्ड मुख्य समझा जाता है? ४. एकार्थबोधक संयुक्त क्रियाओं के चार उदाहरण दो। ५. अतिशयार्थक धातुओं के चार उदाहरण दो। ६. नामधातुओं के बनाने के कौन कौन नियम हैं? एक एक उदाहरण दो। ७. नामधातु और धातुजधातु में क्या भेद है?

## पदच्छेद ( Parsing ).

क्रिया के पदच्छेद में क्रिया, क्रिया के भेद, वाच्य, प्रकार, काल, लिङ्ग, वचन पुरुष और वह शब्द जिस से क्रिया सम्बन्ध रखती है–इतनी बातें बताई जाती हैं।

**उदाहरण**-वह राम का नाम **लेता है**। राम ने श्याम को गोटियाँ **खिलाईं**। इस केलिये जी **तोड़कर** उपाय करना वृथा **है**। राम **पढ़े** तो पुस्तकें **देदूँगा**।

**लेता है**-क्रिया, सकर्मक, कर्तृवाच्य, साधारण, सामान्यवर्तमान, पुंलिङ्ग एकवचन अन्यपुरुष, इसका प्रधान कर्ता 'वह' और 'कर्म' नाम है।

**खिलाईं**-क्रिया, द्विकर्मक, कर्मवाच्य, साधारण, सामान्यभूत, स्त्रीलिङ्ग, बहुवचन, अन्यपुरुष, इसका अप्रधानकर्ता राम, मुख्य कर्म गोटियाँ और गौण कर्म ( सम्प्रदान कारक में ) श्याम है।

**तोड़कर**-क्रिया, सकर्मक, कर्तृवाच्य, साधारण, पूर्वकालिक, वर्तमानकाल, लिङ्ग वचन और पुरुष रहित, इस का कर्म ' जी ' है।

**है**-क्रिया, अपूर्ण अकर्मक ( होना धातु विद्यमानताबोधक ), कर्तृवाच्य, साधारण, सामान्य वर्तमान, पुंलिङ्ग, एकवचन, अन्यपुरुष, इस का प्रधान कर्त्ता उपाय करना और पूर्ति ( उद्देश्यपूर्ति ) वृथा है।

**पढ़े**-क्रिया, सकर्मक, कर्तृवाच्य, सम्भाव्य, सम्भाव्यभविष्यत, पुंलिङ्ग, एकवचन, अन्यपुरुष, इस का प्रधान कर्त्ता राम है।

**देदूँगा**-संयुक्तक्रिया, सकर्मक, कर्तृवाच्य, साधारण, सामान्यभविष्यत् पुंलिङ्ग, एकवचन, अन्यपुरुष, इस का प्रधान कर्त्ता ' मैं ' और कर्म ' पुस्तकें ' है।

## अभ्यास।

**१. नीचे लिखे वाक्यों में संज्ञाओं, सर्वनामों, विशेषणों और क्रियाओं का पदनिर्देश करो—**

तुम अतुल सम्पत्ति के अधिकारी हुए। राम को किसी प्रकार का दुःख न होगा। मेरा भाई दूसरी श्रेणी में पढ़ता है। मेरे साथ चलो। मोहन लिखकर पढ़ेगा। उस ने यह पुस्तक पढ़ी थी। प्यारी ने आँखें भरके कहा। ईश्वर की कृपा से बहरा सुनता है और गूँगा बोलता है।

# अविकारी शब्द ।

## [ अव्यय– Indeclinables ].

### क्रियाविशेषण (Adverbs).

अर्थ के अनुसार क्रियाविशेषण चार प्रकार के हैं- कालवाचक, स्थानवाचक, परिमाणवाचक और रीतिवाचक ।

( १ ) कालवाचक से समय का बोध होता है । जैसे–अब तब, कब, जब, आज, कल, परसों, तरसों, नरसों, फिर, सबेरे, तड़के, तुरन्त, अभी, तभी, कभी, जभी, पहले, पीछे, इतने में, सदा, आजकल, अबतक, लगातार, दिनभर, बारबार, बहुधा, प्रतिदिन, घंटेघंटे, शीघ्र, देर से, इत्यादि ।

( २ ) स्थानवाचक से स्थान का बोध होता है । जैसे–यहाँ, वहाँ, कहाँ, जहाँ, तहाँ, आगे, पीछे, बाहर, भीतर, ऊपर, नीचे, पास, सर्वत्र, इधर, उधर, जिधर, तिधर, किधर, आर-पार, चारों ओर, अगलबगल, दूर, परे, इत्यादि ।

( ३ ) परिमाणवाचक से परिमाण या अनिश्चित संख्या का बोध होता है । जैसे–अति, अतिशय, अत्यन्त, बहुत, भारी, ख़ूब, बिलकुल, सर्वथा, कुछ, ज़रा, लगभग, थोड़ा, किञ्चित्, अनुमान, केवल, काफ़ी, बस, अधिक, कम, इतना, उतना, जितना, कितना, और, थोड़े, यथाक्रम, क्रमक्रम से, बारीबारी से, इत्यादि ।

( ४ ) रीतिवाचक से प्रकार, स्वीकार, निषेध, निश्चय, अनिश्चय, अवधारण और कारण इत्यादि का बोध होता है । जैसे–ऐसे, वैसे, जैसे, तैसे, यों, ज्यों, त्यों, यथा, तथा, मानों, धीरे, अचानक, सहज, सेंतमेंत, योंही, आप ही आप, यथाशक्ति, तड़तड़, फट से, हाँ, जी, न, नहीं, मत, अवश्य, निःसन्देह, अल-

वरना, वस्तुतः, कदाचित्, शायद, यथासम्भव, तो, ही, भर, तक, सा, मात्र, इत्यादि ।

नोट—(१) रूप के अनुसार क्रियाविशेषणों के तीन भेद हैं—(क) मूल—ठीक, दूर, अचानक । (ख) यौगिक—दिनभर, इसलिये, वैसे, देखते-हुए, सोयेहुए, यहाँतक, आतेही । (ग) स्थानीय (दूसरे शब्दभेद)—तुम मेरी मदद पत्थर करोगे ! लीजिये, महाराज, मैं यह चला । विद्यार्थी अच्छा लिखता है । वह पढ़कर खाता है (इन चारों वाक्यों में 'पत्थर, यह, अच्छा, पढ़कर' प्रयोग में क्रियाविशेषण हैं ।)

(२) प्रयोग के अनुसार क्रियाविशेषणों के तीन भेद हैं—(क) साधारण (जो किसी खण्डवाक्य से सम्बन्ध नहीं रक्खे)—राम कहाँ गया ? हाय, अब वह क्या करे ! तुम शीघ्र आओ । (ख) संयोजक (जो किसी खण्डवाक्य से सम्बन्ध रक्खे)—जहाँ मेरी वाटिका है वहाँ पहले जंगल था । जब धर्म ही नहीं तब धन कहाँ से ! (ग) अनुबद्ध (जो अवधारण के लिये किसी भी शब्द के साथ आवे)—अपना नाम मात्र कहो, सब समझजाऊँगा । तूने अभी खाया तक नहीं ॥

## क्रियाविशेषणों की रचना ।

**यौगिक क्रियाविशेषण नीचे लिखे शब्दभेदों से बनते हैं—**

(१) संज्ञा से—रातभर, दिनतक, कृपापूर्वक । (२) सर्वनाम से—यहाँ, वहाँ, जहाँ, तहाँ, किसलिये, इसलिये, अब, तब, जब कब । (३) विशेषण से—ऐसे, वैसे, जैसे, तैसे, कैसे । (४) धातु से—बैठते, लिये, चाहे । (५) अव्यय से—यहाँतक, झटपट, योंही ।

**संयुक्त क्रियाविशेषण नीचे लिखे शब्दों के मेल से बनते हैं—**

(१) शब्दों की द्विरुक्ति से—

(क) संज्ञाओं की द्विरुक्ति से—हाथोंहाथ, घड़ीघड़ी, पुजैंपुजें ।

( ख ) विशेषणों की द्विरुक्ति से-एकाएक, साफसाफ।

( ग ) अनुकरणवाचक शब्दों की द्विरुक्ति से-पड़ापड़, सटासट, गटगट।

( घ ) क्रियाविशेषणों की द्विरुक्ति से-धीरेधीरे, बैठेबैठे, कभीकभी।

( २ ) भिन्न भिन्न शब्दों के मेल से—

(क) दो भिन्न भिन्न संज्ञाओं के मेल से-रातदिन, देशविदेश।

(ख) दो भिन्न भिन्न क्रियाविशेषणों के मेल से-जबकभी, जहाँ तहाँ।

( ग ) दो क्रियाविशेषणों के बीच में न रखने से-कहीं न-कहीं, जबनतब।

( घ ) संज्ञा और विशेषण के मेल से-एकसाथ, हरदम।

( ङ ) अव्यय और दूसरे शब्दभेदों के मेल से-यथाशक्ति, अनजाने।

(च) पूर्वकालिक और विशेषण के मेल से-मुख्यकरके, बहुतकरके।

नीचे भिन्न भिन्न शब्दों के आगे प्रत्यय या अन्य शब्द मिलाकर यौगिक क्रियाविशेषण बनायेगये हैं—

**संस्कृत**-नियमानुसार, कृपया, वस्तुतः, भयवश, सर्वदा, कृपापूर्वक, सर्वत्र सर्वथा, क्रमशः, पूर्ववत्, नाममात्र, बहुधा, कदाचित्, इत्यादि।

**हिन्दी**-बैठा, लिये, खाता, राततक, देखकर, पढ़करके, गयागया, [illegible], अन्तको, इधरसे, कबका, इतनेमें, कैसे, कहाँ, किधर, [illegible], किसलिये कब।

**उर्दू**—फ़ौरन, मसलन, जबरन, इत्यादि।

नीचे भिन्न भिन्न शब्दों के पहले उपसर्ग या अन्य शब्द मिलाकर यौगिक क्रियाविशेषण बनायेगये हैं*—

**संस्कृत**–प्रतिदिन, आजन्म, निस्सन्देह, अनायास, सम्मुख, यथाशक्ति, व्यर्थ, यावज्जीवन।

**हिन्दी**–अनजाने, निधड़क।

**उर्दू**–हरघड़ी, दरअसल, बदस्तूर, बेशक।

**नोट**–( १ ) कई क्रियाविशेषणों के अन्त में ही या ई मिलाने से निश्चय का बोध होता है। जैसे ज्यों ही, यहीं, अभी, कभी, इत्यादि।

क्रियाविशेषणों की द्विरुक्ति से भी निश्चय का बोध होता है। जैसे–ज्यों ज्यों, त्यों त्यों।

दो क्रियाविशेषणों के बीच में न लगाने से अनिश्चय का बोध होता है। जैसे–कहीं न कहीं, जब न तब, जहाँ न तहाँ।

( २ ) क्रियाविशेषण के शब्द, विशेषण और क्रियाविशेषण के भी विशेषण होते हैं। जैसे–लगभग चालीस आम। ज़रा धीरे पढ़ो। इत्यादि।

## नहीं, न और मत में भेद—

**( १ ) सामान्यवर्तमान, तात्कालिकवर्तमान, आसन्नभूत और किसी प्रश्न के उत्तर में 'नहीं' का प्रयोग होता है। जैसे–मैं नहीं खाता, वह नहीं आरहा है। इस वर्ष मैं ने आम नहीं खाया है। तुम ने परीक्षा दी है? नहीं।**

**( २ ) 'दो या अधिक में किसी का निषेध जताना हो तब' और 'विधि में' 'न' का प्रयोग होता है। जैसे– न धर्म, न विद्या, न धन, कुछ काम न आया। न खाया, न पिया, न कुछ बात ही की–योंही चलागया। इसे न ले। अभी उपन्यास कभी न पढ़ना। यह पुस्तक और किसी के हाथ में न दीजियेगा।**

**( ३ ) ऊपर की क्रियाओं को छोड़ अन्यत्र न और नहीं**

---

* ये यौगिक शब्द अव्ययीभाव समास हैं।

दोनों आते हैं, भेद इतना ही है कि केवल निषेध में न और निषेध की निश्चयता में नहीं का प्रयोग होता है। जैसे-वह न आया-वह नहीं आया। मैं न पढ़ूँगा-मैं नहीं पढ़ूँगा।

(४) 'मत' केवल विधि में लाते हैं। जैसे-तुम मत जाओ।

**नोट**-(१) '**न**' निश्चय के अर्थ में **प्रश्नार्थक अव्यय** है। जैसे-तुम तो इसी समय पढ़लोगे **न**? बोलो **न** जाओगे?

(२) '**न-न**' जब **समुच्चयबोधक** होकर आते हैं तब पहले 'न' से '**न तो**' और दूसरे से '**और न**' का बोध होता है। जैसे-उस ने न पढ़ा, न पढ़ेगा।

## अभ्यास।

१. अर्थ के अनुसार क्रियाविशेषण कितने प्रकार के हैं? प्रत्येक के दो दो उदाहरण दो। २. रूप के अनुसार क्रियाविशेषण कितने प्रकार के हैं? उदाहरण दो। ३. प्रयोग के अनुसार क्रियाविशेषण कितने प्रकार के हैं? उदाहरण सहित लक्षण बताओ। ४. कैसे क्रियाविशेषणों से निश्चय का बोध होता है? उदाहरण दो। ५. नहीं और न के प्रयोग में क्या भेद है? उदाहरण दो। ६. 'मत' कहाँ आता है? ७. कैसे क्रियाविशेषणों से अनिश्चय का बोध होता है? ८. संयुक्त क्रियाविशेषण किनकिन शब्दों के मेल से बनते हैं? उदाहरण दो। ९. पाँच ऐसे क्रियाविशेषण बनाओ, जो अन्य शब्दों के पहले उपसर्गों या दूसरे शब्दों के मिलाने से बने हैं। १०. सभी शब्दभेदों से बने हुए क्रियाविशेषणों के दो दो उदाहरण दो। ११. नीचे लिखे शब्दों से क्रियाविशेषण बनाओ।

हाथ, एक, देश, शक्ति, कृपा, भय, पढ़ा, जन्म।

## सम्बन्धबोधक ( Prepositions )

सम्बन्धबोधक अव्यय ये हैं—

**सहित, समेत, रहित, सुधाँ, लौं, आगे, पीछे, ऊपर, नीचे, पास, संग, साथ भीतर, बाहर विषय बदले, तले, तुल्य, बायाँ, दहिना, बीच, इत्यादि।**

सम्बन्धबोधक अव्यय दो प्रकार के हैं—

( १ ) जिन के पूर्व सम्बन्ध इत्यादि के चिन्ह प्रायः लुप्त रहते हैं। जैसे -सहित , समेत , पर्यन्त , इत्यादि ।

( २ ) जिन के पूर्व सम्बन्ध इत्यादि के चिन्ह लुप्त नहीं रहते । जैसे —आगे , पीछे , बाहर , बदले , इत्यादि ।

आगे,पीछे, ऊपर , नीचे इत्यादि के पहले ' से ' भी लाते हैं । जैसे-राम से आगे , मुझ से पीछे,घर से ऊपर, आलमारी से नीचे ।

ओर, तरफ, तरह, मार्फत, नाईं, खातिर इत्यादि के पहले ' का ' के बदले ' की ' लाते हैं। जैसे-राम की ओर, खेत की तरफ, लड़के की तरह, उसकी मार्फत, सोहन की नाईं, आप की बाबत , तेरी खातिर , इत्यादि ।

जब सम्बन्धबोधक अव्ययों के आगे कारक के चिन्ह आते हैं तब वे संज्ञा कहलाते हैं। जैसे -देवमन्दिर घर के आगे में है ।

नोट(१)रहित, सहित, समेत, पर्यन्त इत्यादि के आगे कारकों के चिन्ह नहीं मिलते ।

(२)बहुतसे अव्यय **क्रियाविशेषण** और **सम्बन्धबोधक** दोनों हैं। जैसे-मैं पीछे आया (क्रियाविशेषण) । मैं राम के पीछे आया । (सम्बन्धबोधक)

## समुच्चयबोधक (Coujunctions).

समुच्चयबोधक अव्यय ये हैं —

और , एवं , तथा , व, औ, यदि, तो , तोभी , ताकि, कि, फिर, यथा, या , अथवा, वा , परन्तु , किन्तु, पर, चाहे, नकि नतो, क्योंकि, यातो, अगर, इत्यादि ।

समुच्चयबोधक अव्ययों के भेद—

१. संयोजक-जो जोड़ता है। जैसे- और, एवं, तथा, व, इत्यादि।

२. विभाजक-जो अलग करता है। जैसे-या, अथवा, वा, किंवा, इत्यादि।

३. पक्षान्तरबोधक-यह अव्यय एक पक्ष की बात समाप्त करने के बाद और दूसरे पक्ष की कहने के पहले आता है।

जैसे- परन्तु, लेकिन, मगर, पर, किन्तु, इत्यादि।

४. कारणबोधक-जो कारण बताता है। जैसे-क्योंकि, कारण, इत्यादि।

५. निमित्तार्थक-जो निमित्त बताता है। जैसे-अतः, अतएव, इसलिये, इत्यादि।

६ कर्मप्रदर्शक जो पूर्व की क्रिया का कर्म बताता है। जैसे -कि, इत्यादि।

बहुतसे अव्यय दो दो करके एकसाथ आते हैं और नित्यसम्बन्धी कहलाते हैं। जैसे-'यदि-तो, जो-तो, यद्यपि-तथापि या तौभी, इत्यादि। प्रयोग-**यदि** ठंढ न लगे **तो** यह हवा बहुत दूर तक चली जाती है। **जो** आप आज्ञा करें **तो** हम जन्मभूमि देख आवें। **यद्यपि** मैं वहाँ नहीं गया **तथापि** मैं ने वहाँ का सारा वृत्तान्त सुना।

अन्य नित्यसम्बन्धी अव्यय-जब-तब, ज्यों-त्यों, जहाँ-वहाँ या तहाँ, जिधर-उधर, जोभी-सोभी, अगर्चे-ताहम, इत्यादि।

नोट-(१)समुच्चयबोधक अव्यय का सम्बन्ध समान शब्दों या वाक्यो इत्यादि के अन्वय से होता है। 'श्याम और खाते हैं'-यह वाक्य अशुद्ध है, क्योंकि 'श्याम' संज्ञा है और 'खाते हैं' क्रिया। 'श्याम और राम

खाते हैं—यह वाक्य शुद्ध है , क्योंकि श्याम और राम दोनों संज्ञाएँ हैं , जो एक ही क्रिया से अन्वित होती है ।

( २ ) पक्षान्तरबोधक , कारणबोधक और निमित्तार्थक इत्यादि शेष भेद, संयोजक और विभाजक के अवान्तर भेद भी समझे जा सकते हैं ।

## विस्मयादिबोधक (Interjections).

**विस्मयादिबोधक अव्यय कई प्रकार के हैं-**

आश्चर्यसूचक-**ओहो ! एँ ! अरे ! ओफ़ !**

आनन्दसूचक -**धन्य ! वाह ! अहा !**

क्लेशसूचक-**हाय ! आह ! ऊह ! बापरे !**

अनादरसूचक-**छिः ! धिक् ! फिश ! हुश !**

स्वीकारसूचक-**हूँ ! हाँ ! अच्छा !**

सम्बोधनसूचक-**हे , अरे , अरी , ऐ , इत्यादि ।**

**नोट-(१)दैया रे ! मैया रे ! बप्पा रे ! बाप रे बाप !** इत्यादि में केवल ' रे ' मात्र अव्यय है , परन्तु दुःख , विस्मय इत्यादि की सूचना में सभी ' समस्त शब्द ' अव्यय होते हैं ।

### अभ्यास ।

१. सम्बन्धबोधक अव्यय कितने प्रकार के हैं ? २. किन किन सम्बन्धबोधक अव्ययों के पहले 'की' लाते हैं ? ३. सम्बन्धबोधक अव्यय कब संज्ञा होजाता है ? उदाहरण दो । ४. 'पीछे, आगे' ये शब्द क्रियाविशेषण भी होते हैं । उदाहरण दो ।

६. समुच्चयबोधक अव्ययों के कौन कौन भेद हैं ? उदाहरण दो । ७. नित्यसम्बन्धी अव्यय किसे कहते हैं ? ८. चार ऐसे वाक्य बताओ, जिनमें नित्यसम्बन्धी अव्यय हों । ९. सम्बन्धबोधक और समुच्चयबोधक अव्ययों में क्या भेद है ? १० विस्मयादिबोधक अव्ययों के भेद उदाहरण सहित बताओ ।

११. नीचे लिखे वाक्यों में शब्दभेदों को बताओ-

तुम अवश्य आओ । मैं पीछे गया ! धिक् धिक् ! ऐसा काम मत करो ।

पशुओं को कभी न सताओ। राम और श्याम पढ़ते हैं। मैं आऊँगा, परन्तु कुछ खाऊँगा नहीं। वाह! मैं नहीं जाऊँगा!

## पदच्छेद (Parsing).

**अव्यय के पदच्छेद में अव्यय, अव्यय का भेद, और यदि अव्यय सम्बन्ध रखनेवाला हो तो सम्बन्धी शब्द-इतनी बातें लिखी जाती हैं।**

**उदाहरण-हाय!** आप **कहाँ** जाते हैं? अपने भाई **सहित** आना राम **और** मोहन घर गये।

**हाय!**-विस्मयादिबोधक अव्यय (क्लेशसूचक)।

**कहाँ**-स्थानवाचक क्रियाविशेषण, 'जाते हैं' क्रिया की विशेषता बतलाता है।

**सहित**-सम्बन्धबोधक अव्यय, 'भाई' शब्द से सम्बन्ध रखता है।

**और**-समुच्चयबोधक अव्यय, 'राम' और 'मोहन' को मिलाता है।

### अभ्यास।

**नीचे लिखे वाक्यों के प्रत्येक शब्द का पदनिर्देश करो-**

तुम अवश्य जाओ। मैं पीछे गया। राम आप के पीछे गया। घोड़े दौड़े क्या हैं, उड़ आये हैं। लीजिये, महाराज, मैं यह चला। तुम मेरी मदद जरूर करोगे!

## शब्दांश ( Prefixes and Suffixes )

**कुछ ध्वनियाँ ऐसी हैं जो स्वयं अर्थ नहीं देतीं, परन्तु जब वे शब्दों के साथ मिलाई जाती हैं तब सार्थक हो जाती हैं, ऐसी परतन्त्र ध्वनियों को शब्दांश कहते हैं। जैसे-दुर, निर्, प्र, वि, त्व, पन, वाला, ने, को, इत्यादि। ये शब्दों के साथ मिलकर सार्थक होते हैं। जैसे-दुर्जन, निर्दोष, प्रबल, मनुष्यत्व, लड़कपन, घरवाला, राम ने, सीता को।**

शब्दांश दो प्रकार से आते हैं—( १ ) शब्दों के पूर्व में और ( २ ) शब्दों के अन्त में।

जो शब्दांश किसी शब्द के पूर्व में जोड़ाजाता है उसे उपसर्ग कहते हैं। ऊपर 'दुर्जन, निर्दोष और प्रबल' में 'दुर, निर् और प्र' उपसर्ग हैं। जो शब्दांश किसी शब्द के अन्त में जोड़ाजाता है उसे प्रत्यय कहते हैं। ऊपर 'मनुष्यत्व, लड़कपन, घरवाला, राम ने और सीता को' में 'त्व, पन, वाला, ने और को' प्रत्यय हैं।

☞ 'पनिहारिन की' इस में **हारा, इन** और **की** तीन प्रत्यय हैं। यहाँ 'की' केलिये **पनिहारिन**, 'इन' केलिये '**पनिहारा**' और 'हारा' केलिये '**पानी**' मूल शब्द हैं। इस उदाहरण में 'की' के बाद फिर कोई प्रत्यय नहीं लगसकते। **जिन प्रत्ययों के बाद दूसरे प्रत्यय नहीं लगते उन्हें चरम प्रत्यय कहते हैं।** चरम प्रत्यय लगने से शब्द का जो रूपान्तर होता है वही उसकी यथार्थ विकृति है और उसे **पद** कहते हैं।

**नोट**-चरम प्रत्ययों को **विभक्ति** भी कहते हैं।

## अभ्यास।

१. शब्दांश किसे कहते हैं? २. शब्दांश कितने प्रकार के हैं? प्रत्येक का उदाहरण सहित लक्षण बताओ। ३. चरम प्रत्यय किसे कहते हैं? ४. पद किसे कहते हैं? ५. विभक्ति किसे कहते हैं?

## ( १ ) उपसर्ग ( Prefixes ).

'उपसर्ग' शब्दों के पूर्व में मिलकर उन के अर्थ बदलदेते हैं। जैसे-यश-अपयश, गुण-अवगुण, जय-पराजय, योग-वियोग, इत्यादि।

भिन्नभिन्न उपसर्गों के साथ एक मूल शब्द के ( विशेषकर संस्कृत के किसी धातु के ) भिन्नभिन्न अर्थ होजाते हैं। जैसे-प्रहार ( मारना ), आहार ( भोजन ) संहार ( क्षय ),

विहार ( क्रीड़ा, खेल ), परिहार ( मोचना, त्यागना ), उपहार ( भेंट ), व्यवहार ( आचरण ), इत्यादि। इन शब्दों में संस्कृत का हृ ( हरना ) धातु है।

कहीं एक, कहीं दो, कहीं तीन और कहीं चार उपसर्ग भी एकसाथ आते हैं; जैसे- वि-विहार, वि+अव-व्यवहार, सु+वि +अव-सुव्यवहार, सम्+अभि+वि+आ-समभिव्याहार, इत्यादि।

हिन्दी में अधिकतर संस्कृत के उपसर्ग आते हैं, परन्तु कुछ हिन्दी के और दो एक फारसी के भी हैं।

( १ )संस्कृत के बीस उपसर्ग हैं-प्र, परा, अप, सम, अनु, अव, निर, दुर, अभि, वि, अधि, सु, उत्, अति, नि, प्रति, परि, अपि उप, आ। ×

संयोग से उत्पन्न उपसर्गों के प्रधान अर्थ या भाव उदाहरण सहित आगे लिखेजाते हैं-

प्र-अतिशय, उत्कर्ष, गति, यश, उत्पत्ति और व्यवहार आदि का प्रकाशक है। जैसे-प्रबल, प्रणाम, प्रताप, प्रसिद्ध, प्रयोग, इत्यादि।

परा-विपरीत, नाश और अनादर आदि का प्रकाशक है। जैसे-पराजय, पराभव, परास्त, पराधीन, इत्यादि।

सम्-सहित और उत्तमता आदि का प्रकाशक है। जैसे-सन्तुष्ट, सम्बन्ध, सम्मुख, संस्कार, संस्कृत, इत्यादि।

अप-हीनता, लघुता आदि का प्रकाशक है। जैसे-अपयश, अपवाद, अपशब्द, अपमान, अपकार, इत्यादि।

अनु-सादृश्य, पश्चात् और क्रम आदि का प्रकाशक है।

---

× प्रपरापसमन्ववनिर्दुरभि, व्यधिसूदतिनिप्रतिपर्यपयः।
उपआङिति विंशतिरेष सखे, उपसर्गविधिः कथितः कविना॥

जैसे-अनुरूप, अनुगामी, अनुचर, अनुताप, इत्यादि।

अव-अनादर, भ्रंश और हीनता आदि का प्रकाशक है। जैसे-अवज्ञा, अवगुण, अवनति, अवतार, इत्यादि।

निर्-निषेध और रहित आदि का प्रकाशक है। जैसे-निर्दोष, निराकार, निर्जीव, निर्भय, निर्धन, इत्यादि।

दुर्-कठिनता, दुष्टता, निन्दा और हीनता आदि का प्रकाशक है। जैसे-दुर्गम, दुर्जन, दुर्दशा, दुर्बुद्धि, दुर्मति, इत्यादि।

अभि-अधिकता और इच्छा आदि का प्रकाशक है। जैसे-अभिमत, अभिप्राय, अभिमान, इत्यादि।

वि-भिन्नता, हीनता, असमानता और विशेषता आदि का प्रकाशक है। जैसे-वियोग, विलाप, विकार, विवरण, विहार, विशेष, विलक्षण, इत्यादि।

अधि-प्रधानता, समीपता और उपरिभाव आदि का प्रकाशक है। जैसे-अधिराज, अधिपति, अध्यक्ष, अधिकार, इत्यादि।

सु-उत्तमता, सुगमता और श्रेष्ठता आदि का प्रकाशक है। जैसे-सुजाति, सुगम, सुयश, सुजन, सुलभ, इत्यादि।

उत्-उच्चता और उत्कर्ष आदि का प्रकाशक है। जैसे-उदय, उद्गम, उदाहरण, उत्पत्ति, इत्यादि।

अति-अतिशय और उत्कर्ष आदि का प्रकाशक है। जैसे-अतिकाल, अतिभाव, अतिगुप्त, इत्यादि।

नि-बहुत और निषेध आदि का प्रकाशक है। जैसे-निरोध, निवारण, निषेध, नियोग, इत्यादि।

प्रति×-प्रत्येक, बराबरी, विरोध और परिवर्तन आदि का

× 'प्रति' सम्बन्धबोधक अव्यय भी है। जैसे-मेरे प्रति क्यों झुकते हो?

प्रकाशक है। जैसे-प्रतिदिन, प्रतिशब्द, प्रतिवादी, प्रत्युत्तर, इत्यादि।

परि-सर्वतोभाव, अतिशय और त्याग इत्यादि का प्रकाशक है। जैसे-परिपूर्ण, परिजन, परितोष, परिच्छेद, इत्यादि।

अपि-निश्चय और छिपाव आदि का प्रकाशक है। जैसे-अपिधान।

उप-समीपता, लघुता और सहायता आदि का प्रकाशक है। जैसे-उपवन, उपग्रह, उपकार, इत्यादि।

आ-सीमा, ग्रहण, विरोध, चढ़ाव, और खिंचाव आदि का प्रकाशक है। जैसे-आसमुद्र, आजन्म, आदान, आगमन, आरोहण, आकर्षण, इत्यादि।

ऊपर लिखे उपसर्गों के सिवा नीचे लिखे शब्दांश भी उपसर्गवत् आते हैं।

अ, अन्-निषेध और अभाव आदि का प्रकाशक है। जैसे-अपवित्र, अयश, अनादि, अनन्त, इत्यादि।

कु-बुराई और नीचता आदि का प्रकाशक है। जैसे-कुपुत्र, कुजाति, कुपात्र, कुयश, इत्यादि।

स-साथ, संयोग आदि का प्रकाशक है। जैसे-साकार, सप्रेम, सपत्नीक, इत्यादि।

सह-साथ, संगति आदि का प्रकाशक है। जैसे-सहगमन, सहयोगी, सहचर, इत्यादि।

( २ ) हिन्दी उपसर्ग ( या संस्कृत के तद्भव उपसर्ग )—

अ, अन-निषेध और अभाव के प्रकाशक हैं। जैसे-अतोल, अमोल, अजान, अपढ़, अनमिल, अनरीति, अनपढ़, इत्यादि।

अप-हीनता, लघुता आदि का प्रकाशक है। जैसे-अपसगुन, अपजस।

नि-निषेध और अभाव आदि का प्रकाशक है। जैसे-निकाम, निडर, निकम्मा, निगोड़ा, इत्यादि।

स ( सु )-उत्तमता, साथ आदि का प्रकाशक है। जैसे-सपूत, सजग।

क ( कु )-बुराई और नीचता आदि का प्रकाशक है। जैसे-कपूत, कुटेव, कुढङ्गा, कुखेत, इत्यादि।

बि-' बिना ' का प्रकाशक है। जैसे-बिचारा।

( ३ ) उर्दूढंग के उपसर्ग—

ला, बे-अभाव अर्थ में आते हैं। जैसे-लाचार, लापरवाह, बेशक, बेकार, बेशुमार, इत्यादि।

ब-अनुसार का अर्थ देता है। जैसे-बदस्तूर, बजिन्स, इत्यादि।

हर-प्रति का अर्थ देता है। जैसे-हररोज़, हरघड़ी, हरसाल, हरजगह।

दर-में का अर्थ देता है। जैसे-दरअसल, दरहकीकत, इत्यादि।

## अभ्यास।

१. उपसर्ग शब्द को क्या करता है ? २. भिन्न भिन्न उपसर्गों के साथ एक मूल शब्द के भिन्न अर्थ होते हैं; उदाहरण द्वारा समझाओ। ३. नीचे लिखे शब्दों में जो उपसर्ग आये हैं, उनके अर्थ लिखो—

आगमन, परिपूर्ण, प्रत्युत्तर, कुपात्र, निषेध, विहार, अनुचर, प्रयोग, अवतार, दुर्जन, उत्पत्ति, अनोल, अपजस, सपूत, कपूत, बेशक, बदस्तूर, दरअसल।

४. ऊपर लिखे शब्दों के अर्थ बताओ।

## ( २ ) प्रत्यय ( Suffixes ).

प्रत्यय दूसरे शब्द के अन्त में रहकर उस के अर्थ और अवस्था में परिवर्तन करते हैं। ये ' संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण, क्रिया और अव्यय ' सभी प्रकार के शब्दों में आते हैं। जैसे—

मनुष्यत्व = मनुष्य ( संज्ञा ) + **त्व** ।
आपवाला = आप ( सर्वनाम ) + **वाला** ।
सुन्दरता = सुन्दर ( विशेषण ) + **ता** ।
लिखावट = लिख ( धातु ) + **वट** ।
आया = आ ( धातु ) + **या** ।
बाहरी = बाहर ( अव्यय ) + **ई** ।

**प्रत्यय दो प्रकार के हैं-( १ ) वे जो धातु के अन्त में आते हैं। ( २ ) वे जो** नाम **के अन्त में आते हैं । ऊपर 'वट' और 'या' पहले के तथा** त्व, वाला, ता **और** ई **दूसरे के उदाहरण हैं ।**

**धातु के अन्त में आनेवाले प्रत्यय दो प्रकार के हैं कृत्-प्रत्यय और क्रियाप्रत्यय। धातुओं में जिन प्रत्ययों के लगाने से नाम बनते हैं वे कृत् और जिन के लगाने से क्रियाएँ बनती हैं वे क्रियाप्रत्यय कहलाते हैं । ऊपर लिखावट में** वट **कृत्प्रत्यय है और आया में** या **क्रियाप्रत्यय ।**

**नाम के अन्त में आनेवाले प्रत्यय भी दो प्रकार के हैं-तद्धितप्रत्यय और कारकान्त। नाम में जिन प्रत्ययों के लगाने से शब्दभेद बनते हैं वे तद्धित और जिन के लगाने से कारक बनते हैं वे कारकान्त कहलाते हैं। ऊपर** त्व, वाला, ता **और** ई **तद्धित प्रत्यय हैं ।** ने, को **इत्यादि कारकान्त प्रत्यय पीछे कारकप्रकरण में दियेगये हैं ।**

**नोट**-( १ ) इस प्रकार सब मिलाकर प्रत्ययों के चार भेद होजाते हैं-कृत्प्रत्यय, क्रियाप्रत्यय, तद्धितप्रत्यय और कारकान्तप्रत्यय ।

( २ ) क्रियापद और कारक बनानेवाले प्रत्यय ' चरम प्रत्यय ' हैं । ( पीछे शब्दांश का नोट देखो । )

( ३ ) धातु के अन्त में प्रत्यय लगाने से धातुजशब्द और नाम में लगाने से नामजशब्द बनते हैं ।

४ ; कृत्प्रत्ययान्त शब्द कृदन्त भी कहलाते हैं।

### अभ्यास।

१. 'प्रत्यय' शब्द को क्या करता है? २. प्रत्यय कितने प्रकार के हैं? ३. तद्धितप्रत्यय किसे कहते हैं? ४ कृत्प्रत्यय किसे कहते हैं? ५. क्या क्रिया में भी चरम प्रत्यय आते हैं?

## धातुज शब्द।

## धातुजनाम ( कृदन्त )।

### ( १ ) संज्ञा।

**( क ) भाववाचक—**

**प्रत्यय**-०, **आ**, आई, आन, आप, आव, आस, ई, औनी, त, ती, न्ती, न, ना, नी, र, वट, हट, इत्यादि।

**शब्द—मार, दौड़, देख, सोच, विचार। गुजारा, घाटा, छापा, घेरा, लड़ाई, चढ़ाई, गढ़ाई, पढ़ाई। उठान, लगान। मिलापजुलाप। चढ़ाव, उतराव, बनाव, घुमाव,। निकास, हुलास, प्यास। बोली, हँसी। पढ़ौनी, लिखौनी, कमौनी। बचत, लागत, लगत, खपत। चढ़ती, घटती। बढ़न्ती, घटन्ती। लेन, देन, मारन, मोहन, उच्चाटन। होना, चलना। होनी, कटनी, मरनी। ठोकर। मिलावट, सजावट, लिखावट, चिल्लाहट, खुजलाहट, इत्यादि।** *

---

* संस्कृत नियमों से बने कुछ भाववाचक शब्द जो हिन्दी में आये हैं—

**प्रत्यय**—अ ( घञ्, अच् ), अन ( ल्युट् ), आ ( अङ् ), न ( नङ् ), ति ( क्ति ), इत्यादि।

**शब्द**—प्रभाव, जय, स्वाद, शोक, भाव, पाक, भाग, देव। गमन, दर्शन, शयन, कारण, भोजन, कथन, दान, भवन। दया, क्रिया, कृपा। यत्न, प्रश्न। गति, मति, प्रकृति, शक्ति, भ्रान्ति, भक्ति, नीति, रीति, विभूति, सम्पत्ति।

**नोट**—शुद्ध संस्कृत शब्द को धातु और प्रत्यय से सिद्ध करना हिन्दी के व्याकरण का उद्देश्य नहीं है, किन्तु वह संस्कृत से सिद्ध होता है। यहाँ केवल बहुज्ञतामात्र केलिये संस्कृत के कुछ प्रत्यय और शब्द दियेगये हैं।

**नोट**–" उन के **देखे** से जो आजाती है रौनक मुह पर, वह समझते हैं कि बीमार का हाल अच्छा है । आन **संभाले** जान थी जाती, जान **बचाये** आन थी जाती । एक न संभला मेरा **संभाला** । न आये अगर वह तुम्हारे **कहे** से ।" इन वाक्यों में 'देखे से, संभाले, बचाये, सभाला और कहे से' ये पाँच कृदन्तीय भाववाचक हैं, जो देखने से संभालने से, बचाने से और कहने से' के संक्षिप्त रूप हैं।

**( ख ) कर्तृवाचक *—**

**प्रत्यय** आ, री, का, इत्यादि ।

**शब्द–भूँजा ( भूँजनेवाला कांदू ) । कटारी । उचक्का । झालर इत्यादि ।**

**नोट**–कर्तृवाचक प्रत्ययान्त शब्द वास्तव में विशेषण होते हैं, परन्तु ऊपर के शब्द प्रयोग में संज्ञाएँ हैं । ( आगे देखो )

**( ग ) कर्मवाचक *—**

**प्रत्यत**–नी, इत्यादि ।

**शब्द–सूँघनी ( एक प्रकार की वस्तु जिसको सूँघते हैं ), ओढ़नी, खैनी, पीनी, इत्यादि ।**

**( घ ) करणवाचक *–**

**प्रत्यय**–आ, आनी, ई, ऊ, औटी, न, ना, नी, पा,इत्यादि ।

**शब्द–झूला, डोला, जाता, लग्गा । मथानी । रेती, जोती, लग्गी । झाड़ू । कसौटी । बेलन, चलान । घोटना, बेलना, ढकना, छनना, चलना, झरना, ढपना । घोटनी, बेलनी, ढकनी, चलनी,**

---

* कर्तृशब्द से करनेवाले पदार्थ का, कर्म से कर्मत्व का और करण से जिस के द्वारा काम हो उस पदार्थ का बोध होता है ।

करनी, कतरनी, झोलनी, सुमरनी, कुरेलनी, खोदनी। खुरपा। इत्यादि। ×

## [ २ ] विशेषण।

### ( क ) कर्तृवाचक*–

**प्रत्यय**--आऊ, आक, आका, आड़ी, आलू, इयाँ, इआ, ऊ, एरा, ऐत, ऐया, ओड़, ओड़ा, क, क्कड़, टा, ता, ना, वाला, वैया, सार, हार, हारा, इत्यादि।

**शब्द–टिकाऊ, कमाऊ। तैराक, पैराक। लड़ाका, उड़ाका। खिलाड़ी। झगड़ालू। बढ़ियाँ, घटियाँ। पढ़ुआ। डरू, खाऊ। लुटेरा, नांचेरा। फनैत, ढलैत। बटैया। हँसोड़। झगोड़ा। घालक, जाचक। भुलक्कड़, कुदक्कड़। चट्टा। रोना जैसे-(रोनी सूरत) पढ़नेवाला। पढ़वैया। मिलनसार। होनहार। राखन-हारा। इत्यादि।**

**नोट**–( १ ) आजकल ' हारा, हार ' इन प्रत्ययों से बने बहुतसे शब्द गद्य में नहीं आते। जैसे–राखनहारा, सिर्जनहार, इत्यादि।

( २ ) कुछ कर्तृवाचक प्रत्यय पीछे दिये गये हैं।

---

× संस्कृत में अच्, अन ( ल्युट् ) और त्र इत्यादि प्रत्ययों से करणवाचक शब्द बनते हैं। जैसे–कर, चरण, नयन, पत्र, स्तोत्र, शस्त्र, इत्यादि।

* संस्कृत के कुछ कर्तृवाचक शब्द जो हिन्दी में आये हैं–

**प्रत्यय**-अक ( ण्वुल् ) अ ( क, अण्, ड ), अन ( ल्यु ), इन् ( णिन् ), ता ( तृच्, तृण् ) ट, इत्यादि–

**शब्द**–कारक, पाचक, घातक, नायक, पाठक, गणक, भेदक, दायक। धनद, जलद, मधुप, गृहस्थ–मालाकार, सूत्रधार, कुम्भकार। पङ्कज। मदन, नन्दन, नाशन, घातन, पावन, मर्दन। धराशायी। नेता, कर्त्ता, दाता, श्रोता, वक्ता, भर्ता, विजेता। वनचर, दिवाकर, निशाकर, खेचर, किङ्कर। इत्यादि।

**नोट**–पीछे इसी प्रकरण में भाववाचक की पादटिप्पणी का नोट देखो।

( ख ) पद के बदले खण्डवाक्य–

कृतज्ञ–जो कीहुई भलाई को मानता है। स्वदेशी–जो अपने देश का है। सधवा–जिस स्त्री का पति जीवित है। देय–जो देने के योग्य हो। दुःखी–जिस को दुःख हो।

( ग ) वाक्यांश के बदले खण्डवाक्य–

मेरे बैल के आते ही–जब मेरा बैल आता है। निन्दा का पात्र–जिस की निन्दा सभी करते हैं। नीति का जाननेवाला–जो नीति को जानता है। पहचान से बाहर–जो पहचाना न जा सके।

## २. कई वाक्यों के बदले एक वाक्य।

( वाक्यसंयोजन–Synthesis of Sentences ).

( क ) नियम–समापिका क्रिया को असमापिका में बदलने, मिलतेहुए अंशों को एक ही बार रखने और अव्ययों के प्रयोग से कई वाक्य एक वाक्य में बदलजाते हैं। जैसे–

१. **कई वाक्य**–राम ने रोटी खाई। राम ने पुस्तक पढ़ी।

**एक वाक्य**–राम ने रोटी खाकर पुस्तक पढ़ी।

२. **कई वाक्य**–श्याम रोटी खाता है। श्याम दाल खाता है। श्याम तरकारी खाता है। श्याम पानी पीता है।

**एक वाक्य**–श्याम रोटी, दाल और तरकारी खाकर पानी पीता है।

३. **कई वाक्य**–मोहन गरीब है। मोहन सन्तोषी है। मोहन सुखी है।

**एक वाक्य**–यद्यपि मोहन गरीब है, तथापि सन्तोषी होने से सुखी है।

( ख ) नियम–यदि अर्थ में बाधा न पड़े तो वाक्यों के शब्दों को कुछ उलटफेर करके कम करदो। कतिपय वाक्यों को पद, वाक्यांश और अर्द्धवाक्य भी बना देसकते हैं। जैसे–

**१. कई वाक्य**–अर्जुन धनुर्धर थे। उन्हों ने लड़ाई में आश्चर्यजनक काम किये। लड़ाई कुरुक्षेत्र में हुई।

**एकवाक्य**–धनुर्धर अर्जुन ने कुरुक्षेत्र की लड़ाई में आश्चर्यजनक काम किये।

**२.कई वाक्य**–गंगाप्रसाद रामपुर गये हैं। वह मोहनलाल के भाई हैं। मोहनलाल मेरे स्कूल के शिक्षक हैं।

**एकवाक्य**–मेरे स्कूल के शिक्षक मोहनलाल के भाई गंगाप्रसाद रामपुर गये हैं।

**३. कई वाक्य**–वैदेहीशरण राधाउर रहता है। वह एक विद्यार्थी है। राधाउर सुरसंड के समीप है। राधाउर एक ग्राम है।

**एकवाक्य**-वैदेहीशरण विद्यार्थी सुरसंड के समीप राधाउर ग्राम में रहता है।

## ३. एकवाक्य के बदले कई वाक्य।

## (वाक्यवियोजन-)Resolution of sentences).

**वाक्यसंयोजन का उलटा वाक्यवियोजन है, इसलिये संयोजन के नियमों को विपरीतभाव से काम में लाकर 'वियोजन' करते हैं। जैसे-**

**१.एकवाक्य**–रात बीतते ही चिड़ियाँ चहचहानेलगीं।

**कई वाक्य**–रात बीतगई। चिड़ियाँ चहचहानेलगीं।

**२. एकवाक्य**–सबेरा होते ही ठंडी हवा बहनेलगी।

**कई वाक्य**–सवेरा होगया। ठंडी हवा बहनेलगी।

**३. एकवाक्य**–साहसी राम ने एक बाघ को मारा।

**कई वाक्य**–राम साहसी है। उस ने एक बाघ को मारा।

**४. एकवाक्य**–परीक्षा समाप्त होने पर मुझे रखके समय क्यों खराब करते हैं?

**कई वाक्य**–परीक्षा समाप्त होगई । अब मुझे मत रखिये । मेरा समय खराब जाता है ।

## अभ्यास ।

**१. नीचे लिखे प्रत्येक पद को वाक्यांश में परिवर्तन करो–**

सादर, अलौकिक, सन्यासी, नास्तिक, आपादमस्तक ।

**२. नीचे लिखे प्रत्येक खण्डवाक्य को पद में परिवर्तन करो–**

जो की हुई भलाई को नहीं मानता । जिस स्त्री का पति नहीं है । जिस को सुख हो । जो दुःख देनेवाला हो ।

**३. नीचे लिखे प्रत्येक खण्डवाक्य को वाक्यांश में परिवर्तन करो–**

जब मेरी गाय आती है । जिस की प्रशंसा सभी करते हैं । जो गणित अच्छा जानता है । जिस पर दया कीजाय । जो सुख देनेवाला है ।

**४. नीचे लिखे वाक्यों को एकवाक्य में बदलो–**

रामलाल एक प्रसिद्ध पुरुष है । उस की प्रशंसा सब करते हैं । रामलाल मोहनपुर का रहनेवाला है । मोहनपुर गंगा के किनारे है । प्रशंसा करनेवाले लोग सारे बिहार में रहते हैं । रामलाल राजेन्द्रप्रसाद का भाई है ।

**५. नीचे लिखे प्रत्येक वाक्य को कई मधुर वाक्यों में परिवर्तन करो–**

इस संकट में सिवा भगवान् के मेरी सहायता कोई नहीं कर सकता । मुझे रखकर समय खराब करने के बदले जाने की आज्ञा दीजिये ।

# ४. वाक्यपरिवर्तन ।

## ( Interchange of Sentences ).

## अमिश्र, संकीर्ण और संसृष्ट वाक्य ।

### ( १ ) अमिश्र से संकीर्ण और संकीर्ण से अमिश्र–

**नियम—अमिश्रवाक्य के एक या अधिक पदों को अङ्ग-**

**वाक्य में बदलदेने से वह संकीर्णवाक्य बनजाता है।**

१. **अमिश्र**–सुशील बालक बडों की आज्ञा मानते है।
**संकीर्ण**–जो बालक सुशील होते हैं वे बड़ों की आज्ञा मानते हैं।

२. **अमिश्र**–चोर ने अपने बचाव का कोई उपाय नहीं देखा।
**संकीर्ण**–चोर ने देखा कि मेरे बचाव का कोई उपाय नहीं है।

३. **अमिश्र**–मेरे बैल के आते ही काली गाय चलीजाती है।
**संकीर्ण**–जब मेरा बैल आता है तब काली गाय चलीजाती है।

☞ **संकीर्णवाक्य के अङ्गवाक्य को पद या वाक्यांश में बदल देने से वह अमिश्रवाक्य बनजाता है। ( उदाहरण ऊपर देखो। )**

## ( २ ) अमिश्र से संसृष्ट और संसृष्ट से अमिश्रवाक्य–

**नियम–अमिश्रवाक्य के किसी वाक्यांश को एक अपेक्षा रहित वाक्य में बदलदेने से वह संसृष्टवाक्य बनजाता है। ऐसी अवस्था में योजक अव्यय का प्रयोग होता है।**

**यदि वाक्यांश में कोई असमापिका क्रिया हो तो उसे समापिका में बदलकर निरपेक्षवाक्य बनाना चाहिये।**

१. **अमिश्र**– { आगे बढ़कर शत्रुओं का सामना करो।
शत्रुओं का सामना करने केलिये आगे बढ़ो।
**संसृष्ट**–आगे बढ़ो और शत्रुओं का सामना करो।

२. **अमिश्र**–बिल्ली के पंजों में नख होते हैं।
**संसृष्ट**–बिल्ली के पंजे होते हैं और उन में नख होते हैं।

३. **अमिश्र**–सूर्योदय होते ही हम अपने कार्य में लगे।
**संसृष्ट**–सूर्योदय हुआ और हम अपने कार्य में लगे।

☞ **संसृष्टवाक्य में एक निरपेक्षवाक्य को छोड़ शेष को पदों या वाक्यांशों में बदलदेने से वह अमिश्रवाक्य बनजाता है। कभी कभी समापिका क्रिया को पूर्वकालिक में बदलकर**

अमिश्रवाक्य बनाते हैं। अमिश्रवाक्य बनाने पर योजक अव्यय छूटजाता है। ( उदाहरण ऊपर देखो। )

( ३ ) संकीर्ण से संसृष्ट और संसृष्ट से संकीर्णवाक्य—

नियम–संकीर्णवाक्य के अङ्गवाक्य को प्रधान में बदलदेने से वह संसृष्टवाक्य बनजाता है। ऐसी अवस्था में संकीर्ण के नित्यसम्बन्धी अव्यय इत्यादि शब्दों और 'कि' के बदले योजक या विभाजक अव्यय लाते हैं। जैसे–

१. **संकीर्ण**–यद्यपि तू धनी है, तथापि सुखी नहीं है।
**संसृष्ट**–तू धनी है, परन्तु सुखी नहीं है।

२. **संकीर्ण**–तू जानता है कि वह खराब लड़का है।
**संसृष्ट**–वह खराब लड़का है और तू यह जानता है।

३. **संकीर्ण**–यदि अकाल पड़ेगा तो मरेंगे।
**संसृष्ट**–अकाल पड़ेगा और मरेंगे।

☞ संसृष्टवाक्य के एक निरपेक्ष वाक्य को छोड़ शेष को अप्रधान में बदलने से वह संकीर्ण वाक्य बनजाता है। ऐसी अवस्था में योजक और विभाजक अव्ययों के बदले नित्यसम्बन्धी शब्दों और 'कि' का प्रयोग होता है।

( उदाहरण ऊपर देखो )

९. कर्तृप्रधान, कर्मप्रधान और भावप्रधान वाक्य।

## ( वाच्यपरिवर्तन–Changes of Voice ).

वाच्यपरिवर्तन की सभी बातें पीछे क्रियाप्रकरण में लिखीजाचुकी हैं। यहाँ केवल थोड़ेसे उदाहरण दियेजाते हैं।

१. **कर्तृप्रधान**–मैं ग्रन्थ पढ़ता हूँ।
**कर्मप्रधान**–मुझ से पुस्तक पढ़ीजाती है।

२. **कर्तृप्रधान**–राम पुस्तक देगा।

**कर्मप्रधान**-राम से पुस्तक दीजायगी ।

१. **कर्तृप्रधान**-तू बैठता है । ×

**भावप्रधान**-तुझ से बैठाजाता है ।

२. **कर्तृप्रधान**-आइये ।

**भावप्रधान**-आयाजाय ।

३. **कर्तृप्रधान**-वह सोवे ।

**भावप्रधान**-उस से सोयाजाय ।

**नोट**-( १ ) 'मैं ग्रन्थ पढ़जाता हूँ । राम पुस्तक देजायगा । तू बैठजाता है । आजाइये । वह सोजावे ।' इन वाक्यों के 'कर्म और भावप्रधान वाक्य' भी क्रमशः ऊपर ही के अनुसार × होते हैं, परन्तु कहीं कहीं अर्थों में कुछ भेद होजाता है । इसी प्रकार '**मैं रोटी खागया**' का कर्मप्रधान वाक्य '**मुझ से रोटी खाईगई**' है ।

( २ ) '**मैं ने रोटी खाई**' यह वाक्य कर्मप्रधान है । इस के कर्म में '**को**' लाने से '**मैं ने रोटी को खाया**' भावप्रधान वाक्य बनजाता है ।

## उक्तिभेद ।

## (Reported Speech).

**जब किसी की कहीहुई बात को दूसरे से कहते हैं तब उसे या तो वक्ता ही की उक्ति में प्रकाश करते हैं या अपनी उक्ति में ।**

**जब वक्ता के वक्तव्य को ठीक ठीक उसी के शब्दों में प्रकाश करें तब उसे प्रत्यक्ष या साक्षात् उक्ति और जब अपने शब्दों में करें तब उसे परोक्षउक्ति कहते हैं ।**

☛ **प्रत्यक्ष उक्ति को " " के बीच में रखते हैं ।**

---

× पीछे वाच्यप्रकरण देखो ।

१. **प्रत्यक्ष** — राम ने कहा, था, " मैं आऊँगा । "

**परोक्ष** — राम ने अपने आने की बात कही थी ।

२. **प्रत्यक्ष** — पिता ने मुझ से कहा—" राम की पुस्तक पढ़ो । "

**परोक्ष** — पिता ने मुझे राम की पुस्तक पढ़ने को कहा ।

३. **प्रत्यक्ष** — ब्राह्मण ने आशीर्वाद दिया, " कल्याण हो ! "

**परोक्ष** — ब्राह्मण ने कल्याण होने केलिये आशीर्वाद दिया ।

४. **प्रत्यक्ष** — मैं ने पूछा, " आप कहाँ जाते हैं ? "

**परोक्ष** — मैं ने उन के जाने के बारे में पूछा ।

५. **प्रत्यक्ष** — गुरुजी ने कहा— "पृथ्वी चलती है ।"

**परोक्ष** — गुरुजी ने कहा कि पृथ्वी चलती है ।

## अभ्यास ।

**( १ ) नीचे लिखे अमिश्र, संकीर्ण और संसृष्ट वाक्यों का परस्पर परिवर्तन करो ।**

मनुष्यसमाज को सुखी बनाने के हेतु कितने ही उपाय हैं । मनुष्य जो कुछ काम करते हैं, सुख केलिये ही करते हैं। इस पवित्र विशाल भारतवर्ष में आदर्श पुरुषों का बिलकुल अभाव होजाना क्या कभी असंभव है ? इस वर्तमान भारत में भी अनेक महापुरुषों ने जन्म ग्रहण करके अपने उदार चरित्रों से लोगों को अनेक उपदेश दिये हैं । आदर्श पुरुष उच्चहृदय के हुए तो जाति उन्नत होती और आदर्श नीचप्रकृति के हुए तो जाति की अवनति होती है ।

**(२) नीचे लिखे वाक्यों का वाच्य के अनुसार परिवर्तन करो—**

मनुष्य जो कुछ काम करते हैं, सुख केलिये ही करते हैं । आइये, आप ही का घर है, कोई संकोच मत कीजिये । तारापद ने स्थिर किया था कि वह रुपये को लौटादेगा । भगवान् ! तू ने भी मुझे योंही त्यागदिया ! यह भी आशीर्वाद दीजिये कि मैं सच्चरित्र पुरुषों के पदाङ्क का अनुसरण करसकूँ ।

**(३) नीचे लिखे वाक्यों को उक्तिभेद के अनुसार परिवर्तन करो—**

कुछ देर तक चुप रहकर तारापद ने कहा—" अच्छा जाइये । " राम ने कहा—" कुछ नहीं । " श्याम ने बहुत देर के बाद मुझ से पूछा—" आप कहाँ

जाते हैं ? " कातरता से और कुछ दिन ठहरने केलिये कहा । गुरुजी ने घर जाने केलिये कहा ।

## अनुक्त पदों की पूर्ति ।

## ( Filling up of Ellipses ).

अनुक्त पदों की पूर्ति केलिये कोई विशेष नियम नहीं दिया जासकता। शब्दप्रकरण के भिन्न भिन्न प्रयोगों और वाक्य-रचना के नियमों पर ध्यान रखकर वाक्यार्थबोध के अनुसार शब्दों की पूर्ति करनी चाहिये।

प्रत्येक रिक्त स्थान केलिये केवल एक शब्द या एक पद को चुनना चाहिये। दो तीन पदों का रखना अनुचित है।

( १ ) आदर्श—

---किताब लिखी। उसने---पढ़ीं। राम ने रोटी----।

श्याम ने किताब लिखी। उस ने पुस्तकें पढ़ीं। राम ने रोटी खाई।

### अनुक्त पदों की पूर्ति करो—

( १ ) ---पत्र लिखा है। ---आम दिये हैं। ---बातें कही हैं। ---मछली मारी थी। ---फल खाये होंगे। ---किताब पढ़ी होगी।

( २ ) राम ने---मारे। लड़कों ने---लिखे हैं। कौओं ने---खाडाले हैं। विद्यार्थी ने---लिखी होंगी। सीता ने---सुनी थी।

( ३ ) आप ने ग्रन्थ ----। सीता ने चिट्ठियाँ ---। व्याधे ने चिड़ियाँ ---। मोहन ने दूध ---। श्याम ने मक्खन ---।

( २ ) आदर्श—

मोहन---सोहन---। गाय---बकरी---।

मोहन और सोहन जाते हैं। गाय या बकरी बिकेगी।

राम का---घोड़ा---आता है। तुम्हारी---पुस्तक---है।

राम का लाल घोड़ा धीरेधीरे आता है। तुम्हारी यह पुस्तक अच्छी है।

यदि---पढ़ोगे---बुद्धि---और---रहोगे।

यदि विद्या पढ़ोगे तो बुद्धि होगी और सुखी रहोगे।

अनुक्त पदों की पूर्ति करो—

( १ ) सीता---राम को---भेज---। मेरा---उस का---घर---भाई---। गाय---बकरी का---दूध---।

( २ ) सीता का---बेटी---चलीगई। मेरा---विद्यार्थी---पढ़ता है।---घर की---दीवालपर---बिल्ली---बैठी है।

( ३ )---वह---तथापि---बुद्धि---। जब---दुष्ट---आता है---राम का---चुपचाप---।---लाठी---भैंस।

( ३ ) आदर्श—

इस...जो...सुखी...चाहता हो......क्रोध......प्रयत्न... चाहिये।......क्रोध को......वश में ..रखसकता वह...... वस्तुओं के......हुए......सुख......भोगसकता।

इस संसार में जो मनुष्य सुखी रहना चाहता हो उसे क्रोध छोड़ने का प्रयत्न करना चाहिये। जो क्रोध को अपने वश में नहीं रखसकता वह सुख की वस्तुओं के रहते हुए भी सुख नहीं भोगसकता।

अनुक्त पदों की पूर्ति करो—

मनुष्य...कुछ...करते हैं, सुख केलिये...करते हैं । ...पाने की... सब को...।...उद्देश्य...रहता है...हम को...मिले,... गला...सुख... विज्ञान...सुख...मिलसकता ।

## चिन्हविचार ( Punctuation )

**वाक्यों में कुछ चिन्ह लगायेजाते हैं जो ठीक ठीक ठहराव के साथ उन के बोलने में सहायक होते, उन के पदों, वाक्यांशों और खण्डवाक्यों में परस्पर सम्बन्ध सूचित करते तथा उन के अर्थों को भलीभाँति स्पष्ट करते हैं ।**

### १. विराम या ठहराव के चिन्ह ( Stops ).

### ( , ) अल्पविराम-[ Comma ].

**जहाँ यह चिन्ह ( , ) रहे वहाँ उतने समय तक ठहरना चाहिये जितना एक के उच्चारण करने में लगता है ।**

प्रयोग के नियम—

**१. यदि कई शब्द, पद, वाक्यांश या खण्डवाक्य एक ही दशा में हों तो अन्तिम शब्द या पद इत्यादि को छोड शेष के आगे अल्पविराम लाते हैं, परन्तु अन्तिम शब्द या पद इत्यादि के पहले प्रायः 'और, या' इत्यादि समुच्चायक आते हैं ।**

जैसे-राम, श्याम और मोहन ने यह कार्य किया । धर्म और विद्या की शिक्षा प्राप्त कर उस समय के शिष्य जितेन्द्रिय, सत्यवादी, परोपकारी, दयालु और विवेकी होजाते थे । उन का यहाँ रहना, लोगों से प्रेमपूर्वक मिलना, बडों का आदर करना और सीधीसादी चाल सबों को पसंद

है। यदि आप अपने पुत्र के पढ़ाने का समुचित प्रबन्ध न करेंगे तो वह आलसी बनजायगा, उस का समय व्यर्थ जायगा, उस की उन्नति के स्थान में अवनति होगी और वह समाज में मूर्ख गिनाजायगा। प्रायः इस बात को सभी जानते हैं कि माता, पिता, गुरु आदि बड़े सभी पूज्य हैं।

**२. जहाँ अर्थ में बाधा पड़े वहाँ भी अल्पविराम ( , ) दियाजाता है।** जैसे–राजा स्वदेशी हो या विदेशी, राजा का प्रधान कर्तव्य है कि प्रजा में विद्या का प्रचार करे।

**३. सम्बोधन के परे अल्पविराम ( , ) लाते और हैं यदि सम्बोधन पद वाक्य के बीच में पड़जाय तो उस के पहले भी।** जैसे–बालको, परिश्रम करो। सुनो, बच्चो, जंगल में मत जाओ। (आगे विस्मयादिबोधक चिन्ह देखो।)

**४. यदि दो परस्पर अन्वित पदों को, कोई पद, वाक्यांश या खण्डवाक्य, बीच में आकर अलग अलग करदे तो उन की दोनों ओर अल्पविराम ( , ) लाते हैं।** जैसे–राम, जिसे सब जानते हैं, बड़ा नेक है। मेरी, आप के परिवार से, कौन बात छिपी है? मेरा घर, आप की दुहाई, कभी नहीं बिकसकता। वह ग्रन्थ, जो कल खरीदा है, ज़रा ले तो आओ। उस दिन, जब मैं पुस्तक लिखरहा था, आप से भेंट हुई। ( आगे निर्देशक चिन्ह का तीसरा नियम देखो )

**५. नित्यसम्बन्धी शब्दों के प्रत्येक जोड़े का दूसरा शब्द यदि लुप्त रहे तो वहाँ अल्पविराम ( , ) लाते हैं।** जैसे–यदि आप आवें, मेरे लिये कुछ फल लाइयेगा। वह जहाँ जाता है, बैठरहता है। यदि पढ़ना है, पढ़ो, नहीं तो घर जाओ।

**६. 'वह, यह' जब लुप्त हों तब अल्पविराम ( , ) लाते हैं।** जैसे–कब छुट्टी मिलेगी, मैं कह नहीं सकता। राम कब आवेगा, हम

नहीं जानते। मनुष्य जो कुछ करते हैं, सुख केलिये ही करते हैं।

**७. किसी की उक्ति के पहले अल्पविराम ( , ) लाते हैं।** जैसे—राम ने कहा, " मैं परसों आऊंगा।" [ ऐसी जगह अल्पविराम के बदले निर्देशक चिन्ह ( – ) भी लगाते हैं। ]

**८. यदि कोई खण्डवाक्य ' वरन्, पर, परन्तु, किन्तु, लेकिन, क्योंकि, इसलिये, तौभी, कारण ' या इसी प्रकार के किसी अन्य शब्द या संस्कार से आरम्भ हो तो उस के पहले अल्पविराम ( , ) लाते हैं।** जैसे—माँ उसे व्याकरण का नियम नहीं समझाती, **वरन्** शुद्ध बात बतादेती है। पहलेपहल केवल बोली हुई भाषा का प्रचार था, **पर** पीछे से विचारों को स्थायीरूप देने केलिये कई प्रकार की लिपियाँ निकालीगई। लिखित प्राकृत का विकास रुकगया, **परन्तु** कथित प्राकृत विकसित अर्थात् परिवर्तित होतीगई। उस का यह रूप नया नहीं है, **किन्तु** उतना ही पुराना है जितने कि उस के दूसरे रूप। खाने में तो अच्छा है, लेकिन वह स्वास्थ्य बिगाड़देता है। आजकल इस काव्य की मूलभाषा का ठीक ठीक पता नहीं लगसकता, **क्योंकि** भिन्न भिन्न प्रान्त के लेखकों और गवैयों ने इसे अपनी अपनी बोलियों का रूप देदिया है। वह बीमार है, **इसलिये** नहीं आया। स्वच्छवायु आवश्यक है, **कारण** मैली वायु से रोग होते हैं। दिखलाई तो नहीं देते, **तौभी** ये पानी में अवश्य मिलेरहते हैं। वह रुपया मेरा न था, मेरे मालिक का था। राम रोरहा है, कोई नहीं सुनता। आप दौड़धूप मत करें, कुछ फल नहीं मिलेगा। ( अर्द्धविराम का नोट देखो )।

**९. वाक्य के आरम्भ में आनेवाले पद या वाक्यांश में पूर्व के किसी विषय के सम्बन्ध की कुछ भी गंध हो तो उस के**

**आगे अल्पविराम ( , ) लाते हैं।** जैसे-**हाँ**, एक एक गुण का अभ्यास करके लोग गुणों से अपने को अलंकृत करसकते है । **बस**, एक सत्य का आश्रय ग्रहण करने से और जितने गुण हैं, आप से आप आकर तुम्हारा हाथ पकड़ेंगे । **प्रथम**, नागर अपभ्रंश और **द्वितीय**, अर्धमागधी। **अन्यथा**, प्राकृतभाषा का व्यवहार भारत में उस समय से चलाहोगा।

**१०. अन्य स्थानों में भी ठहराव के कारण यदि अल्पविराम ( , ) देने की आवश्यकता हो तो देसकते हैं। जैसे— क. थ, म, इत्यादि। जैनहितैषी, नवाँ भाग, बारहवाँ अङ्क (आश्विन १९७०)। प्रकाशक, हिन्दीपुस्तकभण्डार, लहेरियासराय, दरभंगा।**

## (;) अर्द्धविराम (Semicolon)—

**जहाँ यह चिन्ह ( ; ) रहे वहाँ अल्पविराम की अपेक्षा कुछ अधिक काल तक ठहरना चाहिये।**

**नियम–जहाँ अल्पविराम की अपेक्षा कुछ अधिक काल तक ठहरने की आवश्यकता हो तथा एकवाक्य या वाक्यांश के साथ दूसरे का दूर का सम्बन्ध बताना हो वहाँ अर्द्धविराम लाते हैं। जैसे-व्यवसाय बन्द है ; वाणिज्य बन्द है; कृषिकार्य बन्द है; चारों ओर हाहाकार रव उत्थित हो रहा है। पृष्ठ संख्या ३००; आकार मझोला ; छपाई और कागज उत्तम ; जिल्द बँधी हुई; मूल्य १) रुपया। वे हमारी चिट्ठी साफ़ हजम करगये; डकार तक न ली।**

**नोट–**( १ ) बहुतसे विद्वान अर्द्धविराम की जगह अल्पविराम या पूर्णविराम ही से काम लेते हैं। **हम ने भी ऐसा ही किया है।**

( २ ) कोई कोई 'पर, परन्तु, इसलिये, किन्तु, क्योंकि, लेकिन, तोभी,

कारण' इत्यादि के पहले भी अर्द्धविराम लाते है। ( देखो, अल्पविराम का आठवाँ नियम ।)

## ( : ) अपूर्णविराम (Colon)--

**जहाँ यह ( : ) चिन्ह रहे वहाँ अर्द्धविराम की अपेक्षा कुछ अधिक कालतक ठहरना चाहिये ।**

**नोट**-अकेले अपूर्णविराम से विसर्ग का भ्रम होता है, इसलिये उस मे आगे एक छोटी लकीर लगाकर इस (: —) रूप मे लिखते हैं ।

**नियम-किसी वक्तव्य को कुछ अलग करके बताना या गिनाना हो तो उस के पहले अपूर्णविराम (:—) लाते हैं। ऐसी जगह केवल एक लकीर ( — ) से भी काम चलाते हैं। जैसे—**

**नीचे के वाक्यों को शुद्ध करो:—**

**नीचे के वाक्यों को शुद्ध करो—**

**नोट**-आगे ' निर्देशक चिन्ह ' देखो ।

## ( । ) पूर्णविराम (Full Stop )

**जहाँ यह चिन्ह ( । ) रहे वहाँ भलीभाँति ठहरना चाहिये।**

**नियम-प्रत्येक वाक्य की समाप्ति पर पूर्णविराम ( । ) आता है। जैसे-हिन्दी हमारी मातृभाषा है ।**

**नोट**-( १ ) परिभाषा या सूत्र लिखकर उदाहरण दिखाने मे **'जैसे, यथा'** इत्यादि शब्दों के पहले अर्द्धविराम देने से वाक्य की जटिलता दूर होजाती है। अन्यथा, उन के पहले अर्द्धविराम भी लासकते हैं ।

( २ ) नीचे के दो चिन्ह ( ? ! ) पूर्णविराम के अपवाद मे हैं ।

## ( ? ) प्रश्नबोधक (Note of interrogation)—

**प्रश्नबोधकवाक्य के आगे पूर्णविराम के बदले यह ( ? ) चिन्ह आता है। जैसे—तुम कहाँ जाते हो ?**

**नोट**-जिस शब्द के शुद्ध या उचित प्रयोग होने में लेखक को सन्देह होता है उस के आगे कोष्ठ मे प्रश्न का चिन्ह लिखाजाता है। जैसे-सच बोलना कितना आवश्यकीय (?) है, सच बोलने में कितनी बड़ी वीरता है-मै सबकुछ सिखाचुका।

## (!) विस्मयादिबोधक (Note of Admiration)-

नियम—( १ ) विस्मय, शोक, करुणा आदि चित्तवृत्तियाँ जतानेवाले शब्द, पद, वाक्यांश या वाक्य के आगे विस्मयादिबोधक चिन्ह ( ! ) लाते हैं। जैसे-हाय ! ऐसा अन्धेर ! यदि मैं परिश्रम करता तो मैं भी न आज गुलछर्रे उड़ाता ! " अहा ! ओहो !! हुर्रे हुर्रे !!! ......उड़गये धुर्रे !

( २ ) यदि किसी वाक्य में प्रश्न की झलक रहनेपर भी उत्तर की कांक्षा न हो तो उस के आगे भी विस्मयादिबोधक चिन्ह ( ! ) लाते हैं। जैसे-बुढ़ापे पर दया मेरे जो करते, तो बन की ओर क्यों तुम पैर धरते !

( ३ ) जिस सम्बोधन से विस्मय, शोक, आनन्द इत्यादि भाव प्रकाशित करें उस के आगे विस्मयादिबोधक चिन्ह (!) लाते हैं। जैसे-छिपे हो कौनसे पर्दे में बेटा ! प्यारे ! अब फिर कब दर्शन होंगे ? भाग्य ! तेरी भी क्या प्रशंसा करें !

**नोट**-जो शब्द, पद, वाक्यांश या वाक्य किसी असम्भव बात का सूचक हो और उसपर विस्मय भी प्रकाश कियाजाय तो उस के आगे कोष्ठ में यह चिन्ह ( ! ) लाते हैं। जैसे-त्रिकालदर्शी ( ! ) लेडबीटर।

## (—) निर्देशक ( Dash )—

नियम-( १ ) जहाँ वाक्य एकाएक टूटगया हो, जहाँ कोई पद या वाक्यांश किसी कारण से लिखने योग्य न हो और जहाँ किसी पद या वाक्य की भूल सुधारने या उसपर अधिक प्रकाश डालने केलिये विवरण करना हो, वहाँ

निर्देशक चिन्ह लाते हैं। जैसे-'जिनको ऐश्वर्य का मद—हाँ हाँ, मैं सुनरहा हूँ, मुझी को कहते हो × ! गत परीक्षा में तुम ने-की थी, यह बात सब जानगये। यह तुम्हारी बात-बात नहीं करामात है।

( २ ) विषयविभाग सम्बन्धी प्रत्येक शीर्षक के आगे तथा वार्तालापविषयक लेखों में वक्ता के नाम के आगे निर्देशक चिन्ह ( - ) लगाते हैं। जैसे-राजभक्ति के लाभ-राजा की भक्ति से .........। शकुन्तला-मैं बड़ों का अपराध न लूँगी।

( ३ ) यदि वाक्य के बीच में कोई स्वतन्त्र पद, वाक्यांश या वाक्य आजाय तो इस की दोनों ओर निर्देशक चिन्ह (-) लगाते हैं। जैसे-' मेरे पति ने-परमात्मा उन की रक्षा करें !-विदेशयात्रा की है। '

( ४ ) कोष्ठ और विराम के बदले भी निर्देशक चिन्ह (-) कभी कभी लाते हैं। जैसे-' अपना जीवन-अपनी जिन्दगी-भलीभाँति सार्थक करलो।

तेरी उल्फ़त की चिंगारी ने, जालिम, एक जहाँ फूँका-
इधर चमकी-उधर सुलगी-यहाँ फूँका-वहाँ फूँका।

(५) यदि बोलने में ठिठकनापड़े तो निर्देशक चिन्ह लाते हैं। जैसे-'हमें चिन्ता है-कि-आपके-दर्शन-नहीं होंगे।

**नोट**-अल्पविराम का सातवाँ नियम देखो।

## ( २ ) अन्यचिन्ह (Other Signs).

### [ { ( ) } ] कोष्ठचिन्ह (Brackets)-

**नियम**-( १ ) किसी पद, वाक्यांश या वाक्य के अर्थ को

---

× वक्ता के मुँह से ' जिन को ऐश्वर्य का मद ' यह वाक्यांश सुनते ही बात काटकर श्रोता ने कहा-' हाँ हाँ, मैं सुनरहा हूँ, मुझी को कहते हो। '

अथवा किसी अन्य वाक्य, वाक्यांश या पद को कोष्ठचिन्हों के भीतर रखते हैं। जैसे-बातों का क्रम ( सिलसिला ) ठीक है। सरस्वती ( प्रयाग ) के पाँचवें अङ्क में छपा था।

( २ ) यदि कई पद, वाक्यांश या वाक्य ऊपर नीचे लिखकर घेरेजायँ तो इन [ { } ] चिन्हों से घेरते हैं।

**नोट**—कोष्ठ के चिन्ह गणित मे अधिकता से आते है।

## " " उद्धरणचिन्ह ( Inverted commas )·

**नियम**—दूसरे की जिस उक्ति को अविकल उद्धृत करना हो या लेख के जिस छोटे या बड़े अंश पर विशेष ध्यान की आवश्यकता हो, उसे इन " " के भीतर रखते हैं! जैसे-शिक्षक ने कहा-" बालको, ध्यानपूर्वक सुनो "। "ने चिन्ह के प्रयोग" भलीभाँति सीखो।

**नोट**-यदि दूसरे की उक्ति के भीतर **तीसरे की उक्ति** आयाज तो उसे **एकहरे उद्धरण चिह्नों** ( ' ' ) के भीतर रखते है। जैसे-गुसाईं जी ने लिखा है—"रामजी ने ब्राह्मण को प्रणाम किया। उन्हो ने '**दीर्घ-जीवी हो**' कहकर आशीर्वाद दिया।"

## ( - ) योजक ( Hyphen )—

**नियम**-( १ ) लिखते समय यदि कोई शब्द पंक्ति के अन्त में समूचा न लिखा जासके तो उस के एक या अधिक खण्डों को उस पंक्ति में लिखकर योजक चिन्ह ( - ) लगाते हैं और शेष दूसरी पंक्ति के आरम्भ में लिखते हैं। जैसे—

| |
|---|
| दिनभर में पेटभर भोजन भी **कठिन-**<br>ता से मिलता था। |

**नोट**-१. उच्चारण के अनुसार प्रत्येक शब्द में एक, दो या अधिक खण्ड होसकते हैं। जैसे-श्रीमान्, क-ला-धर। यदि ये दोनो शब्द बाँट कर लिखेजायँ तो ठीक ऊपर लिखे अनुसार बाँटना चाहिये, इन्हे श्रीमा-न् और कलाध-र में बाँटना उच्चारणविरुद्ध होगा। पुस्तकों में प्रेसों की असावधानी से शब्दों के खण्ड प्रायः ठीकठीक अलगाये नहीं रहते। प्रेसवालों को इस भूल पर ध्यान देना चाहिये।

२. आजकल दो चार को छोड़ शेष सभी विद्वान '**ने, को, से, का, में**' इत्यादि चिन्हों को **शब्दों से अलग * ही लिखते हैं**। इसी परिपाटी के अनुसार हम ने भी इन्हें अलग ही लिखा है, परन्तु जो साथ लिखनेवाले हैं वे ऊपर लिखी अवस्था में अलगाने के समय योजकचिन्ह लगाते हैं।

३. आजकल कोई कोई विद्वान समस्त शब्दों के मूल खण्डों को अलग अलग लिखनेलगे हैं। ऐसी अवस्था में वे योजकचिन्हों से काम लेते हैं। जैसे-

जयति मनुज-कुल-दया-द्रवति, दुखियन-दुख-भंजन।
जय भारत-निज-प्रजा-प्रणय-भाजन, जन-रंजन॥

**( श्री० प० श्रीधर पाठक )**

**(----------या..... या ××× इत्यादि)**

## वर्जन या लोपचिन्ह-

**नियम-( १ ) लेख में जब एक या अधिक वाक्य, शब्द या अक्षर अप्रकाशित रखना चाहें तब वर्जनचिन्ह लाते हैं। जैसे-उस ने -------कहकर गाली दी।**

**( २ ) यदि किसी वर्णन का कुछ अंश लिखने से सम्पूर्ण का बोध होजाय तो शेष केलिये वर्जनचिन्ह लाते हैं। जैसे-**

---

* 'ने, को, से, का, में' इत्यादि चिन्हों को अलग लिखना चाहिये या साथ? इस प्रश्न के उत्तर केलिये श्री प० अम्बिकादत्त व्यास कृत **विभक्तिविभाग** औरश्री पं० गोविन्द नारायणमिश्र कृत **विभक्तिविचार** नाम की पुस्तकें पढ़ो।

आगे चले बहुरि.........परबत नियराई ।

( ०, . ) लाघव चिन्ह–

नियम–जो शब्द बहुत प्रसिद्ध हो या जिसे बारबार लिखना पड़े उस का प्रायः पहला अक्षर लिखते हैं और आगे लाघवचिन्ह लाते हैं । जैसे—तारीख केलिये ता०, मिती केलिये मि०, इत्यादि । ( पीछे ' लाघव ' का पाठ देखो । )

( ‸ ) त्रुटिचिन्ह–

नियम–यदि लेख के बीच में कोई अक्षर, शब्द, पद, वाक्यांश या वाक्य लिखने से छूटजाय तो वहाँ त्रुटिचिन्ह लगाकर छूटे हुए अंश को किनारे पर लिखदेते हैं । जैसे—

बाजार से आटा ‸ और चीनी लाना ।, ‸ ,दाल

☞ हस्तचिन्ह–

नियम—किसी प्रधान बात को लक्षित करना हो तो हस्तचिन्ह लगाते हैं । जैसे–

☞ ने चिन्ह पर ध्यान रक्खो ।

( *, ×, †, ‡, §, ¶, इत्यादि ) तारक–

नियम–किसी अक्षर, शब्द, पद, वाक्यांश या वाक्य के सम्बन्ध में कुछ अन्यत्र लिखना हो तो उस के आगे तारक-चिन्ह लगाते हैं और पृष्ठ के अधोभाग में रेखा के नीचे फिर वैसा ही चिन्ह लगाकर तत्सम्बन्धी बातें लिखते हैं । (उदाहरण इसी पुस्तक में अन्यत्र देखो । )

## ( ३ ) अनुच्छेद (Paragraph).

जब कई वाक्यों में किसी विषय का एक भावगत खण्ड समाप्त होता है और उस पर लेखक को कुछ कहना

शेष नहीं रहता तब उस का विच्छेद कियाजाता है और दूसरा खण्ड नई पंक्ति से आरम्भ होता है।

**नोट**-लघुता और गुरुता के विचार से एक भाव कई खण्डो मे लिखाजासकता है, परन्तु एक खण्ड में कई भावों का समावेश करना अनुचित है।

## अभ्यास।

**नीचे जहाँ जहाँ उचित हो, विरामादि चिन्हों को लगाओ और अनुच्छेदों को अलग करो-**

उन की मुद्रा भी देखने ही योग्य थी वह पद्य इस भाँति पढ़ते कि आप आशय का रूप बनजाते थे और लोग भी नक़ल उतारते थे पर वह बात कहाँ वह पढ़ने में अंगों से भी काम लेते थे जैसे प्रदीप का विषय बाँधने तो पढ़ते समय एक हाथ से प्रदीप और दूसरे की ओर वहीं फ़ानूस बनाकर बताते क्रोध या अप्रसन्नता का विषय होता था तो आप भी त्योरी चढ़ाकर वहीं बिगड़जाते क़हक़हों के शब्द आते हैं देखना कवियों का झुंड आन पहुँचा इन का आना ग़ज़ब का आना है ये ऐसे खुले चौड़े होंगे कि इन की ढिठाई गम्भीरता से ज़रा न छिपेगी इतना हँसें और हँसायँगे कि मुँह थक जायँगे पर न उन्नति के डेग आगे बढ़ायँगे न अगली अटारियों को ऊँचा उठायँगे उन ही कोठों पर कूदते फाँदते फिरेंगे इन भाग्यवानों को पठंगा भी अच्छा मिलेगा ऐसे गाँहक हाथ आयँगे कि एक एक फूल इनका केसर की क्यारी के मोल बिकेगा।

# छन्दविचार ( Prosody ).

**जिस वाक्य में मात्राओं या वर्णों की गिनती होती है और प्रायः चार चरण होते हैं उसे छन्द ( पद्य ) कहते हैं।**

**नोट**-गद्य में मात्राओं या वर्णों की गिनती नहीं होती। गद्य में शब्द क्रमानुसार रहते हैं, परन्तु पद्य में शब्दों के क्रम का कोई नियम नहीं। कवि की इच्छा और बुद्धि के अनुसार पद्य में शब्दो के क्रम भिन्न भिन्न होते हैं।

छन्द दो प्रकार के होते हैं—मात्रावृत्त या मात्रिक और वर्णवृत्त। जिस में मात्राओं की गिनती होती है उसे मात्रिक और जिस में वर्णों की गिनती होती है उसे वर्णवृत्त या वर्णक छन्द कहते हैं।

मात्राओं की गिनती—

अक्षरप्रकरण में कहआये हैं कि कुछ स्वर ह्रस्व होते हैं और कुछ दीर्घ। ह्रस्व स्वर और जिन व्यञ्जनों में ह्रस्व स्वर हों वे लघु या एकमात्रिक तथा दीर्घ स्वर और जिन व्यञ्जनों में दीर्घ स्वर हों वे गुरु या द्विमात्रिक कहलाते हैं। जैसे—

निशिचरने वैदेही को यहाँ हरलिया। (२२ मात्राएँ)
यहाँ हरी निशिचर वैदेही। (१६ मात्राएँ)

नोट—(१) अनुस्वार और विसर्ग तथा इन से युक्त ह्रस्व वर्ण भी दीर्घ ही गिनेजाते हैं, परन्तु चन्द्रबिन्दु की एक मात्रा होती है। जैसे—अं, अः, अँ, कं, कः, कँ।

(२) एक शब्द के भीतर संयुक्ताक्षर के पहले का लघुवर्ण गुरु गिना जाता है तथा दीर्घाक्षर के आगे के हलवर्ण की मात्रा अलग नहीं गिनी-जाती। जैसे—उद्योग, ख्यात।

(३) संस्कृत के छंदों में होनेवाली हिन्दी की कविता में भी कभी कभी उच्चारण के अनुसार लघु अक्षर को गुरु और गुरु को लघु मानलेते हैं तथा कविलोग जिस अक्षर को लघु पढ़ें वह भी लघु समझाजाता है।

☞ कविलोग मात्राओं की गिनती सरलता से दिखाने केलिये लघु अक्षर को सीधी लकीर (।) से और गुरु को टेढ़ी लकीर (ऽ) से दिखाते हैं।

गण—

गणों के विचार से मात्रिक छन्दों के पाँच गण होते हैं। जिन के नाम और रूप नीचे दियेजाते हैं—

| | | |
|---|---|---|
| १. टगण | SSS | छः मात्राओं का। |
| २. ठगड़ | SSI | पाँच मात्राओं का। |
| ३. डगण | SS | चार मात्राओं का। |
| ४. ढगण | SI | तीन मात्राओं का। |
| ५. णगण | S | दो मात्राओं का। |

**नोट**—मात्रागणों मे मात्राओं को उलटपुलट भी दें तौभी गण का नाम नहीं बदलता।

**वर्णक छन्दों के तीन तीन वर्णों के आठ गण होते हैं। इन के नाम, रूप, देवता और फल नीचे दिये जाते हैं—**

| नाम | रूप | देवता | फल |
|---|---|---|---|
| १. मगण | SSS | पृथ्वी | मंगल |
| २. यगण | ISS | जल | वृद्धि |
| ३. रगण | SIS | अग्नि | मृत्यु |
| ४. सगण | IIS | वायु | विदेश |
| ५. तगण | SSI | आकाश | शून्य |
| ६. जगण | ISI | भानु | रोग |
| ७. भगण | SII | चन्द्र | कीर्ति |
| ८. नगण | III | नाग | सुख |

**नोट**—१. क्रम से आदि, मध्य और अन्त में यगण, रगण और तगण के लघु वर्ण तथा भगण, जगण और सगण के गुरु वर्ण आते हैं। मगण में तीनों गुरु और नगण मे तीनों लघु वर्ण आते हैं।

**आदि मध्य अवसान, 'यरता' में लघु जानिये।**
**'भजसा' गुरु प्रमान, 'मन' तिहु गुरु लघु मानिये॥**

२. रगण, सगण, तगण और जगण ( रसतज ) के फल अशुभ माने-जाते है, इसलिये ये छन्द के आदि में नहीं रक्खेजाते।

**दग्धाक्षर—**

'झ, ह, र, भ और ष' छन्द के आदि में नहीं रक्खे जाते, क्योंकि कवियों ने इन्हें दग्धाक्षर माना है।

दीजो भूल न छन्द के, आदि 'झ ह र भ ष' कोय।
दग्धाक्षर को दोष तें, छन्द दोषयुत होय॥

नोट—'झ, ह, र, भ और ष' को गुरु करदे या वे देवता और मंगलवाची शब्दों के आदि में आवें तो दग्धाक्षर का कलंक मिटजाता है और अशुभ गणों का दोष भी जातारहता है।

मंगल सुरवाचक शबद, गुरु होवे पुनि आदि।
दग्धाक्षर को दोष नहिं, अरु गण दोषहुँ बादि॥ +

**अन्त्यानुप्रास×—**

'अन्त्यानुप्रास' तुकवन्दी या तुकान्त को कहते हैं। इस में छन्दों के कम से कम दो चरणों के एक या अधिक अन्त्याक्षर समान होते हैं। तुकबन्दी से छन्दों में मधुरता आजाती है और वे श्रवणसुखद होजाते हैं। भिन्नतुकान्त छन्द भी रचेजाते हैं। संस्कृत में ऐसे छन्दों का बाहुल्य है, अब हिन्दी में भी ऐसे छन्द रचेजानेलगे हैं। *

नोट—( १ ) चरणों के विचार से वृत्त तीन प्रकार के होते हैं—समवृत्त, अर्द्धसमवृत्त और विषमवृत्त। जिन के चारों चरण सम हों वे सम,

---

+ गणागणविचार एवं दग्धाक्षर को हम बखेड़ामात्र समझते हैं। इन में कोई सार पदार्थ नहीं समझपड़ता। ( मिश्रबन्धुविनोद )

× यह अलङ्कार का विषय है। इस का पूर्ण वर्णन हमारे 'अलङ्कारचन्द्रोदय' में मिलेगा।

* श्री पण्डित अयोध्यासिंहजी उपाध्याय कृत 'प्रियप्रवास' हिन्दी में भिन्नतुकान्त छन्दों का एक अनूठा ग्रन्थ है।

जिन के दो सम और दो विषम हों वे **अर्द्धसम** और जिन के सब विषम हों वे **विषमवृत्त** कहलाते हैं। 'चौपाई' समवृत्त का उदाहरण है और 'दोहा' अर्द्धसमवृत्त का। 'विषमवृत्त' प्रायः अप्रयुक्त हैं।

( ७ ) मात्रिक छन्दों में जिन छन्दों की मात्राएँ ३२ से अधिक होती हैं वे **मात्रिक दण्डक** कहलाते हैं। वर्णिक छन्दों में १२ अक्षरों से अधिक वाले को **स्रग्धरा** और २६ अक्षरों से अधिकवाले को **दण्डक** कहते हैं। ऐसे दण्डक दो प्रकार के होते हैं—गणबद्ध और मुक्तक। गणबद्ध में वर्णों की गिनती गणों के अनुसार होती है और मुक्तक में केवल वर्णों की गिनती रहती है, गण नियत नहीं होते।

☞ छन्दों में '**प्रस्तार, उद्दिष्ट, नष्ट मेरु**' इत्यादि और कई बातें होती हैं जिन्हें हम ने विस्तारभय से छोड़दिया है।

# छन्दोभेद।

**छन्द कई प्रकार के होते हैं। हम ने यह उन्हीं मुख्य छन्दों को दिया हैं जो विद्यार्थियों की पाठ्यपुस्तकों में अधिकता से आते हैं।**

## मात्रिक छन्द।

### [ क ] समवृत्त।

**१. तोमर—** ... ... ... १२ मात्राएं।

**तोमर छन्द के प्रत्येक चरण में १२ मात्राएँ होती हैं, परन्तु अन्त में एक गुरु और एक लघुवर्ण लाते हैं। जैसे—**

**जब कीन्ह ते पाखंड। भय प्रगट जंतु प्रचंड॥**
**बैताल भूत पिशाच। कर धरे धनु नाराच॥**

**२. उल्लाला—** .... ... ....१३ मात्राएँ।

उल्लाला छन्द के प्रत्येक चरण में १३ मात्राएँ होती हैं। जैसे—

अब भी कुछ बिगड़ा नहीं, क्यों आलस में हो पड़े।
मेरे कर को पकड़कर, सत्वर हो जाओ खड़े॥

**नोट**—इस छन्द के चरणों के पहले और तीसरे में पन्द्रह पन्द्रह तथा दूसरे और चौथे में तेरह तेरह मात्राएँ भी रखते हैं। जैसे—

कै गतसरसन में हरि मुकुट, आभा जल बिखरात है।
कै जल उर हरिमूरति बसति, ता प्रतिबिम्ब लखात है॥

**३. जयकरी—** ... ... .... १५ मात्राएँ।

जयकरी के प्रत्येक चरण में १५ मात्राएँ होती हैं, परन्तु अन्त में एक गुरु और एक लघु वर्ण लाते हैं। जैसे—

पूरब पच्छिम दिसि अवदात। नभ में कछु कालिमा लखात।
सो क्रम सों बढ़ि ओज बढ़ाय। लीन्हेसि व्योममंडलहि छाय॥

**४. चौपाई—** .... ... ...१६ मत्राएं।

चौपाई × के प्रत्येक चरण में १६ मात्राएँ होती हैं। जैसे—
जहँ लगि नाथ नेह अरु नाते। पिय बिनु तियहि तरनि ते ताते।
तनु धन धाम धरनि पुर राजू। पति बिहीन सब सोक समाजू॥

**५. सुमेरु—** .... ... ....१९ मात्राएँ।

सुमेरु छन्द के प्रत्येक चरण में १९ मात्राएँ होती हैं। जैसे—
अरे तू पेट पापी जो न होता। तो लम्बी तान कर मैं खूब सोता॥
नहीं निज हाथ से निज मान खोता। नहीं दो रोटियों के हेतु रोता॥

---

× चन्यु, सुपथा, पादाकुलादि इसी के भेद हैं।

६. रोला या काव्य-- .... २४ मात्राएँ।

रोला छन्द के प्रत्येक चरण में २४ मात्राएँ होती हैं। जैसे-

परनिन्दा ठगपनो कबहुँ नहिं चोरी करिहैं।
जंतुन को दै पीर कबहुँ नहिं जीवन हरिहैं॥
मिथ्या अप्रिय वचन नाहिं काहू छुन कहिहैं।
परउपकारन हेतु सबै विधि सब दुख सहिहैं॥

७. गीतिका-- ... ... ...२६ मात्राएँ।

गीतिका छन्द के प्रत्येक चरण में २६ मात्राएँ होती हैं, परन्तु विश्राम के कारण इस के कई भेद हैं। जैसे—

नाथ के तीखे वचन उर में लगे जब तीर से।
दास तब निज नेत्र को भरने न देता नीर से॥
मुसकराकर भाव अपना वह छिपाता है अहो।
कौन ऐसा कष्ट भोगे पेट पापी जो न हो॥

८. सरसी- ... ... ... २७ मात्राएँ।

सरसी छन्द के प्रत्येक चरण में २७ मात्राएँ होती हैं और आरम्भ से १६ मात्राओं के आगे विश्राम होता है। जैसे—

सावित्रीसी पतिव्रता से, भूषित हो यह देश।
अबलाएँ अब सहें न ईश्वर, विधवापन के क्लेश॥

पितावचनपालक बालक भी, होवें रामसमान।
ग्रन्थकार हों यहाँ व्याससे, पाणिनिसे विद्वान॥

९. हरिगीतिका-- .... ... २८ मात्राएँ।

हरिगीतिका छन्द के प्रत्येक चरण में २८ मात्राएँ होती हैं और आरम्भ से १६ मात्राओं के आगे विश्राम लेते हैं। जैसे—

जिस अङ्कविद्या के विषय में वाद का मुँह बन्द है।
वह भी यहीं के ज्ञानरवि की रश्मि एक अमन्द है॥
डर कर कठोर कलङ्क से वा सत्य के आतङ्क से।
कहते अरबवाले अभी तक 'हिन्दसा' ही अङ्क से॥

**नोट**–यह छन्द 'सगण, दो जगण, भगण, रगण, सगण और एक लघुगुरु' से भी बनता है।

**१०. ताटङ्क**— ... ... ३० मात्राएँ।

ताटङ्क छन्द के प्रत्येक चरण में ३० मात्राएँ होती हैं, परन्तु प्रायः १६ मात्राओं पर विश्राम होता है। जैसे–

जैसे दासवृत्ति करने से मान नहीं रहजाता है,
जैसे सूर्यग्रहण लगने पर अन्धकार होजाता है।
जैसे अग्नियोग से पारा उड़जाना है वैसे ही–
अच्छे गुण भी मिटजाते हैं नर के याचक बनते ही॥

**११. वीर** — ... ... ... ३१ मात्राएँ।

वीर छन्द के प्रत्येक चरण में ३१ मात्राएँ होती हैं, परन्तु प्रायः १६ मात्राओं पर विश्राम लेते हैं। जैसे-

इतना काम अवश्य कीजियो तुझे शपथ है मीत समीर—
अपना दास समझ तू मुझ को जब तक मेरा बना शरीर।
तुझे बहुत क्या मैं समझाऊँ तू ही मन में देख विचार,
जितने काम जगत में उन में सब में अच्छा परउपकार॥

**१२. आल्हा**— .... ... .... ३१ मात्राएँ।

आल्हाछन्द के प्रत्येक चरण में भी ३१ मात्राएँ होती हैं, परन्तु आरम्भ से आठ आठ मात्राओं पर दो जगह विश्राम लेते हैं। जैसे—

सुमिरि भवानी, जगदम्बा का, श्रीसारद के चरन मनाय।
आदि सरस्वति, तुम का ध्यावौं, माता कण्ठ विराजौ आय॥
जोति बखानो, जगदम्बा कै, जिनकी कला बरनि ना जाय।
शरद्चन्द सम, आनन राजै, अति छवि अंग अंग रहि छाय॥

१३. त्रिभङ्गी— ... ... ३२ मात्राएँ।

त्रिभङ्गीछन्द के प्रत्येक चरण में ३२ मात्राएँ होती हैं तथा आरम्भ से १० और १८ मात्राओं के बाद विश्राम लेते हैं। जैसे—

जिमि जिमि दिनराऊ अधिक प्रभाऊ बढ़ि अकास में प्रगट कियो।
तिमि तिमि बलधारी तेज बगारी सबही को हठि कष्ट दियो॥
इत भूमि कँपावत लखि दल धावत सघन धूरि उड़ि व्योमचली।
अतिघाम घनेरो लखि रविकेरो कीन्ह मनो तेहिछाँह भली॥

**नोट**—यह छन्द ३० मात्राओं से भी बनता है जिस को कोई कोई 'चौपैया' कहते हैं। जैसे—भे प्रगट कृपाला दीनदयाला कौशल्याहितकारी।

## [ ख ] अर्द्धसमवृत्त।

१४. दोहा—... (१३, ११, १३, ११ मात्राएँ)

दोहे के चरणों के पहले और तीसरे में तेरह तेरह तथा दूसरे और चौथे में ग्यारह ग्यारह मात्राएँ होती हैं। जैसे—

मेरी भवबाधा हरो, राधा नागरि सोइ।
जा तन की झाँई परे, श्याम हरित दुति होइ।

१५. सोरठा— ... (११, १३, ११, १३ मात्राएँ)

दोहे को उलटदेने से सोरठा बनता है अर्थात् इस के चरणों के पहले और तीसरे में ग्यारह ग्यारह तथा दूसरे और चौथे में तेरह तेरह मात्राएँ होती हैं। जैसे—

मूक होइ वाचाल, पंगु चढ़े गिरिवर गहन ।
जासु कृपासु दयाल, द्रवौ सकल कलिमलदहन ॥

१६. बरवा— ... ... ( १२, ७, १२, ७ मात्राएँ )

बरवाछन्द के चरणों के पहले और तीसरे में बारह, बारह तथा दूसरे और चौथे में सात सात मात्राएँ होती हैं। जैसे—

केश मुकुल सखि मरकत, मणिमय होत ।
हाथ लेत पुनि मुक्ता, करत उदोत ॥

१७. आर्य्या— ... ... ( १२, १८, १२, १५ मात्राएँ )

आर्य्याछन्द के पहले और तीसरे में बारह बारह, दूसरे में १८ और चौथे में १५ मात्राएँ होती हैं। जैसे—

ऊँच नीच दोनों में, सज्जन कुछ भी न भेद रखता है ।
फूल सुगन्धित करता, है देखो युग्म हाथों को ॥

१८. गीति— .... .... ( १२, १८, १२, १८ मात्राएँ)

आर्य्याछन्द के पहले दो चरणों की मात्राओं के समान क्रमशः तीसरे और चौथे चरणों की मात्राएँ भी लावें तो इस प्रकार के चारों चरणों से 'गीतिछन्द' बनता है। जैसे-

छोटा भी परदुर्गुण, दुर्जन देखे बिना नहीं रहता ।
कोटि यत्न करिये पर, वह खलता को कभी न छोड़ेगा ॥

१९. उपगीति- .... .... ( १२, १५, १२, १५ मात्राएँ )

आर्य्याछन्द के तीसरे और चौथे चरणों की मात्राओं के समान क्रमशः पहले और दूसरे चरणों की मात्राएँ भी लावें तो इस प्रकार के चारों चरणों से उपगीति छन्द बनता है। जैसे-

फूल सुगन्धित करता, है देखो युग्म हाथों को ।
आतप सहकर भी तरु, छाया देता पथिक जन को।

## ( ग ) मिश्रित ।

**२०. कुण्डलिया—** ... ... .... ( दोहा+रोला )

दोहे के आगे रोलाछन्द मिलाने से कुण्डलिया बनती है, परन्तु दोहे का अन्तिम चरण रोलाछन्द के आदि में दोहराया जाता है तथा दोहे के प्रथमचरण का कुछ या सब अंश प्रायः कुण्डलिया के अन्त में मिलादियाजाता है। जैसे—

साँई एकै गिरि धरै, गिरिधर गिरिधर होय।
हनूमान बहु गिरि धरे, गिरिधर कहै न कोय॥
गिरिधर कहै न कोय हनू धवलागिरि लायो।
ताको किनका टूट परे सो कृष्ण उठायो॥
कह गिरिधर कविराय बड़न की बड़ी बड़ाई।
थोरे ही यश होय यशी पुरुखन को साँई।

**२१. छप्पय—** ... ... ... ( रोला+उल्लाला )

रोलाछन्द के आगे उल्लाला मिलाने से छप्पयछन्द बनता है। जैसे—

क्यों मिश्री को छोड़ हुए हो गुड़ पर राजी ?
छोड़ सुधा क्यों भला प्रेम से पीते काँजी ?
कल्पद्रुम को छोड़ सींचते क्यों करीर हो ?
कुक्कुटको कर दूर पालते क्यों न कीर हो ?
क्या कह सकते हो कभी मैं किस भाषा से बुरी ?
हा ! अपने ही हाथ से मुझ को मत मारो छुरी !

**नोट**—कई कवि सरसी, ताटङ्क, चौपैया, वीर इत्यादि में किसी दो छन्दों के दो दो चरणों को मिलाकर भी छन्दरचना करते है।

# वर्णवृत्त ।

१. मनमोहन— .... ... ... ( ६ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक सगण और एक जगण रखते हैं। जैसे—

छबि है भिराम. जनु रूप काम ।
रघुनाथ बीर, धनु खंडि धीर ॥

२. हरि— ... ... .... ( ७ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में दो नगण और दो लघु रखते हैं। जैसे-

यहु सुभट जमकि, उठि गहत तमकि ।
बल विपुल करत, हरिपद न टरत ॥

अनुष्टुप्— ... ... .... ( ८ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में आठ अक्षर रखते हैं, परन्तु इस में अक्षरों के लघु गुरु का विशेष नियम प्रायः नहीं लगता। जैसे-

देखो आही गया लोगो, ग्रीष्मकाल भयावना ।
सन्ताप नित्य देते थे, मित्र भी शत्रु होगये ॥

४. भुजंगी— ... ... ...( ११ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में तीन यगण, एक लघु और एक गुरु रखते हैं।

बनाया गया कोयला रत्न है।
मरे भी जिये हो रहा यत्न है ॥

कलें काम देने लगी हैं सभी।
करेगा न विज्ञान क्या क्या अभी॥

५. सुपथ— ... ... ...( ११ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक एक रगण, नगण, भगण और दो गुरु रखते हैं।

मैं, अतीत अब मुक्त हुआ हूँ,
वर्त्तमान ! इति युक्त हुआ हूँ।
किन्तु दूर तुझ से न रहूँगा,
पत्र भेज निज वृत्त कहूँगा॥

६. शालिनी या बासर— ... ( ११ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक मगण, दो तगण और दो गुरु रखते हैं। जैसे—

आके जाना चाहती है कहाँ तू।
बैठी मेरे चित्त में है यहाँ तू॥
लेती है क्या तू प्रतीक्षा परीक्षा।
क्या ऐसी ही है प्रिये प्रेमदीक्षा॥

७. इन्द्रवज्रा— ... ... ... ( ११ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में दो तगण, एक जगण और दो गुरु रखते हैं। जैसे—

क्या कौमुदी क्या मणिमञ्जुमाला।
है काँपती दीपशिखा विशाला॥
जो सामने हो वह दिव्य बाला।
तो अंध भी देख उठे उजाला॥

८. उपेन्द्रवज्रा— ... ... ( ११ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक जगण, एक तगण, एक जगण और दो गुरु रखते हैं। जैसे—

समीर जेता रथ जासु सोहै।
विलोकि सोभा रणवीर मोहै ॥
महाबली नाग सुता विहारी।
उपेन्द्रवज्रा मम बानधारी ॥

९. द्रुतविलम्बित— ... ... ( १२ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक नगण, दो भगण, और एक रगण रखते हैं। जैसे—

यह हुआ मणिकांचन योग है।
मिलन है यह स्वर्ण सुगन्ध का ॥
यह सु औसर पा बहु पुण्य से।
अवनि मैं अति भाग्यवती हुई ॥

१०. वंशस्थ— ... ... ... ( १२ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक एक जगण, तगण, जगण और रगण रखते हैं। जैसे—

जहाँ लगा जो जिस कार्य बीच था।
उसे वहाँ ही वह छोड़ दौड़ना ॥
समीप आया रथ के प्रमत्तसा।
विलोकने को घनश्याम माधुरी ॥

११. त्रोटक— .... .... ... ( १२ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में चार सगण रखते हैं। जैसे—

सुखकारक ऊपर श्याम घटा।
दुखहारक भूपर शश्य छटा ॥
दिन में रवि लोक प्रकाशक हैं।
निशि में शशि ताप विनाशक हैं ॥

१२. भुजङ्गप्रयात— .... .... ( १२ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में चार यगण रखते हैं। जैसे—

सभी भाँति है तू हमे मोद दायी।
न तेरे बिना है हमारी भलाई ॥
सदा पूजनीया तुही है हमारी।
अहो ! कष्ट तोभी गई तू बिसारी ॥

१३. लक्ष्मीधर— .... .... ( १२ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में चार रगण रखते हैं। जैसे—

अच्युतं केशवं राम नारायणं।
कृष्ण दामोदरं वासुदेवं हरिं ॥
श्रीधरं माधवं गोपिकावल्लभं।
जानकीनायकं रामचन्द्रं भजे ॥

१४. इन्द्रवंशा— .... .... ( १२ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में दो तगण, एक जगण और एक रगण रखते हैं। जैसे—

यों ही बड़ा हेतु हुए बिना कहीं,
होते बड़े लोग कठोर यों नहीं।
वे हेतु भी यों रहते सुगुप्त हैं,
ज्यों अद्रि अम्भोनिधि में प्रलुप्त हैं ॥

१५. वसन्ततिलका-- ... ( १४ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक तगण, एक भगण, दो जगण और दो गुरु रखते हैं। जैसे—

जो यूथमानव स्वकर्म निपीड़नों से।
नीचे समाजवपु के पग लों पड़ा है॥
देना उसे शरण मान प्रयत्नद्वारा।
है भक्ति लोकपति की पद सेवनाख्या॥

१६. मालिनी— ... .... ( १५ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में दो नगण, एक मगण और दो यगण रखते हैं। जैसे—

प्रिय पति वह मेरा प्राणप्यारा कहाँ है।
दुखजलनिधि डूबी का सहारा कहाँ है॥
लख मुख जिस का मैं आजलों जी सकी हूँ।
वह हृदय हमारा नैनतारा कहाँ है॥

१७. मन्दाक्रान्ता— ... ... ( १७ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक एक मगण, भगण, नगण, दो तगण और दो गुरु रखते हैं। जैसे—

हा! वृद्धा के अतुल धन हा! वृद्धता के सहारे।
हा! प्राणों के परम प्रिय हा! एक मेरे दुलारे॥
हा! शोभा के सदन सम हा! रूप लावण्यवारे।
हा! बेटा हा! हृदयधन हा! नैनतारे हमारे॥

१८. शिखरिणी— ... ... ( १७ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक एक यगण, मगण नगण, सगण, भगण, लघु और गुरु रखते हैं। जैसे—

अनूठी आभा से सरस सुखमा से सुरस से।
बना जो देती थी बहुगुणमयी भू बिपिन को॥
निराले फूलों की विविध दलवाली अनुपमा।
जड़ी बूटी नाना बहु फलवती थीं विलसती॥

१९. शार्दूलविक्रीड़ित— ... .... ( १९ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में एक एक मगण, सगण, जगण, सगण, दो तगण और एक गुरु रखते हैं। जैसे-

मेरे हो तुम बन्धु विश्वर हो आनन्द की मूर्ति हो।
क्यों मैं जा व्रज में सका न अब लौं हो जानते भी इसे॥

कैसी हैं अनुरागिनी हृदय से माता, पिता, गोपिका।
प्यारे है यह भी छिपी न तुम से जाओ अतः प्रात ही॥

२०. सवैया- .... ( २२, २३, २४, २५ या २६ अक्षर )

सवैयाछन्द के प्रत्येक चरण में २२ से २६ तक अक्षर होते हैं। आदि अन्त के हेरफेर के कारण इस के कई भेद हैं। प्रत्येक छन्द के बीच के प्रायः सब गण एक से रहते हैं। नीचे थोड़े से उदाहरण दियेजाते हैं—

( क ) मदिरा या मालिनी सवैया- ... ( २२ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में सात भगण और एक गुरु रखते हैं। जैसे-

भासत गौरि गुसाँइन को बर राम धनू दुइ खण्ड कियो।
मालिन को जयमाल गुहो हरिके हिये जानकि मेलिदियो॥
रावन को उतरी मदिरा चुपचाप पयान जु लंक कियो।
राम बरी सिय मोद भरी नभ मैं सुर जै जयकार कियो॥

( ख ) मत्तगयन्द या मालती सवैया- ( २३ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में सात भगण और दो गुरु रखते हैं। जैसे-

पोथिहुँ बीन लसैं करमैं तिमि माल मृनाल बिसाल बिराजैं।
बाहन हंस बनो सुखमाकर ध्यान धरे भ्रम संकट भाजैं॥

सारद मातु कवीमन पारद मोह नदान्द कै सुख छावै।
पूरित कै किरनैं जस की जग सों जड़ता अँधियार नसावैं॥

( ग ) दुर्मिल सवैया— ... .... ( २४ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में आठ सगण रखते हैं। जैसे–
तुनुकी द्युति श्याम सरोरुह लोचन कंज कि मंजुलताइ हरैं।
अति सुंदर सोहत धूरि भरैं छबि भूरि अनंग कि दूरि धरैं॥
दमकैं दँतियाँ द्युति दामिनि ज्यों किलकैं कलबाल विनोद करैं।
अवधेश के बालक चारि सदा तुलसी मनमंदिर में बिहरैं॥

( घ ) सुन्दरी सवैया—.... .... ( २५ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में आठ सगण और एक गुरु रखते हैं। जैसे–

सुख पंकज कंज विलोचन मंजु मनोज सरासन सी बनि भौंहैं॥
कमनीय कलेवर कोमल श्यामल गौर किशोर जटा सिर सोहैं॥
तुलसी कटि तून धरैं धनुबान अचानक दृष्टि परी तिरछौं हैं।
केहि भाँति कहौं सजनी तोहि सों मृदु मूरति द्वै निवसी मनमोहैं॥

( ङ ) सुखसवैया— .... ... ( २६ अक्षर )

इस छन्द के प्रत्येक चरण में आठ सगण और दो गुरु रखते हैं। जैसे—
सब बात सहैं कड़वी न कहैं कछु मानस मैं अरु मैल न लावत।
पर कै अपवाद विवाद वृथा हठ रंचक हूँ सपने नहिं भावत॥
सुनिकै अपनों गुन गान रहैं चुप दोस छिपा सबकै गुनगावत।
जिन मैं गुन ये सब हों भरपूर वही नर साधु महान कहावत॥

२१. कवित्त—

इनके प्रत्येक चरण में ३१, ३२ या ३३ अक्षर रहते हैं। इन में गुरु लघु का नियम नहीं; परन्तु आदि से प्रायः आठ आठ

अक्षरों पर तीन विश्राम लेते हैं। ३१ अक्षरों के चरण में अन्त्याक्षर गुरु और शेष में लघु होते हैं। ३३ अक्षरों के चरण में अन्तिम दो पद द्विरुक्ति के होते हैं और प्रायः लघुवर्णों से बनते हैं। इस छन्द के भी कई सूक्ष्म भेद हैं

( क ) मनहरण— .... ... ... ( ३१ अक्षर )

इन्द्र जिमि जंभ पर बाडव सुअंभ पर रावन सुदम्भ पर रघुकुल राज हैं। पौन बारिबाह पर शंभु रतिनाह पर त्यों सहस्त्रबाह पर राम द्विजराज हैं॥ दावा द्रुम दुंड पर चित्ता मृगझुंड पर भूषण बितुंड पर जैसे मृगराज हैं। तेज तम अंश पर कान्ह जिमि कंस पर त्यों विपच्छ बंशपर शेर शिवराज हैं॥

( ख ) रूपघनाक्षरी— ... ... ( ३२ अक्षर )

हाड़न को परी तलवेली है समरहित देखिकै प्रबल यह गौरन को अभिमान। राज मैं बिलोकि पद अरपन बैरिन को भय ते सरोख पद परसित नागमान॥ कहैं जुरि बीर यदि आयो गौर संगर को दबिकै रहैंगे नहिं जौलों तन माहिं प्रान। काटि समसेरन सकल दल बैरिन को चलौ रन चंडिहि चढ़ावैं आजु बलिदान॥

(ग) कबित्त— ... .... .... ( ३३ अक्षर )

उमड़े हैं घनकै घुमण्ड घमासान घोर चपला चपल पुनि जात है फरकि फरकि। इन्द्र के धनुष राजे भेक बाजने से बाजे बकहू को पाँति उठि चली है खरकि खरकि। कवि अम्बादत्त सोभा पावस की पूरी लसी बोलत हे मोर अति आनन्द लरकि लरकि। धरकि धरकि उठि छाती बिरही जन की नदिन को धार धाई चली है ढरकि ढरकि॥

॥ इति ॥